THE
KASHI SANSKRIT SERIES
182

# GADANIGRAHA

OF

S'RĪ VAIDYA SOḌHALA

With

*The 'Vidyotinī' Hindī Commentary*

By

ŚRĪ INDRADEVA TRIPĀṬHĪ, B. I. M. S.

Edited by

ŚRĪ GAṄGĀ SAHĀYA PĀṆḌEYA, A M S.

*PART-I*

**( PRAYOGA KHAṆḌ )**

THE
CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES OFFICE
VARANASI-1
1968

# भूमिका

वर्तमान काल मे वैद्यकशास्त्र का अनुशीलन करने की प्रवृत्ति जागरित हो रही है। किन्तु कालप्रभाव से रससिद्ध देववाणी के आस्वादनकर्ता धीरे-धीरे लुप्त होते जा रहे हैं। जब तक ग्रन्थ का भाषान्तर उपयोगी भाषा मे न उपलब्ध हो तब तक मूलग्रन्थ अनेक विशेषताओ से विभूषित होकर भी प्रचलन से परे ही रहता है। इस दृष्टि से इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ का प्रकाशन विवेचनापूर्ण हिन्दी भाषान्तर के साथ किया गया है। मध्यकालीन वैद्यक साहित्य का यह अनमोल ग्रन्थ इधर अनेक वर्षों से अनुपलब्ध रहा है। वैद्यक एवं प्राचीन वाङ्मय की विश्व-प्रसिद्ध प्रकाशन संस्था 'चौखम्बा संस्कृत सीरीज' वाराणसी ने इस उपयोगी ग्रन्थ का प्रकाशन कर वैद्यकशास्त्रानुसन्धानकर्ताओ का बहुत उपकार किया है। आयुर्वेद-साहित्य मे बृहत्त्रयी ( चरक-सुश्रुत-वाग्भट ) की आधार-शिला पर मध्ययुगीन आयुर्वेद के ग्रन्थ आधृत है। शाङ्गंधरसंहिता, भावप्रकाश, चक्रदत्त एवं योगरत्नाकर आदि विशिष्ट ग्रन्थ उन संहिता ग्रन्थो पर ही आधारित हैं। प्रस्तुत गदनिग्रह भी इसी वर्ग मे आता है।

## वैद्य सोढल

इस ग्रन्थ के प्रणेता वैद्य सोढल वत्सगोत्रीय रायकवाल गुजराती[1] ब्राह्मण वैद्य नन्दन के पुत्र तथा संघदयालु के शिष्य थे[2]। इनके नाम के साथ जोशी उपाधि थी। वैद्य सोढल ने स्वयं अपने को ज्योति ( ज्योतिष ) शास्त्री कहा है[3]। इनका काल बारहवी शताब्दी माना गया है क्योकि १२५६ ई० के एक ताम्रपत्र मे, जो दूसरे भीमदेव का है, रायकवाल जाति के ब्राह्मण ज्योति सोढल के पुत्र को दान देने का उल्लेख मिलता है। रायकवाल जाति तथा ज्योति सोढल इन दोनो बातो से मालूम पड़ता है कि ये वही सोढल है जिन्होने गदनिग्रह की रचना की है। अत इनका समय बारहवी शताब्दी होना सम्भव है।

वैद्य सोढल को माधवनिदान तथा वृन्द की भी अच्छी जानकारी थी क्योकि इन्होने अपने गदनिग्रह के निदान प्रकरण में बहुत कुछ अश माधव के

---

१ गुजराती मानने का कारण यह है कि 'रायकवाल' जाति गुजरात मे ही वसती है।

२. देखें सोढल-विरचित 'गुणसंग्रह' नामक निघण्टु की प्रस्तावना—
वत्सगोत्रान्वयस्तत्र वैद्यनन्दननन्दनः। शिष्यः संघदयालोश्च रायकवालवंशजः॥
सोढलाख्यो भिषग्भानुपदपंकजषट्पद.। चकारेमं चिकित्सायां समग्रं गुणसंग्रहम्॥

३. देखिए श्री दुर्गाशंकर भाई का 'गुजरात नु वैद्यक : साहित्यिक निबन्ध'।

आधार पर ही लिखा है। माधव, वृन्द, चक्रदत्त तथा वंगसेन समकालीन थे। इनका समय ग्यारहवी शताब्दी माना जाता है और वैद्य सोढल बारहवीं शताब्दी मे हुए थे, इसका निर्णय पहले किया जा चुका है। कालनिर्णय से ज्ञात होता है कि वैद्य सोढल को चक्रदत्त एव वंगसेन के ग्रन्थो की जानकारी नही थी क्योकि चक्रदत्त के रसयोग का पुट इनके ग्रन्थ मे देखने को नही मिलता। पहले कहा गया है कि वैद्य सोढल गुजराती थे। इसमे यह भी प्रमाण है कि इनके रचित गदनिग्रह मे गुजरात मे होने वाली बहुत-सी ओषधियो के नाम देखने को मिलते हैं जिनके विवरण इनके रचित गुणसग्रह नामक निघण्टु के अतिरिक्त अन्य किसी निघण्टु मे नही मिलते।

बारहवी शताब्दी मे वैद्य सोढल ने ही सर्वप्रथम चिकित्सा-प्रणाली मे योगो को अलग करने की परिपाटी अपनाई थी। इसके बाद आचार्य शार्ङ्गधर ने इस शैली का अनुकरण किया।

प्राचीन संहिताओ के अनुसार वैद्य सोढल ने गदनिग्रह मे कायचिकित्सा, शल्य, शालाक्य आदि विभाग करने की प्रथा को अपनाया किन्तु उसको निबाह नही सके। गदनिग्रह मे अश्मरी आदि शल्यतन्त्र के रोग तो कायचिकित्सा मे आ गए हैं किन्तु ग्रन्थि, अपची, सद्योव्रण आदि रोगो को सोढल ने शालाक्यतन्त्र के रोगो के पीछे लिखकर माधव एवं वृन्द के प्रसिद्ध क्रम मे अन्तर कर दिया है। इनके गदनिग्रह के शल्याधिकार मे शस्त्र-चिकित्सा का उल्लेख नही किया गया है।

इस ग्रन्थ मे प्रयोगखण्ड ( फार्माकोपिया भाग ) पृथक् होने से औषध-निर्माण मे सुविधा हो गई है। ग्रन्थकार ने यह विभाग सम्भवत. इसलिये किया है कि उस समय एक नाम से कई विधियाँ प्रचलित होगी। उनमे से सोढल को जो योग मान्य हुए होगे उन्होने उनको अपना लिया है। जैसे फलघृत स्त्रीरोग मे प्रसिद्ध है किन्तु सोढल ने एक फलघृत बालग्रह के लिये दिया है ( प्र० ख० १।३९३ )। वाडवानल चूर्ण, अग्निमुख चूर्ण, वैश्वानर चूर्ण के कई पाठ इस ग्रन्थ मे दिए गए हैं जो भिन्न-भिन्न रोगो के लिये हैं। सम्भव है उस समय एक योग के नाम से कई नुस्खे प्रचलित रहे हो जिनको सोढल ने लिखना प्रारम्भ किया हो और साथ ही योगो को प्रक्रियानुसार कल्पनाभेद से अलग-अलग संग्रह भी कर दिया हो।

ग्रन्थ मे कल्प के प्रयोग अधिक दिए गए हैं जो अन्य ग्रन्थो मे नही मिलते, यथा—सुवर्णकल्प, कुंकुमकल्प तथा अम्लवेतस कल्प। अम्लवेतस नाम से जो वस्तु बाजार मे प्राप्त होती है वह इनके वर्णन से सर्वथा पृथक् है—

'तेषां फलेभ्यो निर्यासः सोऽम्लत्वादम्लवेतसः।'

इस पद्यार्ध मे निर्यास को अम्लवेतस कहा गया है। ग्रन्थ मे रसोनकल्प तथा पलाण्डुकल्प का संग्रह बडे महत्त्व का है। सोढल का रसायन वाग्भट के आधार पर है किन्तु सोढल ने रसायन मे तिल का जो प्रयोग किया है वह इसी ग्रन्थ मे मिलता है—

दिने दिने कृष्णतिलं प्रकुञ्चं समश्नत' शीतजलानुपानम् ।
पोपः शरीरस्य भवन्त्यनल्पो दृढा भवन्त्यामरणाच्च दन्ताः ॥

इस ग्रन्थ का तिलप्रयोग काठियावाड में आज भी प्रसिद्ध है।

इस प्रकार ग्रन्थ की विशेषताओ को देखते हुए ज्ञात होता है कि स्वल्प साधन वाले चिकित्सको के लिये यह ग्रन्थ अधिक उपयोगी है। अनुवादक ने इस ग्रन्थ की उपादेयता को और अधिक बढा दिया है। अनुवाद मे इसका भी ध्यान रखा गया है कि विद्वान् चिकित्सक एवं आयुर्वेद के शिक्षार्थी निदानांश मे किए गए सविमर्श प्रयोगो के अनुवाद से लाभान्वित हो सकें। घृतादि निर्माण मे आने वाली कठिनाइयो को ध्यान मे रखते हुए प्रत्येक प्रकरण के आरम्भ मे विशेष परिभाषाओ एवं सर्वसाधारण विधि का दिग्दर्शन करा दिया गया है।

नाप-तौल को सरल बनाने के लिये प्राचीन मान-परिभाषा के साथ आधुनिक नाप-तौल ( ग्राम, लिटर ) का समन्वयात्मक विवरण ग्रन्थ के अन्त मे दिया गया है जिससे चिकित्सको को यह सुविधा हो गई है कि इन बातो को जानने के लिये ग्रन्थान्तर का अन्वेषण न करना पड़े।

अनेक अप्रचलित शब्दो तथा द्रव्यो का अन्तर्भाव होने के कारण इसके अनुवाद कार्य मे बहुत श्रम करना पड़ा है। मूल ग्रन्थकार की वृत्ति को अक्षुण्ण रखते हुए इसमे सभी भावो का स्पष्टीकरण बहुत ही लगन के साथ किया गया है। अब इस एक ही ग्रन्थ का अध्ययन करने से एवं अपने साथ रखने से चिकित्सक सफलता प्राप्त कर सकता है।

मेरे मित्र विद्वद्वर पं० इन्द्रदेव जी त्रिपाठी आयुर्वेद, साहित्य, मीमांसा, एवं तर्क जैसे गहन विषयो के आचार्य एवं सिद्धहस्त लेखक है। इन्होने बड़ी लगन के साथ दृढता से इस कार्य को पूर्ण किया है। विश्वास है, वैद्य समाज इनके श्रम का पर्याप्त समादर करेगा और आगामी संस्करण के पूर्व अपने सत्परामर्शों से लाभान्वित करेगा।

अन्त मे मैं इस महत्त्वपूर्ण प्रकाशन के लिये चौखम्बा परिवार का हार्दिक अभिनन्दन करता हूँ।

आरोग्य-निकेतन
वाराणसी-५

—गङ्गासहाय पाण्डेय

# आत्मनिवेदन

हिताहितं सुखं दुःखमायुस्तस्य हिताहितम् ।
मानञ्च तच्च यत्रोक्तमायुर्वेदः स उच्यते ॥ ( च० सू० १।४१ )

अर्थात् जिस शास्त्र मे हित आयु, अहित आयु, सुख आयु, दुःख आयु— इन चार प्रकार की आयुओ के लिये हित ( पथ्य ), अहित ( अपथ्य ), आयु का मान ( प्रमाण या अप्रमाण ) और आयु का स्वरूप बताया गया हो उसे आयुर्वेद कहते है ।

आयुर्वेद मे स्वास्थ्य-रक्षण, रोग-निवारण तथा आयुर्वर्धन रूप लक्ष्य की पूर्ति के लिये तीन महत्त्व के सूत्र भी चरकाचार्य ने बताए है—

हेतुलिङ्गौषधज्ञानं स्वस्थातुरपरायणम् ।
त्रिसूत्रं शाश्वत पुण्यं ..... ......... ॥ ( च० सू० १।२४ )

अर्थात् स्वस्थ तथा आतुरो के लिये उत्तम मार्ग बताने वाला हेतुज्ञान, लिंगज्ञान तथा औषधज्ञानरूप त्रिसूत्रज्ञान निरन्तर पुण्य देनेवाला है ।

वस्तुतः आयुर्वेद-ज्ञान के मुख्य दो ही प्रयोजन है—'स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणं, व्याधिताना व्याधिपरिमोक्ष' । इस प्रयोजन की सिद्धि के लिये उपर्युक्त त्रिसूत्र-ज्ञान बहुत उत्तम साधन माना गया है। इसी के आधार पर चिकित्सा मे सुविधा के लिये आयुर्वेद के अष्टागो का प्रणयन हुआ और प्रत्येक अंग का अनेक प्रकार से विभाजन होते-होते आज एक-एक रोग के विशेष परिज्ञान के लिये अनेकानेक ग्रन्थो का निर्माण हो चुका है ।

प्राचीन सहिताएँ तथा आर्षग्रन्थ यद्यपि इसी बहुमूल्य ज्ञान से ओतप्रोत है किन्तु अपनी गम्भीरतावश वे अनेक शास्त्रो के पारंगत विद्वानो के लिये ही बोधगम्य है । अत' वैद्यप्रवर सोढल ने अनेक आर्ष ग्रन्थो का मन्थन कर आयुर्वेद के त्रिसूत्र-ज्ञान तथा अष्टाग-चिकित्सा से समन्वित गदनिग्रह नामक सरल सुबोध ग्रन्थ का निर्माण किया । इस ग्रन्थ मे शास्त्रीय सिद्धान्तो के विवेचन के साथ-साथ अनेक छोटे-बड़े अनुभूत योग, पथ्यापथ्य, आहार-विहार, मन्त्र-तन्त्र, टोटके-टोने तथा स्वस्थवृत्त आदि का उपदेश सुबोध शैली मे एक साथ प्राप्त हो जाता है । आयुर्वेद का ऐसा सर्वांगपूर्ण समन्वय अन्य ग्रन्थो मे सुलभ नही है ।

आयुर्वेद-साहित्य को गति देनेवाले वैद्य श्रीमान् यादवजी त्रिकमजी आचार्य ने सर्वप्रथम इस ग्रन्थ का संवत् १९६७ मे उद्धार कर इसे स्वयं प्रकाशित किया

था। प्रयोग खण्ड का आसवाधिकार छप रहा था तभी बुन्दी-नगर-निवासी राजवैद्य श्रीप्रसाद शर्मा जी ने गदनिग्रह की एक प्राचीन प्रति आचार्य जी को लाकर दी। उसमे विषय कुछ अधिक था। उस अधिक अंश को उपयोगी समझकर आचार्य जी ने अपने १९६७ संवत् वाले संस्करण मे घृताधिकार के बाद परिशिष्ट रूप मे छपा दिया। किन्तु १९८० संवत् की द्वितीय आवृत्ति मे परिशिष्टगत सम्पूर्ण योगों को यथाप्रसंग तत्तद्रोगचिकित्सा मे व्यवस्थित कर ग्रन्थ मे समाहित कर लिया। इस तरह इस ग्रन्थ का कलेवर और साथ ही साथ उपयोगिता भी अपेक्षाकृत अधिक बढ गई। आचार्य जी के विद्वत्तापूर्ण सम्पादन-कौशल से समन्वित होकर यह ग्रन्थ जिस अनवद्य रूप मे आयुर्वेद-साहित्य को प्राप्त हुआ उसके लिये सम्पूर्ण आयुर्वेद जगत् आपको निरन्तर स्मरण करता रहेगा; मैं तो विशेष रूप मे आजीवन उनका आभारी रहूँगा।

उनके आशीर्वादस्वरूप उनका स्वरचित परिशिष्ट अविकल रूप मे दे दिया गया है और द्वितीय परिशिष्ट मे उसका सरल भावानुवाद भी कर दिया गया है।

यह ग्रन्थ दो खण्डो मे विभाजित है। प्रथम खण्ड मे घृत-तैल-चूर्ण-वटी-अवलेह तथा आसवारिष्ट-संबन्धी छह अधिकार है जिनमे लगभग ६०० प्रत्यक्ष फलदायी योग हैं। द्वितीय खण्ड मे कायचिकित्सा, शालाक्य, शल्य, भूततन्त्र, बालतन्त्र, विषतन्त्र, रसायन और वाजीकरण तथा पञ्चकर्माधिकार नामक ९ प्रकरण हैं। सर्वसाधारण के लाभ की दृष्टि से इसके हिन्दी अनुवाद की आवश्यकता बहुत दिनो से प्रतीत हो रही थी। वाराणसी के लब्धप्रतिष्ठ यशस्वी चिकित्सक डा० गगासहाय जी पाण्डेय का अनुरोध भी प्रबल प्रेरक बन गया और भगवान् विश्वनाथ की कृपा तथा प्रातःस्मरणीय विद्वच्चूडामणि पद्मभूषण पूज्यपाद गुरुवर श्री पं० सत्यनारायण जी शास्त्री कविराज जी के शुभाशीर्वाद से आज हिन्दी अनुवाद-सहित यह उपयोगी ग्रन्थ आपके हाथो मे है।

इस ग्रन्थ मे अनेक अप्रचलित द्रव्यो तथा अप्रसिद्ध नामो का प्रयोग किया गया है जिनके निर्णय मे श्री हरनारायण शर्मा वैद्य, श्री राजेश्वरदत्त शास्त्री वैद्य, आचार्य श्री शिवदत्त जी शुक्ल, श्री रमानाथ जी द्विवेदी, वनस्पति-विशेषज्ञ डा० बलवन्त सिंह जी एवं श्री राजकुमार द्विवेदी प्रभृति धुरधर विद्वानो का पूरा सहयोग प्राप्त न होता तो यह कार्य पूर्ण न हो पाता। इन महानुभावो के प्रति मैं हृदय से आभारी हूँ।

डा० गंगासहाय पाण्डेय जी का उपकार मैं कभी नही भूल सकूँगा जिन्होने

इस कार्य के लिये मुझे प्रेरणा दी, कार्यकाल मे जब-तब अनेक प्रकार की समस्याओ का समाधान किया तथा संशोधन सम्बन्धी सहयोग देकर इस प्रारब्ध कार्य को पूर्ण कराया।

अपने मित्रद्वय श्री द्रव्येश्वर झा तथा श्री श्यामसुन्दर पाठक के प्रति सम्मान प्रकट करता हूँ जिन्होने इस कार्य मे बराबर योग दिया है।

ग्रन्थ-निबन्धनसम्बन्धी सत्परामर्श तथा अनुवाद के सम्पादन कार्य के लिये भिषग्ररत्न पं० ब्रह्मशंकर मिश्र तथा पं० रामचन्द्र झा को हार्दिक साधुवाद अर्पित करता हूँ। 'चौखम्बा संस्कृत सीरीज' तथा 'चौखम्बा विद्याभवन' ( वाराणसी ) के योग्य सञ्चालक बाबू श्री मोहनदास जी गुप्त तथा श्री विट्ठलदास जी गुप्त विशेष धन्यवाद के पात्र हैं जिन्होने अपने कार्यालय के अनेक कार्यों को शिथिल कर यथाशीघ्र इसे प्रकाशित किया एवं इस कार्य मे अग्रसर होने के लिये मुझे प्रोत्साहित किया।

अन्त मे विज्ञ पाठको से निवेदन है कि इसकी त्रुटियो से वे मुझे कृपया अवगत कराते रहेगे ताकि भविष्य मे उनकी पुनरावृत्ति न हो पावे। इस अनुवाद से यत्किंचित् भी जनकल्याण हो सका तो अपना श्रम सफल समझूँगा।

श्री वैद्य सोढल की कृति की यह व्याख्या श्री विश्वनाथ जी की कृपा से ही पूर्ण हो सकी है अतः उन्हे ही समर्पित है।

—इन्द्रदेव त्रिपाठी

## विषयानुक्रमणिका

## तैलाधिकारो द्वितीयः

## चूर्णाधिकारस्तृतीयः

## गुटिकाधिकारश्चतुर्थः

लेहाधिकारः पञ्चमः



आसवाधिकारः षष्ठः

टीकाकर्तृमङ्गलाचरणम्

( १ )

ध्यात्वा भवामयकुलापहृतिप्रवीणं<br>
श्रीशं नवाम्बुदकलेवरदिव्यशोभम् ।<br>
धन्वन्तरीति शुभनामधरं करोमि<br>
'विद्योतिनीं' सुविवृति गदनिग्रहस्य ॥

( २ )

रमापतेः शंजनकस्य साधो-<br>
र्भवस्य मेऽद्धा जनकस्य धूर्जटेः ।<br>
भैषज्यवेत्तुस्तु विशिष्टतुष्ट्यै<br>
सैवेन्द्रदेवेन कृता प्रकाशताम् ॥



# गदनिग्रहः

## 'विद्योतिनी' हिन्दीव्याख्योपेतः



## अथ प्रयोगखण्डः प्रथमः

मङ्गलाचरणम्—

करकिसलयसङ्गी यस्य पीयूषकुम्भः
परममरवधूनां भूयसे मङ्गलाय ।
स खलु निखिलदुग्धाम्भोधिरत्नेषु रत्न
हरतु दुरितराशीनाशु धन्वन्तरिर्वः ॥ १ ॥

मंगलाचरण—देवाङ्गनाओं के अतिशय मङ्गलार्थ जिसके करपल्लव में अमृत-कलश है, वह क्षीरसागर के सभी रत्नों में उत्तम रत्न धन्वन्तरि हम लोगों के दोष-समूहों को दूर करें ॥ १ ॥

त्रिभुवनजनरोगग्रामसंग्रामजेताऽ-
मृतभृतघृतकुम्भोद्[1]गूर्णहस्तायुधश्रीः ।
अमरमथितदुग्धाम्भोधिलब्धोदयोऽसौ
[2]दलयतु दुरितौघानाद्यवैद्याधिपो वः ॥ २ ॥

हाथ में धारण किये अमृत-पूर्ण कलश शस्त्र से सुशोभित, त्रिभुवन-जन-रोग-समुदाय-युद्ध में विजयी, देवताओं के द्वारा क्षीरसागर-मथन करने से प्रादुर्भूत, वैद्यों के प्रथम अधिपति धन्वन्तरि हम लोगों के दोष-समुदायों का नाश करें ॥ २ ॥

नानामुनिकृतैः श्लोकैः शोढलेनाल्पबुद्धिना ।
विबुधप्रतिबोधाय ग्रथ्यते गदनिग्रहः ॥ ३ ॥

मैं अल्पबुद्धि शोढल, अनेक मुनियों के बनाये हुए श्लोकों से विद्वानों के विशेष ज्ञान के लिये गदनिग्रह नामक ग्रन्थ बना रहा हूँ ॥ ३ ॥

ग्रन्थानुक्रमणिका—

घृतं तैलं च चूर्णानि गुटीलेहौ तथाऽऽसवाः ।
आदावेते ह्यनेकार्था ग्रन्थेऽस्मिन् गदनिग्रहे ॥ ४ ॥

---

१. '०कुम्भोद्गीर्ण०' इति पा० । २ 'विदलतु' इति पा० ।

ग्रन्थानुक्रमणिका—इस गदनिग्रह-नामक ग्रन्थ में पहले ये अनेक प्रयोजन ( रोगनाशक ) वाले घृत, तैल, चूर्ण, वटी, अवलेह तथा आसव कहे गये हैं ॥ ४ ॥

ज्वरोऽतिसारो ग्रहणी चार्शोऽजीर्णं विसूचिका ।
अलसश्च विलम्बी च कृमिरुक् पाण्डुकामले ॥ ५ ॥
हलीमकमसृक्पित्तं राजयक्ष्मोरसः क्षतम् ।
कासो हिक्का सह श्वासैः स्वरभेदस्त्वरोचकः ॥ ६ ॥
छर्दिस्तृष्णा च मूर्च्छा च रोगाः पानान्मदात्ययः ।
दाहो वातविकाराश्च वातरक्तोरुरुक् तथा ॥ ७ ॥
आमवातस्तथा शूलं शूलं च परिणामजम् ।
जरत्पित्तमथानाह उदावर्तोऽथ गुल्मरुक् ॥ ८ ॥
हृद्रोगो मूत्रकृच्छ्रं च मूत्राघातस्तथाऽश्मरी ।
प्रमेहो मधुमेहश्च पिटिकाश्च प्रमेहजाः ॥ ९ ॥
मेदोदोषोदरं शोफो विद्रधिर्वृद्धिरेव च ।
कुष्ठं श्वित्रं शीतपित्तमुदर्दः कोठ एव च ॥ १० ॥
अम्लपित्तं विसर्पश्च विस्फोटोऽथ मसूरिका ।
इति कायचिकित्सायां मया रोगाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ११ ॥

मैने इस कायचिकित्सा में—ज्वर, अतिसार, ग्रहणी दोष, अर्शरोग, अजीर्ण, विसूचिका ( हैजा ), अलस (अलसकरोग), विलम्बी (विलम्बिका रोग), कृमि, पाण्डु-कामला ( पीलिया ), हलीमक ( पाण्डु रोग का भेद ), रक्तपित्त, राजयक्ष्मा, उरःक्षत, कास, हिक्का, ( हिचकी ), श्वास, स्वरभेद, अरुचि, छर्दि (वमन), तृष्णा (प्यास), मूर्च्छा, पानमदात्यय (अधिक मद्यपान करने से उत्पन्न रोग), दाह, वातविकार, वातरक्त, ऊरुरोग, आमवात, शूल, परिणाम शूल, जरत्पित्त, आनाह, उदावर्त, गुल्मरोग, हृद्रोग, मूत्रकृच्छ्र, मूत्राघात, पथरी रोग, प्रमेह, मधुमेह, प्रमेह पिडिका, मेदोदोष, उदर रोग, शोथ, विद्रधि, वृद्धि, कुष्ठ, श्वित्र, शीतपित्त, उदर्द, कोठ, अम्लपित्त, विसर्प, विस्फोट, मसूरिका, इन रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया है ॥ ५–११ ॥

शालाक्ये शिरसो रोगाः कर्णनेत्रामयास्तथा ।
नासामुखामयाश्चैव द्वितीयेऽङ्गे चिकित्सिताः ॥ १२ ॥

द्वितीय अङ्ग शालाक्य प्रकरण मे शिरोरोग, कर्ण, नेत्र, नासिका तथा मुख रोग की चिकित्सा का वर्णन किया गया है ॥ १२ ॥

गण्डमालाऽपची गण्डः पिटिकार्बुदग्रन्थयः ।
श्लीपदं व्रणशोफश्च सद्योव्रणचिकित्सितम् ॥ १३ ॥

भग्ननाडीव्रणौ चैव भगन्दरोपदंशकौ ।
शूकदोषाः क्षुद्ररोगाः शल्ये चाङ्गे चिकित्सिताः ॥ १४ ॥

तृतीय अंग शल्य प्रकरण में गण्डमाला, अपची, गलगण्ड ( घेघा ), पिटिका ( पिडकी ), अर्बुद, ग्रन्थि, श्लीपद ( फीलपांव ), व्रणशोथ, सद्योव्रण, भग्न ( अस्थिभग्न ), नाडीव्रण ( नासूर ), भगंदर, उपदंश ( गर्मी ), शूकदोष तथा क्षुद्र ( छोटे २ फुटकर ) रोग, इन रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया गया है ॥ १३–१४ ॥

भूतोन्मादस्तथोन्मादस्तथाऽपस्मार एव च ।
भूततन्त्रे चतुर्थेऽङ्गे सनिदानाश्चिकित्सितम् ॥ १५ ॥

चतुर्थ अंग भूततन्त्र में, भूतोन्माद, उन्माद तथा अपस्मार की निदान-सहित चिकित्सा कही गई है ॥ १५ ॥

प्रदरो योनिव्यापच्च गर्भस्रावचिकित्सितम् ।
मूढगर्भोऽथ वन्ध्या च योनिशुक्रगदास्तथा ॥ १६ ॥
सूतिका स्तन्यदोषाश्च गाढनिर्लोमभेषजम् ।
बालरोगचिकित्सा च बालतन्त्रेऽथ पञ्चमे ॥ १७ ॥

पञ्चम अंग बालतन्त्र में, प्रदर, योनिव्यापद् ( योनिरोग ), गर्भस्राव, मूढगर्भ (गर्भ का उलट जाना या अटक जाना), वन्ध्या रोग (बांझपन), योनि-सम्बन्धी रोग, शुक्रसम्बन्धी रोग, सूतिका रोग, गाढलोम ( अधिक बाल ), निर्लोम ( विनाबाल ) रोग, बालरोग, इन रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया गया है ॥ १६–१७ ॥

सर्पलूताविषे चैव वृश्चिकोन्दुरुजं विषम् ।
नखदन्तविषं चैव [1]खार्जूरं कृत्रिम विषम् ॥ १८ ॥
षष्ठे त्वङ्गे विषाख्ये च प्रोक्तं चैषां चिकित्सितम् ।

षष्ठ अंग विष प्रकरण में सर्प विष, लूता विष, लकड़ी का विष, वृश्चिक ( बिच्छू ) विष, उन्दरु विष ( मूषकविष ) नख विष, दन्त विष, खार्जूर ( गोजर ) का विष तथा कृत्रिम विष की चिकित्सा बताई गई है ॥ १८ ॥

रसायनं सप्तमं च वाजीकरणमष्टमम् ॥ १९ ॥
पञ्चकर्माधिकारे च स्नेहस्वेदविधिस्तथा ।
वमनं च विरेकश्च नस्यकर्मेत्यनुक्रमः ॥ २० ॥

सातवें प्रकरण में रसायन का निरूपण तथा आठवें प्रकरण में वाजीकरण का निरूपण किया गया है और पञ्चकर्माधिकार में स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन

---

१ खार्जूरमिति शतपदीविषमित्यर्थः ।

तथा नस्य कर्म का प्रतिपादन किया गया है यह इस ग्रन्थ का अनुक्रमण है ॥ १९–२० ॥

## अथातः प्रथमो घृताधिकारः प्रारभ्यते ।

ज्वरे मञ्जिष्ठाद्यं घृतम्—

मञ्जिष्ठाऽतिविषा पथ्या वचा शुण्ठी च रोहिणी ॥ १ ॥
देवदारु हरिद्रा च द्रोणेऽपां पलिकान् पचेत् ।
क्वाथेऽस्मिन् साधयेत् पिष्टैर्घृतप्रस्थं पिचून्मितैः ॥ २ ॥
शृङ्गवेरकणाहिङ्गुद्विक्षारपटुपञ्चकैः ।
तत्कफावृतसर्वोत्थज्वरिणाममृतोपमम् ॥ ३ ॥
वर्ध्मगुल्मानिलश्वासकासपाण्डुविकारिणाम् ।
गलग्रन्थिप्रमेहार्शःप्लीहापस्मारशोफिनाम् ॥ ४ ॥
उदावर्तपरीतानां मन्दाग्निक्रिमिकुष्ठिनाम् ।

घृत प्रकरण—सिद्ध घृत बनाने के लिये गोघृत को ही श्रेष्ठ माना गया है । घृत सिद्ध करने के पहले घृत को मूर्च्छित करना चाहिए क्योंकि मूर्च्छित करने से घृत, साफ, आमदोष-रहित एवं वीर्यवान् बन जाता है ।

मूर्च्छित करने के लिये ६४ तोले घृत को पीतल की कलई की हुई कडाही में डालकर मन्दाग्नि पर गरम करे । झाग दूर होने पर नीचे उतार ले । उष्णता थोडी कम होने पर हर्र, बहेडा, आंवला, हल्दी और नागरमोथा, इन पाँचो औषधियों को चार तोले लेकर बिजौरे नीबू के रस में कल्क बनाकर डाल दे । बाद में दो सौ छप्पन तोले जल मिलाकर पाक करे, थोडा जल शेष रहने पर उतार कर सात दिन तक रहने दे । इसके बाद इस घृत के साथ क्वाथ, दूध, दही, द्रव पदार्थ और अन्य औषधियों के कल्क को मिलाकर मन्दाग्नि पर पाक करे । तैयार होने पर प्रक्षेप द्रव्यों का चूर्ण मिलावे । यह घृत-पाक का सर्वसाधरण नियम है । घृत में मूत्र तथा क्षारीय द्रव्य मिलाना हो तो ( आठ गुनी ) बडी कडाही लेनी चाहिए । गोमूत्र आदि क्षारीय द्रव्य से उफान बहुत आते हैं ।

घृत सिद्ध होने पर कडाही नीचे उतार कर तुरन्त छान लेना चाहिए । शीतल होने तक रह जाने से घृत तथा तैल उड जाते है । घृत पुराना होने पर भी गुणयुक्त रहता है । घृत शीतवीर्य होता है । औषधियों के साथ परिपाक होने पर भी शीतवीर्य नष्ट नहीं होता है । बल्कि जिन २ औषधियों के साथ घृत तैयार किया जाता है उन २ औषधियों के गुण-वीर्य-विपाक आदि घृत में मिल जाते हैं । घृत रोग को शीघ्र दूर करता है । शरीर स्वस्थ, बलवान् एवं

कान्तिमान् बनता है। अन्य औषधों से निराश रोगी घृत सेवन से आराम पाता है। मन्दाग्नि, मलावरोध, आफरा बेचैनी, अरुचि, शिरदर्द आदि रोगों में आशातीत लाभ होता है। इससे हानि की सम्भावना नहीं होती है। सिद्ध घृत को, चीनी मिट्टी, काच या पुराने घृत-स्निग्ध मृत्तिकापात्र में मुह बन्द कर रखना चाहिए। वृन्द माधवकार के मतानुसार-एक वर्ष बाद सिद्ध घृत हीनवीर्य हो जाता है और तैल हीनवीर्य नहीं होता है किन्तु पुराना सिद्ध घृत गुणवान् ही रहता है और पुराना तैल दोषयुक्त हो जाता है, यह अनुभव सिद्ध है। इसकी मात्रा सामान्यतः सौम्य द्रव्य-सिद्ध घृत मे एक से दो तोला तक की दिन मे दो बार तथा तीक्ष्ण द्रव्यों से सिद्ध घृत आधा तोला से एक तोला तक दिन मे दो बार प्रयुक्त करने का विधान है।

अब अनुक्रमणिका के बाद घृताधिकार प्रारम्भ करते है।

ज्वर में मञ्जिष्ठाद्य घृत—मंजीठ, अतीस, हर्रे, वच, सोंठ, मांसरोहिणी, देवदारु, हल्दी, एक २ पल इन द्रव्यों को एक द्रोण जल मे क्वाथ करें। चतुर्थांशावशिष्ट क्वाथ मे कल्कार्थ सोंठ, पीपर, हिंगु, द्विक्षार ( सज्जीखार, यवाखार ) पटुपञ्चक ( सेन्धानमक, सौवर्चल, विड, सांभर, सामुद्र ) एक-एक अक्ष इन द्रव्यों के कल्क को मिलाकर एक प्रस्थ घृत सिद्ध करे। यह घृत, कफसंसृष्ट, सन्निपातजन्य ज्वर रोगी; वर्ध्म, गुल्म, वात, श्वास, कास, पाण्डु विकार, गलग्रन्थि, प्रमेह, अर्श, प्लीहावृद्धि, अपस्मार, शोथ, उदावर्त, मन्दाग्नि, कृमि तथा कुष्ठ के रोगियों के लिये अमृत के समान है अर्थात् उपर्युक्त रोगों का नाश करता है॥ १—४॥

द्वितीयं मञ्जिष्ठाद्यं घृतम्—

मञ्जिष्ठा द्वे हरिद्रे च देवदारु हरीतकी॥ ५॥
नागरातिविषे चैव वचा कटुकरोहिणी।
हिङ्ग्वेतैरक्षमात्रैस्तु घृतप्रस्थ प्रसाधयेत्॥ ६॥
एतन्माञ्जिष्ठकं सर्पिर्बहून् रोगान्नियच्छति।
हिक्कां श्वास ज्वर दुष्टं ग्रहणी पाण्डुरोगताम्॥ ७॥
प्रमेहान्मधुमेहांश्च कृमीन् कुष्ठमरोचकम्।
कासं शोषमुदावर्तमपस्मार तथैव च॥ ८॥
प्लीहानं गण्डमालां च ह्यर्शांसि श्वयथुं तथा।

द्वितीय मञ्जिष्ठाद्य घृत—मंजीठ, आमा हल्दी, दारुहल्दी, देवदारु, हर्रे, सोंठ, अतीस, वच, कुटकी, हिंगु, एक एक अक्ष इन द्रव्यों के कल्क के साथ एक प्रस्थ तैल, तैल से चौगुना जल मिलाकर सिद्ध करे। यह माञ्जिष्ठकघृत, बहुत रोगों को, और हिक्का, श्वास, ज्वर, ग्रहणी दोष, पाण्डु रोग, प्रमेह, मधुमेह,

कृमि, कुष्ठ, अरोचक, कास, शोष (सूखा रोग), उदावर्त, अपस्मार, प्लीहा वृद्धि, गण्डमाला, अर्श तथा शोथ रोगों को दूर करता है ॥ ५-८ ॥

ज्वरे तिल्वकाद्यं घृतम्—

तिल्वकस्य पलान्यष्टौ त्रिवृन्मूलत्वचन्तथा ॥ ९ ॥
अंशुमत्युरुबूकं च बिल्वाद्यं च पृथक् पलम् ।
यवकोलकुलत्थानां प्रस्थं प्रस्थं फलत्रिकात् ॥ १० ॥
तत्साधयेज्जलद्रोणे चाष्टभागावशेषितम् ।
घृतप्रस्थं पचेत्तेन दत्त्वा दध्नस्तथाऽऽढकम् ॥ ११ ॥
कर्षेण यावशूकस्य पक्वं तदवचूर्णयेत् ।
एतत्तु तैल्वकं नाम जीर्णज्वरविषापहम् ॥ १२ ॥
कृमिकुष्ठहरं चैव शोफपाण्ड्वामयापहम् ।

ज्वर में तिल्वकाद्य घृत—तिल्वक आठ पल, निशोथ का मूल तथा छाल आठपल, अंशुमती (शालपर्णी), उरुबूक ( रक्तएरण्ड ), बिल्वाद्य (बेल की छाल, गम्भारी, पाढी, अरणी, अरलू) अलग २ एक २ पल, यव, बैर, कुलथी एक २ प्रस्थ त्रिफला ( आंवला, हर्र, बहेडा ) एक प्रस्थ इन द्रव्यों को यव-कूटकर एक द्रोण जल मे क्वाथ करे । अष्टमांश शेष क्वाथ से एक प्रस्थ घृत, एक आढक दही, मिलाकर पकावे और सिद्ध होने पर छान कर, एक कर्ष यवाखार मिला दे । यह तैल्वक नामक घृत जीर्ण ज्वर तथा विष को दूर करता है । और कृमिरोग तथा कुष्ठ को हरने वाला और शोथ तथा पाण्डु रोग को नाश करने वाला है ॥ ९-१२ ॥

जीर्णज्वरे हारीतात्कटुकं घृतम्—

त्रिफलां पञ्चमूल्यौ द्वे कुलत्थान् बदरान् यवान् ॥ १३ ॥
द्विपलांस्तु जलद्रोणे त्वष्टभागावशेषितम् ।
निःक्वाथ्य विपचेत्कल्कं दत्त्वा प्रस्थं च सर्पिषः ॥ १४ ॥
पिप्पली पिप्पलीमूलं चव्यचित्रकनागरम् ।
पुष्करातिविषे भार्गी शटी सप्तच्छदो वचा ॥ १५ ॥
रजन्यौ नक्तमालश्च पाठे द्वे शिग्रुतुम्बरू ।
सोमवल्कोऽर्कमूलानि मदनं कटुरोहिणी ॥ १६ ॥
तेजस्विनी सगोजिह्वा चन्दनं कण्टकारिका ।
किराततिक्तकं मुस्तं पटोलं सदुरालभम् ॥ १७ ॥
वयःस्था पिचुमन्दश्च कटुकं हिङ्गुना सह ।
एतानक्षसमान् दत्त्वा क्षारौ ह्यर्धपलोन्मितौ ॥ १८ ॥
लवणानां च पञ्चानां कर्षं कर्षं प्रदापयेत् ।

सिद्धं तन्मात्रया पीतं सर्वजीर्णज्वरापहम् ॥ १६ ॥
हृत्प्लीहग्रहणीदोषश्वासकासार्शसां हितम् ।
गुल्मघ्नं कटुकं नाम [1]कृष्णात्रेयेण पूजितम् ॥ २० ॥
दीर्घकालप्रसक्तानां ज्वराणाममृतोपमम् ।

जीर्णज्वर मे हारीत-वर्णित कटुक घृत—त्रिफला ( आंवला, हर्रे, बहेड़ा ), दोनों पञ्चमूल (बेल, गम्भारी, पाटला, अरलू, अरणी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, वनभंटा, रेगनी, गोखरू ), कुलथी, बेर यव दो २ पल इन द्रव्यों को "यव कुट कर" एक द्रोण जल मे पकावे। परिस्रावित अष्टमांश शेष क्वाथ में एक प्रस्थ घृत तथा कल्कार्थ—पीपर, पीपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, पुष्करमूल, अतीस, भांगरा, छतिवन, वच, आमा हल्दी, दारुहल्दी, नक्तमाल ( करंज ), लघु पाठा, राज पाठा, सहिजन बीज, तुम्बरु, सोमवल्क ( रीठा करंज ), मदार की जड़ मदनफल, कुटकी, ज्योतिष्मती, गोजिह्वा ( वनगोभी ), चन्दन, रेगनी, चिरायता, मोथा, परोरा की पत्ती, यवासा, वयस्था ( गुडूची ), निम्ब, कटूफल तथा हिंगु समभाग एक २ अक्ष इन द्रव्यों को लेकर कल्क बनाकर मिला दे और सज्जीखार, यवाखार, आधा २ पल, पाचों नमक ( सेन्धा, सौवर्चल, विड़ साँभर, सामुद्र ) एक २ कर्ष छोड़ कर सिद्ध करे। इस घृत को मात्रापूर्वक पान करने से सभी प्रकार के जीर्ण ज्वर नष्ट होते हैं। हृदय रोग, प्लीहा वृद्धि, ग्रहणी दोष, श्वास, कास तथा अर्शरोग मे लाभप्रद है। यह आत्रेय महर्षि से पूजित, कटुक नामक घृत गुल्म को नष्ट करता है और चिरकालीन ज्वरों के लिये अमृत के समान है ॥ १२-२० ॥

अग्निमान्द्ये अग्निघृतम्—

शतं पलानि भल्लाताज्जलद्रोणे विपाचयेत् ॥ २१ ॥
चतुर्भागावशेषं तु कषायमवतारयेत् ।
त्र्यूषणं पिप्पलीमूलं चित्रको हस्तिपिप्पलीम् ॥ २२ ॥
हिङ्गुचव्याजमोदं च पञ्चैव लवणानि च ।
द्वौ क्षारौ हपुषां चात्र दद्यादर्धपलोन्मितम् ॥ २३ ॥
मस्त्वम्लरसचुक्राणां प्रस्थं प्रस्थं प्रदापयेत् ।
शृङ्गवेररसप्रस्थ घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ २४ ॥
एतदग्निघृतं नाम मन्दाग्नीनां प्रशस्यते ।
अर्शांसि वातरोगं च प्लीहोदरजलोदरे ॥ २५ ॥
ग्रन्थ्यर्बुदापचीशोफकुष्ठमेदोऽनिलांस्तथा ।

---

१ 'सर्पिरात्रेयपूजितम्' इति पा० ।

ये च कुक्षिगता रोगा ये च बस्तिसमाश्रिताः ॥ २६ ॥
तान् सर्वान्नाशयत्येतत्सूर्यस्तम इवोदितः ।

अग्निसान्द्य में अग्निघृत—भल्लातक सौ पल एक-द्रोण जल में क्वाथ करे। चतुर्थांश शेष क्वाथ को उतार छान कर उसमें एक प्रस्थ घृत मिलाकर तथा त्र्यूषण ( सोंठ, पीपर, मरिच ), पिपरामूल, चित्रक, गजपीपर, हिंगु, चव्य, अजमोदा, पाचो नमक ( सेन्धा, सौवर्चल, विड, साभर, सामुद्र ), यवाखार, सज्जीखार, हाऊवेर आधा २ पल इन द्रव्यों के कल्क और मस्तु (दही का तोड), अम्ल रस, शुक्र एक २ प्रस्थ, अद्रक का रस एक प्रस्थ छोडकर १ प्रस्थ घृत सिद्ध करे। यह अग्निघृत मन्दाग्नि के रोगियों के लिए हितकर है और अर्श वात रोग, प्लीहोदर तथा जलोदर में भी लाभप्रद है। यह घृत ग्रन्थि, अर्बुद, अपची, शोथ, कुष्ठरोग, मेदो रोग, वात विकार तथा जितने पेट तथा वस्ति के रोग हैं उन सभी रोगों का नाश करता है। जैसे सूर्य उदय होकर अन्धकार का नाश कर देता है ॥ २१–२६ ॥

ग्रहण्यां चाङ्गेरीघृतम्—

पिप्पली नागरं पाठा यवानी विश्वभेषजम् ॥ २७ ॥
भागांस्त्रिपलिकान् कृत्वा कषायमुपकल्पयेत् ।
भार्गी च पिप्पलीमूलं व्योषं चव्यं सचित्रकम् ॥ २८ ॥
श्वदंष्ट्रा पिप्पली धान्यं बिल्वं पाठा यवानिका ।
एतैः पलार्धकैर्द्रव्यैः कृत्वा कल्कं विपाचयेत् ॥ २९ ॥
पलानि सर्पिषस्तस्मिन् चत्वारिंशत्समावपेत् ।
चतुर्गुणेन दध्ना च चाङ्गेरीस्वरसेन च ।
मृद्वग्निना ततः साध्यं सिद्धं सर्पिर्निधापयेत् ॥ ३० ॥
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नं गुल्महृद्रोगनाशनम् ।
शोफप्लीहोदरानाहमूत्रकृच्छ्रज्वरापहम् ॥ ३१ ॥
कासहिक्कारुचिश्वाससूदनं सर्वगुल्मनुत् ।

ग्रहणी दोष में चांगेरी घृत—पीपर, सोंठ, पाठा, अजवायन, सोंठ तीन २ पल लेकर चौगुने जल में चतुर्थांशावशिष्ट क्वाथ बनाये और उसमें भारंगी, पिपरामूल, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), चव्य, चित्रक, गोखरू, पीपर, धनिया, बेल का गूदा, पाठा, अजवायन आधा २ पल इन द्रव्यों के कल्क मिलाकर चालिस पल घृत पकावे और चौगुना ( एक सौ साठ पल ) दही तथा चांगेरी का स्वरस डालकर मन्द आंच से घृत सिद्ध कर रक्खे। यह घृत, ग्रहणी दोष तथा अर्शविकार का नाश करता है। गुल्म रोग, हृदय के रोग, शोथ, प्लीहोदर ( पुरातन प्लीहा वृद्धि ), आनाह, मूत्रकृच्छ्र तथा ज्वर का भी नाश

करता है और कास, हिक्का, अरुचि, श्वास को नष्ट करता है तथा सभी प्रकार के गुल्म को दूर करता है ॥ २७–३१ ॥

अग्निवेशात् गुदभ्रंशे द्वितीयं चाङ्गेरीघृतम्—

नागरं पिप्पलीमूलं चित्रको हस्तिपिप्पली ॥ ३२ ॥
श्वदंष्ट्रा पिप्पली धान्यं बिल्वं पाठा यवानिका ।
चाङ्गेरीस्वरसे सर्पिः कल्कैरेषां विपाचयेत् ॥ ३३ ॥
चतुर्गुणेन दध्ना तु तद्घृतं कफवातनुत् ।
अर्शांसि ग्रहणीरोगं मूत्रकृच्छ्रं प्रवाहिकाम् ॥ ३४ ॥
गुदभ्रंशार्तिमानाहं घृतमेतद् व्यपोहति ।

अग्निवेश-वर्णित गुदभ्रंश में द्वितीय चांगेरी घृत—सोंठ, पिपरामूल, चित्रक, गजपीपर, गोखरू, पीपर, धनिया, बेल का गूदा, पाठा, अजवायन, समभाग इन द्रव्यों के कल्क के साथ, चौगुने चांगेरी स्वरस से चौगुना दही मिलाकर घृत सिद्ध करे। यह घृत कफवातजन्य विकारों को दूर करता है तथा अर्श, ग्रहणी रोग, मूत्रकृच्छ्र, प्रवाहिका, गुभ्रंदश रोग तथा आनाह ( पेट फूलना ) का नाश करता है। ( यहाँ घृत का परिमाण नहीं दिया गया है। अतः घृत के चतुर्थांश कल्क द्रव्य देव्य लेना चाहिए। द्रव का निर्देश नहीं है अतः चौगुना चांगेरी स्वरस छोड़ना चाहिए ) ॥ ३२–३४ ॥

गुल्मे दाधिकं घृतम्—

बिडदाडिमसिन्धूत्थहुतभुग्व्योषजीरकैः ॥ ३५ ॥
हिङ्गुसौवर्चलक्षाररुग्वृक्षाम्लाम्लवेतसैः ।
बीजपूररसोपेतं सर्पिर्दधि चतुर्गुणम् ॥ ३६ ॥
साधितं दाधिकं नाम गुल्महृत् प्लीहशूलनुत् ।

गुल्म रोग में दाधिक घृत—विडनमक, अनार, सेन्धानमक, चित्रक, व्योष (सोंठ, पीपर, मरिच), स्याहजीरा, हिंगु, सौवर्चल नमक, यवाखार, रुक् (कूठ), वृचाम्ल ( कोकमवृक्ष ), अम्लवेत, समभाग इन द्रव्यों के कल्क के साथ विजौरा नीबू के रस सहित चौगुना दही मिलाकर घृत सिद्ध करे। यह दाधिक नामक घृत गुल्म तथा प्लीहा-शूल को दूर करता है ( स्नेह-निर्माण प्रकार के अनुसार कल्क, द्रव तथा स्नेह का परिमाण लेना चाहिए ) ॥ ३५–३६ ॥

गुल्मे हपुषाद्यं घृतम्—

हपुषाव्योषमृद्वीकाचव्यचित्रकसैन्धवैः ॥ ३७ ॥
साजाजीपिप्पलीमूलदीप्यकैर्विपचेद् घृतम् ।
सकोलमूलकद्रावं सदधिक्षीरदाडिमम् ॥ ३८ ॥
तत् परं वातगुल्मघ्नं शूलानाहविनाशनम् ।

योन्यर्शोग्रहणीदोषश्वासकासारुचिज्वरान् ॥ ३९ ॥
दाहुहृत्पार्श्वशूलं च घृतमेतद्व्यपोहति ।

गुल्मरोग में हपुषाद्य घृत—हपुषा (हाऊबेर), व्योष (सोंठ, पीपर, मरिच), मुनक्का, चव्य, चित्रक, सेन्धा नमक, स्याहजीरा, पिपरामूल, अजवायन, समभाग इन द्रव्यों के कल्क के साथ, बेर तथा मूलक का स्वरस या शीतकषाय दूध, दही तथा अनार का रस इन द्रव द्रव्यों को अलग २ घृत के बराबर लेकर घृत सिद्ध करे। यह घृत वात गुल्म का नाश करने वाला तथा शूल, आनाह को दूर करता है। यह घृत योनि रोग, अर्श, ग्रहणी दोष, श्वास, कास, अरुचि, ज्वर, दाहु-हृदय तथा पार्श्व-शूल को भी दूर करता है ॥ ३७–३९ ॥

अग्निवेशाद्रक्तपित्ते वासाद्य घृतम्—

समूलपत्रशाखस्य तुलां कुर्याद् वृषस्य च ॥ ४० ॥
जलद्रोणे विपक्तव्यमष्टभागावशेषितम् ।
कल्केन वृषपुष्पाणामाढकं सर्पिषः पचेत् ॥ ४१ ॥
तत्सिद्धं पाययेद्युक्त्या पादांशमधुना युतम् ।
श्वासं कासं प्रतिश्यायं तृतीयकचतुर्थकौ ॥ ४२ ॥
रक्तपित्तं क्षयं चैव विषं सर्पिर्नियच्छति ।

अग्निवेश-वर्णित रक्तपित्त मे वासाद्य घृत—मूल, पत्र, तथा शाखा सहित-अडूसा एक तुला लेकर एक द्रोण जल मे पकावे। अष्टमाग शेष क्वाथ मे, अडूसा के पुष्प का कल्क ( घृत से चौथाई भाग ) तथा एक आढक घृत मिलाकर घृत सिद्ध करे। इस सिद्ध घृत को चौथाई मधु मिलाकर पान कराये। यह घृत श्वास, कास, प्रतिश्याय, तृतीयक-चतुर्थक ज्वर, रक्तपित्त, क्षय तथा विष को भी दूर करता है ॥ ४०–४२ ॥

हारीताद्रक्तपित्ते महावासाद्यं घृतम्—

वासकस्वरसे सर्पिः पयसा सह पाचयेत् ॥ ४३ ॥
कल्कैः कुटजभूनिम्बमुस्तयष्ट्याह्वचन्दनैः ।
उदीच्यमधुकानन्तासारिवोत्पलपद्मकैः[1] ॥ ४४ ॥
त्रायन्त्युत्पलमूर्वाभिर्मदयन्त्याश्च पल्लवैः ।
सिताक्षौद्रयुतं हन्याद्रक्तपित्तं सुदारुणम् ॥ ४५ ॥
पित्तं कासं च गुल्मं च स्वरभेदं हलीमकम् ।
ये चान्ये कीर्तिता रोगा रक्तपित्तकफाश्रयाः ॥ ४६ ॥
तान् सर्वान्नाशयत्येतत्पीयमानं हिताशिनः ।

---

१ 'सारिवोशीरपद्मकैः' इति पा०।

हारीत-वर्णित रक्तपित्त में महावासाद्यघृत—अडूसा का स्वरस दो भाग, दूध दो भाग, घृत एक भाग लेकर कोरैया, चिरायता, नीम, मोथा, मुलहठी, रक्त चन्दन, उदीच्य (सुगन्धवाला), मुलेठी, अनन्तमूल, सारिवा, नील कमल वा फूल, पद्म काष्ठ, त्रायमाणा, श्वेत कमल का फूल, दूर्वा, मेहदी का पत्ता—समभाग, घृत से चतुर्थांश इन द्रव्यों के कल्क के साथ सिद्ध करे। यह घृत शक्कर तथा मधु के साथ प्रयोग करने पर भयकर रक्तपित्त, पित्त, कास, गुल्म, स्वरभेद, तथा हलीमक रोग का नाश करता है। पथ्यपूर्वक भोजन करने वाले इस घृत का पान कर, रक्तपित्त कफाश्रित अन्य जितने रोग हैं उन सभी रोगों का नाश करते हैं ॥ ४३–४६ ॥

हारीताद् गुल्मे दशाङ्गं घृतम्—

यावशूको वचा व्योपं विडङ्गं कटुरोहिणी ॥ ४७ ॥
सौवर्चलं हरीतक्यश्चित्रकश्चाक्षसमितैः।
एभिः पचेद् घृतप्रस्थं दत्त्वा क्षीरजलाढकम् ॥ ४८ ॥
तत्पक्वं वातगुल्मघ्नं कृमिप्लीहज्वरापहम्।
कासहिक्कारुचीर्हन्ति दशाङ्गं नाम दीपनम् ॥ ४९ ॥

हारीत वर्णित गुल्म रोग में दशांग घृत—यवाखार, वच, सोंठ, पीपर, मरिच, विडंग, कुटकी, कण्टकारी, सौवर्चल नमक, हर्रे, चित्रक एक २ अक्ष, इन द्रव्यों के कल्क के साथ एक प्रस्थ घृत तथा एक आढक दूध और पानी (आधा दूध आधा पानी) मिलाकर घृत सिद्ध करे। यह घृत, वातगुल्म, कृमि, प्लीहा वृद्धि, तथा ज्वर का नाश करने वाला है और कास, हिक्का तथा अरुचि को नष्ट करता है। यह दशांग नाम का घृत उदराग्नि को दीप्त करने वाला है ॥ ४७–४९ ॥

गुल्मे हारीताल्लशुनघृतम्—

लशुनाण्डस्य शुद्धस्य तुलार्धं निस्तुपस्य च।
तदर्धं पञ्चमूलस्य ह्याढकेऽपां विपाचयेत् ॥ ५० ॥
पादशेषे घृतप्रस्थं लशुनस्य रसं तथा ॥
दाडिमाम्लसुरामस्तुकाञ्जिकाम्लैस्तदर्धकैः ॥ ५१ ॥
साधयेत्त्रिफलादारुलवणव्योपदीप्यकैः।
यवानीचव्यहिङ्ग्वम्लवेतसैश्च पलार्धकैः ॥ ५२ ॥
सिद्धमेतद्धविः कल्कैर्गुल्मार्शोजठरापहम्।
वध्मपाण्ड्वामयप्लीहयोनिदोषज्वरापहम् ॥ ५३ ॥
वातश्लेष्मामयांश्चान्यान् घृतमेतद्व्यपोहति।

हारीत-वर्णित गुल्म रोग में लशुनाद्य घृत—छिलका निकाला हुआ लहसुन

का जवा एक तुला, पंचमूल ( विल्व, गम्भारी, पाठा, अरलु, अरणी ) आधा तुला एक द्रोण जल में क्वाथ करे। चतुर्थांश शेष क्वाथ में घृत एक प्रस्थ, लहसुन का स्वरस एक प्रस्थ, अनार का रस, इमली का पानी, सुरा, मस्तु, काञ्जिकाम्ल आधा प्रस्थ, त्रिफला (आवला हर्रे, बहेड़ा) देवदारु, सेन्धा नमक, व्योष (सोंठ, पीपर, मरिच), अजवायन, अजमोदा, चव्य, हिंगु, अम्लबेंत आधा आधा पल इन द्रव्यों के कल्क के साथ पकावे। सिद्ध होने पर यह घृत अर्श तथा उदर रोग का नाश करता है। वर्ध्म, पाण्डु रोग, प्लीहावृद्धि, योनिदोष तथा ज्वर को दूर करता है। यह घृत वात-कफ जन्य अन्य तथा रोगों को भी दूर करता है॥ ५०–५३ ॥

हारीताद् गुल्मे नाराचकं घृतम्—

चित्रकं त्रिफला दन्ती त्रिवृता कण्टकारिका ॥ ५४ ॥
स्नुहीक्षीर विडङ्गानि घृत दशममुच्यते।
एकैकस्य च कर्षेण घृतस्य कुडवं पचेत् ॥ ५५ ॥
चतुर्गुणेन तोयेन सम्यगेतन्मिताग्निना।
तस्य काले पिबेन्मात्रां पलार्धसंमितां नरः ॥ ५६ ॥
उष्णोदकानुपानं स्यादल्पत्वादस्य सर्पिषः
विरिक्ते च यवागूः स्यात्सर्पिषा परिवर्जिता ॥ ५७ ॥
रसेन जाङ्गलानां वा भोजयेन्मतिमान् भिषक्।
वातगुल्ममुदावर्तं प्लीहार्शोवर्ध्मकुण्डलम् ॥ ५८ ॥
ग्रहणी दीपयेन्मेहान् कुष्ठदोषांश्च नाशयेत्।
नाराचमिति विख्यात सर्पिर्नाराचसंज्ञितम् ॥ ५९ ॥
भैषज्यं सम्प्रयोक्तव्यं नाराचमिव शत्रवे।

हारीत-वर्णित गुल्म रोग से नाराच घृत—चित्रक, त्रिफला ( आंवला, हर्रे, बहेड़ा ), दन्तीमूल, निशोथ, कण्टकारी, सेहुंड का दूध, विडंग एक २ कर्ष इन द्रव्यों के कल्क के साथ दसवा द्रव्य घृत एक कुडव चौगुना (एक प्रस्थ) जल मिलाकर, मन्द आच से सिद्ध करे। मनुष्य इस घृत को आधा पल की मात्रा में नियमित समय पर पान करे। इस घृत की मात्रा अल्प होने के कारण उष्ण जल के साथ पान करना चाहिए। बुद्धिमान वैद्य दस्त आने पर घृतरहित यवागू का प्रयोग करे या जंगली मांसरस के साथ भोजन करावे। प्रसिद्ध नाराच नामक यह घृत वातगुल्म, उदावर्त, प्लीह, अर्श, वर्ध्म-कुण्डल, प्रमेह तथा कुष्ठ रोगों का नाश करता है और ग्रहणी दोष को दूर कर उदराग्नि को दीप्त करता है।

इस औषधि को वैसे प्रयोग करना चाहिए जैसे शत्रु के लिये नाराच ( बाण ) का प्रयोग किया जाता है ॥ ५४–५९ ॥

कुष्ठे नीलिनीघृतम्—

नीलिनीं त्रिफलां रास्नां वचां कटुकरोहिणीम् ॥ ६० ॥
व्याघ्रीं पचेद्विडङ्गं च पलिकानि जलाढके ।
रसेऽष्टभागशेषे तु घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ६१ ॥
दध्न. प्रस्थेन संयोज्य सुधाक्षीरपलेन च ।
ततो घृतपलं दद्याद्यवागूमण्डमिश्रितम् ॥ ६२ ॥
जीर्णे सम्यग्विरिक्तं च दापयेद्रसभोजनम् ।
कुष्ठगुल्मोदरव्यङ्गशोफपाण्ड्वामयज्वरान् ॥ ६३ ॥
श्वित्रं प्लीहानमुन्मादं हन्त्येतन्नीलिनीघृतम् ।

कुष्ठ रोग में नीलिनी घृत—कमलिनी, त्रिफला, रासन, वच, कुटकी, छोटी कटेरी, विडंग एक २ पल इन द्रव्यों के मोटे चूर्ण को एक आढक जल में क्वाथ करे, परिस्रावित अष्टमांश शेष क्वाथ मे घृत एक प्रस्थ, दही एक प्रस्थ, सेहुंड का दूध एक पल मिलाकर पकावे। इसके बाद इस सिद्ध घृत को एक पल की मात्रा में यवागू-मण्ड मिलाकर प्रयोग करे। परिपाक होने पर दस्त होने के बाद मांसरस के साथ भोजन दें। यह नीलिनी घृत कुष्ठ, गुल्म रोग, उदर रोग, व्यङ्ग, शोथ, पाण्डु रोग, ज्वर, श्वित्र ( सफेद कोढ़ ), प्लीहा वृद्धि तथा उन्माद का नाश करता है ॥ ६१–६३ ॥

सिद्धसाराद् गुल्मे विश्वाद्यं घृतम्—

पलांशैर्विश्वचव्याग्निपिप्पलीक्षारसैन्धवैः ॥ ६४ ॥
क्वाथेन चिरबिल्वस्य घृतप्रस्थं विपाचयेत् ।
गुल्मोदावर्तपाण्डुत्वग्रहणीश्वासकासजित् ॥ ६५ ॥
[1]दुष्टज्वरप्रतिश्यायप्लीहार्शःशमनं परम् ।

सिद्धसार-वर्णित गुल्म रोग में विश्वाद्य घृत—सोंठ, चव्य, चित्रक, पीपर, यवक्षार, सेन्धा नमक एक २ पल इन द्रव्यों के कल्क के साथ चतुर्थांश शेष करंज के क्वाथ ( चार प्रस्थ करंज एक द्रोण जल में पकावे, चार प्रस्थ शेष क्वाथ में ) एक प्रस्थ घृत मिलाकर सिद्ध करे। यह घृत गुल्म, उदावर्त, पाण्डु, ग्रहणी दोष, श्वास तथा कास को जीत लेता है और दूषित ज्वर ( या कुष्ठ-पाठान्तर ) प्रतिश्याय, प्लीहा वृद्धि तथा अर्श को अच्छी तरह शान्त करता है ॥ ६४–६५ ॥

---

१. कुष्ठज्वर०' इति पा० ।

अग्निवेशाद् गुल्मे षट्पलं घृतम्—

पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरैः ॥ ६६ ॥
पलिकैः सयवक्षारैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत् ।
क्षीरप्रस्थेन संयुक्तं हन्ति गुल्मं कफात्मकम् ॥ ६७ ॥
ग्रहणीपाण्डुरोगघ्नं प्लीहकासज्वरापहम् ।

अग्निवेश-वर्णित गुल्म रोग में षट्पल घृत—पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ, यवाखार एक २ पल इन द्रव्यों के कल्क के साथ दूध एक प्रस्थ ( पानी तीन प्रस्थ ) मिलाकर घृत एक प्रस्थ सिद्ध करे। यह घृत, श्लैष्मिक गुल्म, ग्रहणी, पाण्डुरोग, प्लीहा, कास तथा ज्वर का नाश करता है ॥६६–६७॥

हारीताद् गुल्मे महाषट्पलं घृतम्—

सैन्धवं हपुषा पञ्चकोलं सौवर्चलं विडम् ॥ ६८ ॥
अजमोदा यवक्षारो हिङ्गु जीरकमौद्भिदम् ।
कृष्णाजरणपूतीकं कल्कीकृत्य पलार्धतः ॥ ६९ ॥
शृङ्गवेररसं चुक्रं घृतप्रस्थं समीकृतम् ।
विपक्वं पाण्डुरोगघ्नं क्षयपीनसनाशनम्
कृमिप्लीहोदराजीर्णज्वरगुल्मप्रमेहकम् ॥ ७० ॥
वातरोगं तथा शोफं दौर्बल्यं वह्निसंक्षयम् ।
महाषट्पलमातङ्कान् भिनत्त्यशनिवद् गिरिम् ॥ ७१ ॥

हारीत-वर्णित, गुल्मरोग में महाषट्पल घृत—सेन्धा नमक, हाऊवेर, पञ्चकोल ( पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ ), सौवर्चल नमक, विड नमक, अजमोदा, यवाखार, हिंगु, जीरा, औद्भिद ( पांसु नमक ), कृष्णा (मरिच), जरण ( काला जीरा, मॅगरैल ), पूतिकरंज का बीज, आधा २ पल इन द्रव्यों का कल्क बनाकर, अदरक का स्वरस एक प्रस्थ, चुक्र एक प्रस्थ, घृत एक प्रस्थ मिला कर पकावे। यह सिद्ध घृत, पाण्डुरोग, क्षय तथा पीनस का नाश करता है। यह महाषट्पल घृत कृमि, प्लीहोदर, अजीर्ण, ज्वर, गुल्म, प्रमेह, वात रोग, शोथ, दौर्बल्य, अग्निक्षय (मन्दाग्नि) तथा तत्सम्बन्धी उपद्रवों को नष्ट कर देता है। जैसे वज्र पहाड़ को गिरा देता है ॥ ६८–७१ ॥

कुष्ठे भेडान्नीलं घृतम्—

द्वौ प्रस्थौ लोहचूर्णस्य त्रिफलाढ्याढकं तथा ।
वायसीकाकमाचीभ्यां द्वे पले शङ्खिनीतुला ॥ ७२ ॥
त्रिद्रोणेऽपां विपक्तव्यं चतुर्भागावशेषितम् ।
घृतप्रस्थं पचेत्तेन [1]गर्भं चैषां समावपेत् ॥ ७३ ॥

---

[1]. गर्भमिति कल्कमित्यर्थः ।

वरुणश्च कलिङ्गश्च त्र्यूषणं देवदारु च ।
अवल्गुजफलं दन्तीफलान्यारग्वधस्य च ॥ ७४ ॥
मार्कवः कण्टकारी च पारावतपदी तथा ।
नीलकं नाम विख्यातमित्येतत्कुष्ठनुद् घृतम् ॥ ७५ ॥
श्वित्राणि रञ्जयेच्चैव पानाभ्यङ्गे प्रयोजितम् ।
पामाविचर्चिकासिध्मकिटिभानि च नाशयेत् ॥ ७६ ॥

कुष्ठ रोग में भेड-वर्णित नील घृत—लौह भस्म दो प्रस्थ, त्रिफला (आंवला, हर्रे, बहेड़ा) तीन प्रस्थ, वायसी (काकजङ्घा), काकमाची (मकोय) दो २ पल, शंखिनी ( यवतिक्ता ) एक तुला, तीन द्रोण जल में पकावे। चतुर्थांश शेष क्वाथ में घृत एक प्रस्थ, वरुण, इन्द्रजव, त्र्यूषण ( सोंठ, पीपर, मरिच ), देवदारु, अवल्गुज फल (वाकुची), दन्तीफल, अमलतास, मार्कव ( भृंगराज ), कण्टकारी, पारावतपदी ( मालकांगनी ) इन द्रव्यों का घृत के चतुर्थांश कल्क मिलाकर पकावे। यह प्रसिद्ध नीलक नामक घृत कुष्ठ को दूर करता है, पान तथा अभ्यङ्गार्थ प्रयोग करने पर श्वित्र को दूर कर रञ्जित कर देता है और पामा, विचर्चिका (एक प्रकार का कुष्ठ जिसमें हाथ-पैर में खुजली तथा पीडा युक्त रूखी रेखायें उत्पन्न हो जाती हैं ), सिध्म ( सिहुला ) तथा किटिभ (चन्द्र कुष्ठ का एक भेद जो स्रावयुक्त गोल ठोस, अत्यन्त कण्डु युक्त चिकना काला हो) का नाश करता है ॥ ७२–७६ ॥

भेडात्कुष्ठे महानीलं घृतम्—

शम्पाकः काकमाची च बीजको मदयन्तिका ।
एकैकस्य तुला देया प्रत्येकं त्रिफलाढकम् ॥ ७७ ॥
दन्ती दार्वी हरिद्रा च वरुणः कुटजत्वचा ।
चित्रकश्चार्कमूलं च काकमाची निदग्धिका ॥ ७८ ॥
एषां दशपलान् भागान् त्रिद्रोणेऽपां विपाचयेत् ।
अष्टभागावशिष्टं तु पुनरग्नावधिश्रयेत् ॥ ७९ ॥
वासारसस्तथा धात्र्या जातीस्वरस एव च ।
दधि सर्पिश्च दुग्धं च गोमूत्रं गोशकृद्रसः ॥ ८० ॥
आढकाढकमेतेषां गर्भे चेमं समावपेत् ।
अवल्गुजा तथा व्योष नक्तमालफलानि च ॥ ८१ ॥
पिचुमर्दश्च जाती च पीलुतिल्वकपल्लवाः ।
किराततिक्तकः श्यामा नीलिकानीलपल्लवाः ॥ ८२ ॥
एतैः सिद्धं परिस्राव्य पाययेत्कुष्ठरोगिणम् ।
महानीलमिति प्रोक्तमेतत्कुष्ठापहं घृतम् ॥ ८३ ॥

भगन्दरमथार्शांसि कृमींश्चापि विनाशयेत् ।
अष्टादशैव कुष्ठानि सर्पिरेतन्नियच्छति ॥ ८४ ॥
अथर्वप्रहितो दीप्तो ब्राह्मो दण्ड इवासुरान् ।
श्वित्राणि तु विशेषेण रञ्जयेच्च भिनत्ति च ॥ ८५ ॥
सेव्यमानं प्रसङ्गेन पानेनाभ्यञ्जनेन च ।

भेड-वर्णित कुष्ट रोग में महानील घृत—शम्पाक ( अमलतास ), मकोय, विजयसार, मेहदी, एक २ तुला, त्रिफला ( आंवला, हर्रे, बहेड़ा ) तीन आढ़क, दन्तीमूल, दारुहल्दी, वरुण, कुटज की छाल, चित्रकमूल, मदार की जड़, मकोय, कण्टकारी दश २ पल—इन द्रव्यों को यवकुट कर तीन द्रोण जल में पकावे। अष्टमांश शेष क्वाथ को आग पर चढ़ाये और उसमें अडूसा का रस, आंवला का रस, चमेली के पत्ते का रस, दही, घृत, दूध, ( दही, घृत, तथा दूध गाय का लेना चाहिए ), गोमूत्र, गोबर का रस एक २ आढक, और बाकुची, सोंठ, पीपर, मरिच, नक्तमालफल ( करंजफल ), पिचुमर्द ( नीम ), चमेली, पीलु वृक्ष तथा पठानी लोध का पल्लव, किराततिक्त ( चिरायता ), श्यामा ( काला निशोथ ), नीलिका ( नील ), नीलपल्लव ( रंग पत्ती ) इन द्रव्यों का ( एक प्रस्थ ) कल्क मिलाकर घृत सिद्ध करे तथा छान कर कुष्ठ के रोगियों को पिलाये। यह महानील घृत, कुष्ठ रोग का नाश करने वाला कहा गया है। भगन्दर, कृमि तथा अर्श रोग का नाश करता है। यह घृत अठारह प्रकार के कुष्ठ रोग को दूर करता है। पान, अभ्यञ्जन, लेपन आदि के लिये सेवन करने पर यह घृत विशेष कर श्वित्र को रञ्जित करता है तथा भेदन कर देता है। जैसे अथर्व-प्रयुक्त ब्रह्मा का दीप्त दण्ड असुरों का भेदन करता है ॥७७–८५॥

कुष्ठे त्रिफलाद्यं घृतम्—

त्रिफला मदनं कुष्ठं शार्ङ्गेष्टा रजनीद्वयम् ॥ ८६ ॥
हपुषा काकमाची च शुकनासा विषा वचा ।
पाठा कोशातकी मूर्वा तिक्ता काकादनी तथा ॥ ८७ ॥
एषां कषायकल्काभ्यां सिद्धं पीतं घृतोत्तमम् ।
विशीर्यमाणविध्वस्तस्नायुकेशनखं नरम् ।
कुष्ठातुरं सदा कुर्यान्मुमूर्षुमपि निर्गदम् ॥ ८८ ॥

कुष्ठ रोग में त्रिफलाद्य घृत—त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आवला ), मदनफल, कूठ, शार्ङ्गेष्टा (भांगरा), हल्दी, आसा हल्दी, हाऊवेर, मकोय, शुकनासा (अरलु), अतीस, वच, पाठा, कोशातकी ( नेनुआ ), मूर्वा, कुटकी, काकादनी ( गुञ्जा ) इन द्रव्यों के क्वाथ तथा कल्क ( घृत चौगुना क्वाथ्य द्रव्य तथा चतुर्थांश कल्क द्रव्य ) के साथ घृत को पकाये। यह उत्तम घृत पान करने से सड़े-

गले, नष्ट, स्नायु, केश, नख वाले, हमेशा व्याकुल, मरने वाले कुष्ठ रोगी को भी रोग रहित कर देता है ॥ ८६–८८ ॥

हारीतात्कुष्ठे आवर्तकीघृतम्—

आवर्तकीमूलशतं सुशुद्धं क्वाथीकृतं कल्कपलाष्टयुक्तम् ।
प्रस्थं पुराणाद्धविषः सुगव्यात् पक्वं शनैः साधु ततोऽवतार्य ॥ ८९ ॥
मात्रां पिबेद् व्याधिबलानुरूपां भुञ्जीत चान्नं सह काञ्जिकेन ।
द्रवोत्तरं कोद्रवजं सुजीर्णे कामं पुरस्तादपरेऽह्नि शुद्धः ॥ ९० ॥
त्रिसप्तरात्रं विधिनैवमाशु पीत निहन्यादचिरेण कुष्ठम् ।
स्रवद्व्रणं भग्ननखाङ्गदेहं मण्डानुपूर्व्या विधिनाऽथ चैतत् ॥ ९१ ॥

हारीतवर्णित कुष्ठ रोग मे आवर्तकी घृत—शु. आवर्तकी ( विषाणिका )= आहुल ( लता विशेष ) का मूल सौ पल ( चौगुने जल में ) क्वाथ कर, तथा आठ पल का कल्क बनाकर पुराना गाय का घृत एक प्रस्थ धीरे २ मन्द आंच से पकाये। सिद्ध होने पर उतार कर रख ले। इस घृत को रोग तथा बल के अनुसार मात्रापूर्वक पान करे और कांजी के साथ कोदो का भात खाय और बाद में जल पीवे अच्छी तरह परिपाक हो जाने पर दूसरे दिन शुद्ध हो जाता है। एक्कीस दिन तक इस प्रकार पान करने से अतिशीघ्र कुष्ठ रोग नष्ट हो जाता है। यह घृत विधिपूर्वक मण्ड के साथ सेवन करने से स्रावयुक्त व्रण तथा भग्न नख, अङ्ग देह वाला कुष्ठ भी नष्ट हो जाता है ॥ ८९–९१ ॥

अग्निवेशाद् गुदभ्रंशे चव्याद्यं घृतम्—

चव्यं त्रिकटुकं पाठां क्षारं कुस्तुम्बुरूणि ।
यवानीं पिप्पलीमूलमुभे च विडसैन्धवे ॥ ९२ ॥
अभयां चित्रकं बिल्वं पिष्ट्वा सर्पिर्विपाचयेत् ।
शकृद्वातानुलोम्यार्थं जले दध्नश्चतुर्गुणे ॥ ९३ ॥
प्रवाहिकां गुदभ्रंशं मूत्रकृच्छ्रं परिस्रवम् ।
गुदवंक्षणशूलं च घृतमेतद् व्यपोहति ॥ ९४ ॥

अग्निवेश-वर्णित गुदभ्रंश में चव्याद्य घृत—चव्य, त्रिकटु ( सोंठ-पीपर-मरिच ), पाठा, यवाखार, कुस्तुम्बुरु ( धनिया भेद ), अजवायन, पीपरामूल, सेन्धा नमक, विड नमक, हर्रे, चित्रक, बेल, इन द्रव्यों को पीस कल्क बनाकर, ( चौगुना जल मिलाकर ) घृत को सिद्ध करे। मल तथा वायु को अनुलोमन करने के लिये चौगुने दही के जल में सिद्ध करे। यह घृत प्रवाहिका,

गुदभ्रंश, मूत्रकृच्छ्र, परिस्रव ( रक्तोस्रवण अर्श ) गुदशूल तथा वङ्क्षणशूल को दूर करता है ॥ ९२–९४ ॥

भेडात्प्रमेहे धान्वन्तरं घृतम्—

दशमूलं करञ्जौ द्वौ देवदारु हरीतकी ।
वर्षाभूर्वरुणो दन्ती चित्रकः सपुनर्नवः ॥ ९५ ॥
कपित्थोऽर्कसुधाक्षीरं बिल्वं भल्लातकानि च ।
शटी पुष्करमूलं च पिप्पलीमूलमेव च ॥ ९६ ॥
पृथग्दशपलान्येषां दत्त्वा तोयार्मणे पचेत् ।
यवकोलकुलत्थानां प्रस्थं प्रस्थं प्रदापयेत् ॥ ९७ ॥
तेन पादावशिष्टेन घृतप्रस्थं विपाचयेत् ।
निचुलं त्रिफला भार्गी रोहिषं गजपिप्पली ॥ ९८ ॥
शृङ्गवेरं विडङ्गानि वचा कम्पिल्लकस्तथा ।
पिप्पली चविका चैव कुष्ठं च समभागतः ।
गर्भेणानेन तत्सिद्धं पाययेद्धि यथाबलम् ॥ ९९ ॥
एतद्धान्वन्तरं नाम विख्यातं सर्पिरुत्तमम् ।
कुष्ठं प्रमेहगुल्मांश्च श्वयथुं वातशोणितम् ॥ १०० ॥
प्लीहानमुदरार्शांसि विद्रधिं पिडकास्तथा ।
अपस्मारं तथोन्मादं सर्पिरेतन्नियच्छति ॥ १०१ ॥

भेड महर्षि वर्णित धान्वन्तर घृत—दशमूल ( बेल की छाल, गम्भारी, पाढल, अरलु, अरणी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बड़ी कटेरी व छोटी कटेरी, गोखरु), करंज, पूतिकरंज, देवदारु, हर्रे, वर्षाभू ( श्वेत पुनर्नवा ), वरुण, दन्तीमूल, चित्रक, रक्तपुनर्नवा, कैथ, मदार तथा सेहुड का दूध, बेल, शु० भल्लातक, शटी ( कपूरकचरी ), पुष्करमूल, पिपरामूल—अलग २ दश २ पल—एक द्रोण जल मे पकावे, और इसमें यव, बेर तथा कुलथी एक २ प्रस्थ मिला दे। इन द्रव्यों के चतुर्थांशावशिष्ट क्वाथ में निचुल ( हिज्जल ) या ( समुद्रफेन ), त्रिफला ( आंवला, हर्रे, बहेड़ा ), भांगरा, रोहिष ( सुगन्ध-भूतृण ), गजपीपर, सोंठ, विडंग, वच, कम्पिल्लक ( कबीला ), पीपर, चव्य, कूट, समभाग ( चार पल )—इन द्रव्यों के कल्क के साथ एक प्रस्थ घृत सिद्ध करे और बल के अनुसार, मात्रापूर्वक पान कराये। यह धान्वन्तर नामक प्रसिद्ध उत्तम घृत—कुष्ठरोग, प्रमेह, गुल्म, शोथ, वातरक्त, प्लीहा, उदर रोग, अर्श, विद्रधि, पिढका, अपस्मार तथा उन्माद को दूर करता है ॥ ९५–१०१ ॥

खरनादात्कुमारकल्याणकं घृतम्—

शङ्खपुष्पी वचा ब्राह्मी कुष्ठं त्रिफलया सह ।
द्राक्षा सशर्करा शुण्ठी जीवन्ती जीवको बला ॥ १०२ ॥
शटी दुरालभा बिल्वं दाडिमं सुरसा स्थिरा ।
मुस्तं पुष्करमूलं च सूक्ष्मैला पिप्पली जलम् ॥ १०३ ॥
श्वदंष्ट्राऽतिविषा पाठा विडङ्गं दारु मालती ।
मधूकपुष्पखर्जूरं बदरं वंशरोचना ॥ १०४ ॥
कल्कैरेषां समांशानां घृतं क्षीरचतुर्गुणम् ।
कषाये कण्टकार्याश्च साधयेत्सौम्यदैवते ॥ १०५ ॥
एतत्कुमारकल्याणं घृतरत्नं सुखप्रदम् ।
बलवर्णकरं धन्यं पुष्ट्यग्निरुचिकारकम् ॥ १०६ ॥
योऽयं सर्वग्रहालक्ष्मीदन्तकर्णगदापहम् ।
सर्वबालामयघ्नं च मेध्यमायुष्यमुत्तमम् ॥ १०७ ॥
रसायनमिदं सेव्यं विशेषाद्दन्तजन्मनि ।

खरनाद वर्णित कुमारकल्याणक घृत—शंखपुष्पी, वच, ब्राह्मी, कूठ, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), मुनक्का, शर्करा, सोंठ, जीवन्ती, जीवक, वरियार, शटी ( कपूरकचरी ), यवासा, बेल, अनार, तुलसी, स्थिरा ( शालपर्णी ), मोथा, पुष्करमूल, छोटी इलायची, पीपर, सुगन्धवाला, गोखरू, अतीस, पाठा, विडंग, देवदारु, मालती, महुआ का फूल, खजूर, बैर, वंशलोचन,—समभाग—इन द्रव्यों के कल्क के साथ चौगुना दूध तथा कण्टकारी के सौम्यदैवत ( शीत जल निर्मित ) कषाय मे घृत सिद्ध करे। यह घृतों में उत्तम—आरोग्य देनेवाला, कुमारकल्याणक घृत बल बढ़ाने वाला, वर्ण ( शोभा ) बढ़ाने वाला, धन देने वाला, पुष्टि तथा अग्नि बढ़ाने वाला है। सभी ग्रहदोष, अलक्ष्मी ( दारिद्र्य ) तथा दन्त-कर्ण रोगों को दूर करने वाला है। सभी बालरोगों को नाश करता है तथा उत्तम मेधा ( धारणा शक्ति ) और आयु को बढ़ानेवाला है। इस रसायन को विशेष कर दांत जमने के समय सेवन करना चाहिए। ( इस योग में परिमाण नहीं दिया है अतः स्नेहपाकविधि के अनुसार घृत से चौगुना कषाय तथा चतुर्थांश कल्क द्रव्य लेना चाहिए ) ॥१०२–१०७½ ॥

वाग्भटाद् ब्राह्मीघृतम्—

द्वौ प्रस्थौ स्वरसाद् ब्राह्मया घृतप्रस्थं च साधयेत् ॥ १०८ ॥
व्योषश्यामात्रिवृद्ब्राह्मीशङ्खपुष्पीनृपद्रुमैः ।
ससप्तलाविडङ्गाद्यैः कल्कितैरक्षसंमितैः ॥ १०९ ॥

पलवृद्ध्या प्रयुञ्जीत यावन्मात्रा चतुष्पलम् ।
हरेत्कुष्ठमपस्मारमुन्माद च सुतप्रदम् ॥ ११० ॥
वाक्स्मृतिस्वरमेधाकृद्धन्य ब्राह्मीघृतं शुभम् ।

वाग्भट वर्णित ब्राह्मी घृत—ब्राह्मी का स्वरस दो प्रस्थ, घृत एक प्रस्थ, सोंठ, पीपर, मरिच, काला निशोथ, श्वेत निशोथ, भार्ङ्गी, शंखपुष्पी, नृप द्रुम, ( अमलतास ), सातला, विडंग, एक २ अक्ष इन द्रव्यों के कल्क के साथ मिलाकर घृत सिद्ध करे। इस घृत का प्रयोग एक २ पल बढ़ाते हुए चार पल की मात्रा तक सेवन करे, यह उत्तम ब्राह्मी घृत—कुष्ठरोग, अपस्मार, तथा उन्माद को नाश करता है, पुत्र को देनेवाला है, बोलने की शक्ति, स्मृति ( स्मरण शक्ति ), स्वर, मेधा ( धारणा शक्ति ) तथा धन को देनेवाला है ॥ १०८–११०½ ॥

शूले बीजपूरकाद्यं घृतम्—

घृताच्चतुर्गुणो देयो मातुलुङ्गरसो दधि ॥ १११ ॥
शुष्कमूलककोलाम्लकषायो दाडिमाद्रसः ।
विडङ्गलवणक्षारयवानीपञ्चकोलकैः ॥ ११२ ॥
पाठामूलककल्कैश्च सिद्धं पूरकसंज्ञितम् ।
हृत्पार्श्वशूलवैस्वर्यहिध्माश्वासभगन्दरान् ॥ ११३ ॥
वर्ध्मगुल्मप्रमेहार्शोवातव्याधीन् विनाशयेत् ।

शूलरोग में बीजपूरकाद्य घृत—घृत से चौगुना बिजौरा निम्बू का रस, दही, सूखी मूली तथा बेर का अम्ल कषाय और दाडिम अनार का रस ( सम भाग ) इन द्रवों में घृत तथा विडंग, सेन्धा नमक, यवाखार, अजवायन, पञ्चकोल ( पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ ), पाठा, मूली—समभाग इन द्रव्यों का कल्क मिलाकर घृत सिद्ध करे। यह बीजपूरक नामक घृत—हृदय का शूल, पार्श्वशूल, स्वरविकृति, हिध्मा, श्वास, भगन्दर, वर्ध्म, गुल्म रोग, प्रमेह, अर्श तथा वात रोगों का नाश करता है। ( परिमाण का निर्णय स्नेहपाक विधि से कर लेना चाहिए ) ॥ १११–११३½ ॥

कृष्णात्रेयाद् व्रणे महागौर्याद्य घृतम्—

गौरी निशा च मञ्जिष्ठा मांसी कटुकरोहिणी ॥ ११४ ॥
प्रपौण्डरीकयष्ट्याह्व भद्रमुस्त सचन्दनम् ।
जातीनिम्बपटोलं च कारञ्जं बीजमेव च ॥ ११५ ॥
कट्फलं ससधूच्छिष्टं समभागानि कारयेत् ।
पञ्चवल्ककषायेण घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ११६ ॥
क्षीरद्विप्रस्थसंयुक्तं शनैर्मृद्वग्निना पचेत् ।

एतद् गौरं महावीर्यं सर्वव्रणविशोधनम् ॥ ११७ ॥
आगन्तुसहजाश्चैव शिरःश्लिष्टाश्च[1] ये व्रणाः ।
विषमामपि नाडीं च रोपयेच्छीघ्रमेव च ॥ ११८ ॥

कृष्णात्रेय वर्णित व्रण में महागौर्याद्य घृत—गौरी ( दारुहल्दी ), आमा हल्दी, मंजीठ, जटामांसी, कुटकी, प्रपौण्डरीक, जेठी मधु, भद्रमुस्ता ( नागरमोथा ), रक्तचन्दन, चमेली, नीम, परोर का पत्ता, करंज बीज, कायफर, मधूच्छिष्ट ( मोम ) सम भाग इन द्रव्यों के कल्क तथा पञ्चवल्कल ( वट, उदुम्बर, पीपर, पाकड़, जामुन ) के चतुर्थांशावशिष्ट कषाय के साथ एक प्रस्थ घृत, दो प्रस्थ दूध मिलाकर, धीरे २ मन्द आंच से पकाये । यह सिद्ध गौर नामक महान् बलवाला घृत—सभी प्रकार के व्रण को शोधन करता है । आगन्तुक, स्वाभाविक तथा शिर में जो व्रण है और विषम नाडी व्रण ( नासूर ) को भी शीघ्र ही रोपण ( पूर्ण ) कर देता है ॥ ११४–११८ ॥

रक्तपित्ते दूर्वाद्यं घृतम्—

दूर्वा चोत्पलकिञ्जल्कं माञ्जिष्ठा चैलवालुकम् ।
श्वेतदूर्वा तथोशीरं मुस्ता चन्दनपद्मकम् ॥ ११९ ॥
द्राक्षा मधूकयष्ट्याह्वं काश्मरी सितचन्दनम् ।
पिष्टैस्तैः कार्षिकैर्द्रव्यैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत ॥ १२० ॥
तण्डुलाम्बु त्वजाक्षीरं पृथग्दद्याच्चतुर्गुणम् ।
तत्पानं वमतो रक्तं नावनं नासिकागते ॥ १२१ ॥
कर्णाभ्यां यस्य गच्छेत्तु तस्य कर्णौ प्रपूरयेत् ।
चक्षुर्गते च रक्ते वै पूरयेत्तेन चक्षुषी ॥ १२२ ॥
मेढ्पायुगते चापि बस्तिकर्म प्रयोजयेत् ।
प्रवृत्ते रोमकूपेभ्यस्त्वभ्यङ्गे योजयेद् घृतम् ॥ १२३ ॥

रक्तपित्त में दूर्वाद्य घृत—दूर्वा, नीलकमल का पराग, मंजीठ, एलवालु, श्वेतदूर्वा, खस, मोथा, रक्तचन्दन, पद्मकाठ, मुनक्का, महुआ का फूल, जेठीमधु, गम्भारी, सफेद चन्दन—एक २ कर्ष—इन द्रव्यों के कल्क के साथ, घृत एक प्रस्थ, चौगुने चावल का पानी ( तण्डुलोदक = चौगुने जल में एक घंटा भिंगोकर छाना हुआ जल ) तथा बकरी का दूध मिलाकर घृत सिद्ध करे । इस घृत को रक्त के वमन होने पर पान, नासिका से रक्त आने पर नावन, कानों से रक्त आने पर कर्णपूरण ( कान मे घृत भर देना ) तथा नेत्र से रक्त आने पर

1. 'शिरोत्थिताश्च' इति पा० ।

आँखों से भर दे। मूत्रेन्द्रिय तथा गुदा से रक्त आने पर इस घृत को वस्ति-कर्म में प्रयोग करना चाहिए—तथा प्रत्येक रोमकूप ( बाल की जड़ ) से रक्त निकलने पर अभ्यंग में प्रयोग करे ॥ ११९–१२३ ॥

वैदेहान्नेत्ररोगे महात्रैफलं घृतम्—

त्रिफलाया रसप्रस्थ प्रस्थं भृङ्गरसस्य च ।
पीडयित्वा वृषं बालं रसप्रस्थ च दापयेत् ॥ १२४ ॥
अजाक्षीरस्य च प्रस्थ, प्रस्थ तैः सर्पिषः पचेत् ।
त्रिफला चन्दनं द्राक्षा पिप्पली मधुकं बला ॥ १२५ ॥
काकोलीक्षीरकाकोलीमेदामरिचसैन्धवम् ।
शर्करा पुण्डरीकं च हरिद्रोत्पलनागरम् ॥ १२६ ॥
कल्कैः सिद्धं भिषग्दद्यान्नेत्ररोगविनाशनम् ।
काचं च नीलिकां शुक्र वर्त्मरोगांश्च नाशयेत् ॥ १२७ ॥
नक्तान्ध्य नकुलान्ध्य च कण्डुं पिल्लमथापि च ।
अजकां तिमिरांश्चैव नेत्रस्रावांश्च दारुणान् ॥ १२८ ॥
त्रिफलासर्पिरेतद्धि पाननावनतर्पणैः ।
विदेहराजनिर्दिष्टं दृष्टिनैर्मल्यकारकम् ॥ १२९ ॥

वैदेह वर्णित नेत्र रोग में, महात्रैफल घृत—त्रिफला (हर्रे, बहेड़ा, आंवला) का रस एक प्रस्थ, भृंगराज (भंगरइया) का रस एक प्रस्थ, अड़ूसा के नवीन पत्तों को मसल कर निकाला हुआ रस एक प्रस्थ, बकरी का दूध एक प्रस्थ—इन सब द्रव्यों के साथ एक प्रस्थ घृत, त्रिफला, चन्दन, मुनक्का, पीपर, मुलेठी, बरियार, काकोली, क्षीरकाकोली, मेदा, मरिच, सेन्धा नमक, शर्करा, कमल का फूल, हरिद्रा, नील कमल का फूल, सोंठ ( चार पल )—इन द्रव्यों के कल्क को मिलाकर घृत सिद्ध करे। इस सिद्ध घृत को नेत्र रोग के नाश करने के लिये प्रयोग करे। यह घृत काच ( रागयुक्त तिमिर ), नीलिका ( नेत्रगत नील वर्ण का धब्बा ), शुक्र ( फूली ) तथा वर्त्म ( पलक का रोग ) रोग को नाश करता है। रतौंधी, नकुलान्ध्य ( दृष्टिगत, दिन में अनेक वर्ण दर्शन दोष ), कण्डू, पिल्ल, ( अपरिक्लिन्न वर्त्म ), अजका ( नेत्र के कृष्णभाग पर बकरी के मेंगनी के समान उभरा हुआ भाग ), तिमिर तथा भयंकर नेत्रस्राव को भी नाश करता है। यह महात्रैफल घृत, विदेहराज का बताया हुआ पान, नावन तथा तर्पण से दृष्टि को निर्मल करता है ॥१२४–१२९॥

वातव्याधौ शतावरीघृतम्—

शतावरीमूलतुलां द्विद्रोणेऽपां विपाचयेत् ।
अष्टभागावशेषेण घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ १३० ॥

वात व्याधि में प्रसारणी तैल—परिपक्व प्रसारणी ( गन्धप्रसारणी ) को जड़ तथा पत्र सहित निकाल कर एक सौ पल लेकर कडाही मे रक्खे और दो द्रोण जल में पकावे। चतुर्थांश शेष कषाय के बराबर तैल ( आठ प्रस्थ ) तथा सोंठ पांच पल, रास्ना दो पल, दही एक आढ़क, अम्ल काञ्जिक दुगुना ( दो आढक ), यवक्षार, सेन्धा नमक, पीपरामूल, चित्रक, प्रसारिणी, मुलेठी प्रत्येक इन द्रव्यों का कल्क बना कर सभी द्रव्यों को एकत्र कर धीरे २ मन्द आंच से पकावे। यह अभ्यञ्जन करने के लिये श्रेष्ठ है तथा नस्यकर्म के लिये उत्तम है। पान करने तथा वस्तिकर्म मे प्रयोग करना चाहिये। इसके प्रयोग करने से कोई प्रतिक्रिया नहीं होती है। यह तैल अस्सी प्रकार के वात रोग को दूर करता है और गृध्रसी ( लगड़ी का दर्द "स्याटिका" ), अस्थिभग्न तथा मन्दाग्नि को भी नाश करता है। अपस्मार, उन्माद, विद्रधि, मन्दगामिता ( धीरे २ चलना ), चर्मगत वात, सिरा, सन्धिगत वात, जानु तथा गुल्फगत और पाद ( पैर ), पृष्ठ ( पीठ ) गत वात, वात के द्वारा संभग्न अश्व हो या वात से जर्जरीभूत मनुष्य हो, यह तैल सभी प्रकार के वात को शान्त करता है और आत्रेय महर्षि द्वारा पूजित है। वांझ स्त्रियों को संतान देनेवाला है और इन्द्रियों को पुष्ट करनेवाला है। इसी तैल के प्रयोग से, अन्धक तथा वृष्णियों का कुल बहुत पुत्र वाला हुआ था। यह प्रसारणी तैल बल तथा मांस को बढ़ाने वाला है। वृद्धावस्था में भी सेवन करने पर पुत्र और धन को देनेवाला तथा श्रेष्ठ है। जो लंगड़ा है है या पीठ से चलने वाला है वह भी इस तैल को पान कर, दौड कर चलने लगता है। अर्थात् चलने में समर्थ हो जाता है ॥ ३३-४३ ॥

द्वितीय प्रसारणीतैलम्—

प्रसारण्यास्तुलामेका बलामूल तदर्धकम्।
शतावर्यश्वगन्धा च शतपुष्पा पुनर्नवा ॥ ४४ ॥
गुडूची दशमूलं च चित्रको मदनं शटी।
पलांशकं समापोथ्य जलद्रोणे विपाचयेत् ॥ ४५ ॥
चतुर्भागावशेषं तु कषायमवतारयेत्।
शताह्वां मधुकं रास्नां पिप्पलीं नागरं वचाम् ॥ ४६ ॥
कुष्ठं हरेणुकां मांसीप्रियङ्ग्विन्द्रयवान् बिडम्।
सैन्धवं शृङ्गवेरं च यवक्षार सचित्रकम् ॥ ४७ ॥
मधूलिकां नखं चैव पालिकं श्लक्ष्णपेषितम्।
पचेत्तैलाढकं पूतमारनालपयोयुतम् ॥ ४८ ॥
एतदभ्यञ्जनं श्रेष्ठं नस्यकर्मानुवासने।

तोड़ ), अम्लशुक्त तथा मांस का रस एक २ आढक मिलाकर धीरे २ मन्द आँच से पकावे। इस घृत को अभ्यञ्जन, पान, नस्य कर्म तथा अनुवासन कर्म के लिये पृष्ठग्रह ( पीठ का जकड़ना ), पार्श्वग्रह, शूल, सक्थि तथा वक्ष प्रदेश का शूल, एकांग, पक्षाघात ( एक अंग का सुन्न हो जाना ), हनुग्रह, मन्याग्रह, शिरोग्रह (हनु-मन्या नाड़ी तथा शिर का जकड़ जाना), बाधिर्य रोग, कर्णशूल, कर्णनाद ( कान मे शब्द होना ) आदि रोगों में प्रयोग करे। अभ्यङ्ग ( मर्दन ) करने से चर्मगत रोग का नाश करता है, पान करने से मांसगत रोग को नाश करता है। पक्वाशयगत रोग में, वस्ति कर्म तथा सभी रोगों मे निरूह वस्ति लाभकारक है। अस्सी प्रकार के वात रोग, चालिस प्रकार के पित्त रोग, बीस प्रकार के कफ रोग तथा सभी रोगों को दूर करता है और गृध्रसी, वातभग्न तथा-ऋतुदोष ( मासिक रजोदोषसम्बन्धी विकार ) को भी दूर करता है। जो पुरुष पुंस्त्वहीन है वे पुरुत्व प्राप्त करते है और जिन स्त्रियों का मासिक धर्म नष्ट हो गया है वह ऋतुमती हो जाती है। वन्ध्या स्त्री भी ऋतुमती होकर गर्भ प्राप्त करती है इसमें संदेह नहीं है। ( यह प्रसारणी तैल ) मेधा ( धारणा शक्ति ), अग्नि तथा अङ्गबल को बढाती है और आयु को बढ़ाती है, अतः जनक जी ने इसका नाम प्रसारणी रक्खा है। ) ॥

वातव्याधौ चतुर्थं प्रसारणीतैलम्—

प्रसारणीशत क्षुण्णं पचेत्तोयार्मणे शुभे ॥ ६७ ॥
पादशेषे पचेत्तैलं दधिमस्त्वम्लकाञ्जिकैः।
द्विगुणैः श्लक्ष्णपिष्टानि द्रव्याणीमानि योजयेत् ॥ ६८ ॥
द्विपलान्यग्नियष्ट्याह्व कणामूलं पटु वचाम्।
मूलं तथा प्रसारण्याः क्षारं च यवशूकजम् ॥ ६९ ॥
त्रिशङ्क्षल्लातकास्थीनि नागरात्पलपञ्चकम्।
सिद्ध मृद्वग्निना तैलं वातश्लेष्मामयाञ्जयेत् ॥ ७० ॥
अशीति नरनारीणा वातरोगान्निषूदति।
कुब्जवामनपङ्गुत्वं खञ्जत्वं गृध्रसी खुडम् ॥ ७१ ॥
हन्यात्पृष्ठकटिग्रीवास्तम्भं चाशु व्यपोहति।
पीठसर्पी विभग्नश्च पीत्वा तैलं सुखी भवेत् ॥ ७२ ॥
तैलं चेद प्रसारण्या बलवर्णाग्निवर्धनम्।

वातव्याधि में चतुर्थ प्रसारणी तैल—प्रसारणी ( गन्ध प्रसारणी ) एक सौ पल कूटकर स्वच्छ एक द्रोण जल मे क्वाथ करे और चतुर्थांश शेष क्वाथ में दधि-मस्तु ( दही का तोड ), अम्ल काञ्जिक ( अम्ल तथा धान्यमण्ड आदि किसी पात्र में रख, पानी मिलाकर तीन दिन तक बन्द कर रखने के

याद सिद्ध द्रव भाग ) दुगुना ( दो प्रस्थ ), तैल ( एक प्रस्थ ), कल्कार्थ—चित्रक, मुलेठी, पिपरामूल, सेन्धानमक, वच, प्रसारणी का मूल, यवक्षार—दो २ पल, शु० भल्लातक की गुठली तीस पल, सोंठ पांच पल—इन द्रव्यों को लेकर कल्क बनावे और सभी द्रव्यों को मिलाकर मन्द आँच से तैल सिद्ध करे। यह तैल वात-कफजन्य रोगों को जीत लेता है पुरुष तथा स्त्रियों के अस्सी प्रकार के वात रोगों को नाश करता है और कुब्ज ( कुबड़ापन ), वामन ( बौना ), पङ्गुत्व ( दोनों पैर से लँगड़ापन ), खञ्जत्व ( लँगड़ापन ), गृध्रसी ( लगडी का दर्द ), खुड्ड ( वातरक्त ) तथा पीठ कटि ( कमर )-ग्रीवा ( गर्दन ) की जकडन को शीघ्र ही दूर करता है। पीठ से चलने वाला तथा भग्न अंग वाला इस तैल को पान कर रोगरहित हो जाता है। यह प्रसारणी का तैल बल ( मांसादि ), वर्ण ( कान्ति ) तथा अग्नि ( उदराग्नि ) को बढाने वाला है।

### वातरक्ते शतावरीतैलम्—

शतावरीरसप्रस्थं क्षीरप्रस्थं तथैव च ॥ ७३ ॥
देवदारु शताह्वा च मांसी शैलेयकं बला।
चन्दनं तगरं कुष्टमेला साशुमती तथा ॥ ७४ ॥
एतैः कर्पसमैर्भागैस्तैलप्रस्थं विपाचयेत्।
कुब्जवामनपंगूनां बधिरव्यङ्गकुष्ठिनाम् ॥ ७५ ॥
वायुना भग्नदेहानां येऽवसीदन्ति मैथुने।
जराजर्जरदेहानां वध्मार्तमुखशोषिणाम् ॥ ७६ ॥
त्वग्गताश्चापि ये वाताः सिरास्नायुगताश्च ये।
सर्वांस्तान्नाशयत्याशु तैल नास्त्यत्र संशयः ॥ ७७ ॥
नारायणमिदं नाम्ना विष्णुना समुदाहृतम्।
दशाङ्गमिति विख्यातं न क्वचित्प्रतिहन्यते ॥ ७८ ॥

वातरक्त में शतावरी तैल—शतावरी का रस एक प्रस्थ, दूध एक प्रस्थ, में देवदारु, शतावरी, जटामांसी, छडीला, वरियार, चन्दन, तगर, कूठ, इलायची, ज्योतिष्मती—एक २ कर्ष— इन द्रव्यों के कल्क के साथ एक प्रस्थ तैल मिलाकर पकावे। यह तैल कुवड़ा, बौना, दोनों पैर से लगडा, वधिर, व्यङ्ग ( अस्वाभाविक अङ्ग वृद्धि ) तथा कुष्ठ के रोगी, वायु से भग्न अगवाले, मैथुन के समय कष्ट पाने वाले, वृद्धावस्था से जीर्ण शरीर वाले, वध्म रोग तथा मुखशोषवाले रोगियों के रोग को और चर्मगत, शिरागत तथा स्नायुगत, वात आदि उन सभी रोगों को शीघ्र ही नाश करता है। इसमें संदेह नहीं

है। विष्णु का कहा हुआ नारायण नाम से प्रसिद्ध यह दशांग तैल किसी रोग में भी असफल नहीं होता है ॥ ७३–७८ ॥

वातव्याधौ द्वितीयं शतावरीतैलम्—

शतावर्यास्तु मूलानां रसप्रस्थं समाहरेत्।
क्षीरद्विगुणसंयुक्तं तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ७९ ॥
शतपुष्पा नतं दारु मांसी शैलेयकं वचा।
मञ्जिष्ठा चन्दनं कुष्ठमेला चांशुमती बला ॥ ८० ॥
काकोली चाश्वगन्धा च मेदा रास्ना पुनर्नवा।
एतैरर्धपलैर्द्रव्यैः शनैर्मृद्वग्निना पचेत् ॥ ८१ ॥
अस्य तैलस्य पक्वस्य शृणु वीर्यमतः परम्।
कुब्जानां वामनानां च पङ्गूनां पीठसर्पिणाम् ॥ ८२ ॥
आक्षेपके च भग्नानां तथा भग्नास्थिसन्धिषु।
एकाङ्गं तुद्यते यस्य गतिर्यस्य विहन्यते ॥ ८३ ॥
रक्तपित्तहरं शस्तं वातघ्नं परमं स्मृतम्।

वात व्याधि में द्वितीय शतावरी तैल—शतावरी के मूल का रस एक प्रस्थ, दूध दो प्रस्थ मिलाकर उसमें तैल एक प्रस्थ, सौंफ, तगर, देवदारु, जटामासी, छड़ीला, वच, मंजीठ, चन्दन, कूठ, इलायची, ज्योतिष्मती, बरियार, काकोली, अश्वगन्धा, मेदा, रास्ना, गदह पूरना—आधा २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ धीरे २ मृदु आँच से सिद्ध करे। इस सिद्ध तैल का गुण इसके बाद कहते है। यह तैल कुबडा, बौना, लंगड़ा तथा पीठ से चलने वाले रोगियों के रोग को दूर करता है। आक्षेपक रोग, ('अक्षिपक्ष्म तथा अर्धपक्ष' इति पाठान्तर) भग्न, अस्थिभग्न तथा सन्धिभग्न, जिसके एक अंग में दर्द होता है जिसका चलना बन्द हो गया है उन सभी रोगों को नाश करता है और रक्तपित्त तथा वात रोग को अच्छी तरह नाश करने वाला है।

वातव्याधौ रास्नातैलम्—

रास्नामूलस्य कुर्वीत द्वे शते च बलाशतम् ॥ ८४ ॥
शतावरीगुडूचीभ्यां वरुणाच्च शतं शतम्।
निर्गुण्डीशिग्रुकैरण्डशिरीषारग्वधादपि ॥ ८५ ॥
श्वदंष्ट्राभूतिकाभ्यां च पृथक् पञ्चपलं क्षिपेत्।
दशद्रोणजले तत्तु साधयेत्सूक्ष्मकुट्टितम् ॥ ८६ ॥
द्रोणावशेषे तस्मिंस्तु तैलस्यार्धार्मणं पचेत्।
द्रोणा दश च दुग्धस्य घृतस्यार्धाढकं तथा ॥ ८७ ॥
तदैकध्यं विपक्तव्यं गर्भं चात्र समावपेत्।

मधुकं मालतीपुष्पं मञ्जिष्ठा मदयन्तिका ॥ ८८ ॥
काश्मर्याण्यजमोदा च लवली तालमस्तकम् ।
आत्मगुप्ताफलं मूर्वा वार्ताकानि मधूलिका ॥ ८९ ॥
सहदेवामयैरण्डं रोहिषो नवमालिका ।
( फणिज्झकं मधूकानि वीरा नीरकदम्बकम् ।
फलं च पीलुपालाशं कठोराश्वत्थतिन्दुकम् । )
कायस्था च वयस्था च मधुपर्णी च चित्रकः ॥ ९० ॥
महापुरुषदन्ता च बला सकदलीफला ।
देवदार्वगरुश्रेष्ठं चन्दनं परिपेलवम् ॥ ९१ ॥
नीलोत्पलमुशीराणि मृद्वीका साम्लवेतसा ।
एभिः पलशतैः पिष्टैः सम्यक् तैलं विपाचयेत् ॥ ९२ ॥
भोजनेऽभ्यञ्जने पाने वस्तौ नस्ये च शस्यते ।
वातव्याधिषु सर्वेषु क्षतक्षीणे शिरोग्रहे ॥ ९३ ॥
अपस्मारे रक्तगुल्मे पुंसां नष्टे च रेतसि ।
रास्नातैलमिदं श्रेष्ठं बलमांसविवर्धनम् ॥ ९४ ॥

वात व्याधि में रास्ना तैल—रास्ना का मूल दो सौ पल, बरियार एक सौ पल, शतावरी एक सौ पल, गुडूची एक सौ पल, वरुण एक सौ पल, सम्भालू, सहिजन, एरण्ड, शिरीष, अमलतास—एक २ सौ पल, गोखरू पाँच पल, भूतिक ( कत्तृण ) पाँच पल—इन द्रव्यों को महीन कूटकर दश द्रोण जल में पकावे। एक द्रोण शेष क्वाथ में आधा द्रोण तैल, दश द्रोण दूध, आधा आढक ( दो प्रस्थ) घृत, कल्कार्थ—महुआ, मालती का फूल, मंजीठ, मेहदी, गम्भारी, अजमोदा, हर्फा रेवड़ी, ताल का मज्जा, केवाछ का बीज, मूर्वा ( मोरवेल ), वनभण्टा, मधूलिका( मुलेठी ), सहदेइया, आमय ( कुष्ठ ), एरण्ड, दूर्वा, नवमालिका ( सातला ), [ फणिज्जक (मरुआ), महुआ, वीरा ( क्षीर काकोली ), जलकदम्ब, मदनफल, पीलुवृक्ष, परास, कठीर ( कारवेल ), अश्वत्थ, तिन्दुक ] कायस्था ( हरे ), वयस्था ( गुडूची ), गम्भारी, चित्रक, महापुरुषदन्ता ( शतावरी ), बरियार, केला का फल, देवदारु, अगर, पलासगन्धा, चन्दन, परिपेलव ( केवटी मोथा ), नील कमल, खस, मुनक्का, अम्लवेत—सब मिलाकर एक सौ पल—इन द्रव्यों का कल्क मिलाकर अच्छी तरह तैल सिद्ध करे। यह तैल भोजन, अभ्यञ्जन, पान, वस्तिकर्म तथा नस्य कर्म में प्रशस्त है। सभी प्रकार के वात व्याधि, उरःक्षत, शिरोग्रह ( शिर का जकड़ना ), अपस्मार, रक्तगुल्म, पुरुष के नष्ट वीर्य ( नपुंसकता )—इन रोगों में यह

रास्ना तैल श्रेष्ठ है यानी इन रोगों को दूर करता है और बल तथा मांस को बढ़ाने वाला है ॥ ८४–९४ ॥

वातव्याधौ शताह्वातैलम्—

जलद्रोणे शताह्वायाः पादशेषं तुलां पचेत् ।
क्वाथं तैलाढकोन्मिश्रं पचेत्क्षीरे चतुर्गुणे ॥ ९५ ॥
हरेणुकुष्ठसूक्ष्मैलातगरागरुसैन्धवैः ।
पक्वं कल्कैः पलसमैः प्रयोज्यं वातरोगनुत् ॥ ९६ ॥
योनिशुक्ररजोदोषनाशनं स्त्रीषु पुत्रदम् ।
शताह्वातैलमित्येतद् बृंहणं बलवर्धनम् ॥ ९७ ॥

वात व्याधि में शताह्वा तैल—सौंफ एक तुला एक द्रोण जल में क्वाथ करे । चतुर्थांश शेष क्वाथ, तैल एक आढक चौगुने दूध में मिला कर सम्भालू, कूठ, छोटी इलायची, तगर, अगर, सेन्धानमक—समभाग—एक २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल पकावे, और प्रयोग करे । यह वात रोग को नाश करता है । यह शताह्वा तैल योनिदोष, शुक्रदोष तथा रजोदोष को नाश करता है, स्त्रियों को पुत्र देने वाला है, तथा वीर्यवर्द्धक एवं बलवर्द्धक है ॥ ९५–९७ ॥

वातव्याधौ मूलकतैलम्—

बालमूलकनिर्यूहतैलदध्यम्लकाञ्जिकम् ।
क्षीरं चैवाढकं स्यात्तु पचेत्कल्कैः पलोन्मितैः ॥ ९८ ॥
रास्ना भल्लातकश्चैव सैन्धव गजपिप्पली ।
बला सातिविषा शुण्ठी पिप्पल्यश्चित्रको वचा ॥ ९९ ॥
श्वदंष्ट्रा चेति तत्पक्वं श्लेष्मवातामयापहम् ।
गृध्रसीवर्ध्मपङ्गुत्वं कुण्डलं सापतन्त्रकम् ॥ १०० ॥
कट्यूरुस्तम्भशोषं च पर्वस्तम्भं सकम्पनम् ।
हन्याद् गुल्मं च वातोत्थं बलवर्णाग्निवर्धनम् ॥ १०१ ॥
वन्ध्यानां पुत्रदं चैव तैलं मूलकसाह्वयम् ।

वातव्याधि में मूलक तैल—मुलायम ( छोटी २ ) मूली का रस, तैल, दही, अम्लकाञ्जिक तथा दूध—एक २ आढ़क, रास्ना, शु० भल्लातक, सेन्धानमक, गजपीपर, वरियार, अतीस, सोंठ, पीपर, चित्रक, वच, गोखरू—एक २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल पकावे । यह सिद्ध तैल, कफवातजन्य रोगों को नाश करता है । यह मूलक तैल, कटि ( कमर ) का जकड़ना, ऊरु का जकड़ना, सन्धियों का जकड़ना, कम्परोग तथा वातिक गुल्मरोग को नाश करता है बल, वर्ण अथवा अग्नि को बढ़ाने वाला है और वांझ स्त्रियों को पुत्र देने वाला है ।

वातव्याधौ सहचरतैलम्—

समूलपत्रशाखस्य शत सहचरस्य च ॥ १०२ ॥
चतुर्गुणे जलद्रोणे साधयेत्सूक्ष्मचूर्णितम् ।
द्रोणावशेषे पूते च पचेत्तैलाढकं शनैः ॥ १०३ ॥
सहचरस्य मूलानां कल्को दशपलो भवेत् ।
परिस्राव्य सुखोष्णे तु शर्करायाः प्रदापयेत् ॥ १०४ ॥
पलानि दश चाष्टौ च निर्मथ्य च निधापयेत् ।
वस्तौ पाने तथाऽभ्यङ्गे नस्ये चैव प्रशस्यते ॥ १०५ ॥
एकाङ्गपक्षघात च हनुग्रहशिरोग्रहम् ।
अर्दितं वेपथून्मादौ सर्वगात्रग्रहं ज्वरम् ॥ १०६ ॥
गृध्रसीं वातगुल्मं च भूतोपहतचित्तताम् ।
अपस्मारं हनुस्तम्भमूरुस्तम्भं च नाशयेत् ॥ १०७ ॥
गण्डकुण्डलवर्ष्मानि हनुजानुविकुञ्चनम् ।
संधानं सर्वगात्राणां स्तम्भन शोधनं तथा ॥ १०८ ॥
शमयेत्तैलमेतत्तु छिन्नाभ्राणीव मारुतः ।

वातव्याधि में सहचर तैल—मूल-पत्र-शाखा सहित सहचर ( पीली झिण्टी ) एक सौ पल महीन कूट कर चार द्रोण जल में क्वाथ करे। एक द्रोण शेष रहने पर छान कर तैल एक आढक ( चार प्रस्थ ), सहचर के मूल का कल्क दश पल मिलाकर तैल पकावे। सिद्ध होने पर छान कर, थोड़े गरम इस तैल में अठारह पल शर्करा मिला कर रख दे, और वस्तिकर्म, पान, अभ्यङ्ग तथा नस्य कर्म में प्रयोग करे। यह तैल एकाग पक्षवात ( एक अङ्ग का शुन्न हो जाना ), हनु ( जबड़ा ) का जकड़ना, शिरोग्रह ( शिर का जकड़ना ), अर्दित ( आधा चेहरा का टेढ़ा होना ), कम्परोग, ( कपनीवाई ), उन्माद, सभी अंग का जकडना, ज्वर, गृध्रसी ( लंगड़ीदर्द-स्याटिका ), वातगुल्म, भूतग्रह ( जिसका चित्त भूतदोष से उपहत हो गया है ), अपस्मार, हनुस्तम्भ तथा ऊरुस्तम्भ को नाश करता है। यह तैल गण्ड ( मुखमण्डल-गतरोग ), कुण्डल ( वर्ध्मरोग ), हनु ( जबडा )-जानु (घुटना) का सिकुडना, सभी अंगों का संधान, स्तम्भन तथा शोधन को शान्त करता है जैसे वायु मेघ को शान्त कर देता है।

वातव्याधौ सहचरतैलम्—

समूलपत्रशाखस्य शतं सहचरस्य च ॥ १०९ ॥
क्षोदयित्वा जलद्रोणे क्वाथं पादावशेषितम् ।
शतपुष्पा तथा दारु मांसी शैलेयकं वचा ॥ ११० ॥

चन्दनं तगरं कुष्ठमेला चांशुमती तथा ।
एतैः कर्पसमैर्भागैस्तैलप्रस्थ विपाचयेत् ॥ १११ ॥
पयस्तद्द्विगुणं दत्त्वा शर्करायाः पलाष्टकम् ।
अथ तैलस्य पक्वस्य शृणु वीर्यमतः परम् ॥ ११२ ॥
ये च कोष्ठगता वाता ये च वाताः शिरोगताः ।
अस्थिमज्जगताश्चैव कर्णमध्यगताश्च ये ॥ ११३ ॥
मूकानां मिन्मिनानां च पीठकटयूरुसर्पिणाम् ।
स्वभावेन च ये भग्ना अस्थिभग्नाश्च ये नराः ॥ ११४ ॥
तेपां च सम्प्रयोक्तव्यं हितावहमनुत्तमम् ।

वातव्याधि मे सहचर तैल—मूल-पत्र-शाखा सहित सहचर ( पीतझिण्टी ) एक सौ पल कूट कर एक द्रोण जल मे क्वाथ करे। चतुर्थांश शेप क्वाथ में सौफ, देवदारु, जटामांसी, छड़ीला, वच, रक्तचन्दन, तगर, कूठ, इलायची, अंशुमती ( शालपर्णी )—एक २ कर्ष—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल एक प्रस्थ, दूध दो प्रस्थ, शर्करा आठ पल मिलाकर तैल पकावे। इसके वाद इस सिद्ध तैल का वल ( गुण ) वताता हूँ सुनो। जो कोष्ठगत, शिरोगत, अस्थि-मज्जागत, कर्णगत वात वाले हैं। मूक ( गूंगा ), मिन्मिन, धीरे २ वोलने वाले, पीठ-कमर तथा जंघा से चलने वाले है जो स्वभाव से भग्न तथा अस्थिभग्न मनुष्य हैं उनके लिये इस तैल का प्रयोग हितावह ( आरोग्य करने वाला ) है और उत्तम है।

वातव्याधौ श्योनाकतैलम्—

शत श्योनाकमूलस्य दशमूलीशतं तथा ॥ ११५ ॥
रोहिपं शिग्रुकं रास्नां पृथक् पञ्चाशतं क्षिपेत् ।
छागलादथ गव्याच्च माहिपात्कौक्कुटादपि ॥ ११६ ॥
पञ्चाशत्पलिकान् भागान् मांसादथ प्रदापयेत् ।
तोयद्रोणेपु वेदेषु साधयेच्छ्लक्ष्णकुट्टितम् ॥ ११७ ॥
द्रोणावशेपपूते च पचेत्तैलाढकं शनैः ।
जीवां महासहां क्षुद्रसहां च जीवकं वचाम् ॥ ११८ ॥
कुष्ठ च शतपुष्पां च सूक्ष्मैलां चैलवालुकम् ।
जीवकर्पभकौ द्राक्षां शृङ्गीं कर्कटकस्य च ॥ ११९ ॥
मोचां च निचुल मुस्तां सारिवे द्वे महौपधम् ।
वलामतिवला वारां पारावतपदीं स्थिराम् ॥ १२० ॥
पिप्पलीं शर्करां दन्तीं त्वक्पत्र च शतावरीम् ।
द्रवन्तीं माधवी शिग्रुं सुवहां कदलीं तथा ॥ १२१ ॥

अशोकरोहिणी पाठां कदलीकुसुमानि च ।
सैन्धवं सुरसां कालां सर्पाक्षीं गन्धनाकुलीम् ॥ १२२ ॥
चोरकं गुग्गुलं चैव बिम्बीं हंसपदीमपि ।
पिष्ट्वा कल्केन तत्तैलं पचेत्तोये चतुर्गुणे ॥ १२३ ॥
पाने चाभ्यञ्जने चैव नस्ये बस्तौ च शस्यते ।
वातव्याधिषु सर्वेषु क्षतक्षीणे ज्वरे भ्रमे ॥ १२४ ॥
हृद्ग्रहे वातगुल्मे च पङ्गुत्वे वातशोणिते ।
मारुते पित्तसंसृष्टे सोन्मादेषु गदेषु च ॥ १२५ ॥
कुण्डले मूत्रकृच्छ्रे च वर्ध्मसूत्रभगन्दरे ।
गात्रे गात्रैकदेशेषु वायुना स्तम्भितेषु च ॥ १२६ ॥
हनुग्रहेऽर्दिते चैव वेपने गात्रसंग्रहे ।
श्योनाकतैलमित्येतत्ख्यातं वातनिबर्हणम् ॥ १२७ ॥
पृथग्वातात्मके रोगे संसृष्टे च तथाऽमृतम् ।

वातव्याधि में श्योनाक तैल—श्योनाक ( अरलू ) का मूल एक सौ पल, दशमूल ( बेल, गम्भारी, पाटला, अरलु, अरणी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, गोखरू )—एक सौ पल, रोहिष ( कत्तृण ), सहिजन तथा रास्ना अलग २ पचास २ पल, बकरी, गाय, भैंस तथा मुर्गा का मांस पचास २ पल मिला कर अच्छी तरह कूट कर चार द्रोण जल मे क्वाथ करे । एक द्रोण परिस्रावित क्वाथ मे तैल एक आढक, कल्कार्थ—जीवन्ती, माषपर्णी, मुद्गपर्णी, जीवक, वच, कूठ, सौंफ, छोटी इलायची, एलवालु, जीवक, ऋषभक, मुनक्का, काकड़ा-सिंघी, मोचरस, समुद्रफेन, मोथा, कालासारिवा, रक्तसारिवा, सोंठ, बरियार, कंघी, वारा, मालकांगनी, शालपर्णी, पीपर, शर्करा, दन्ती, दालचीनी, तेजपत्र, शतावरी, द्रवन्ती, माधवीलता, सहिजन, रास्ना, केला, कुटकी, पाठा, केला का फूल, सेन्धानमक, तुलसी, अगर, शंखपुष्पी, गन्धनाकुली, ( चव्य ), चोरा, गुग्गुलु, बिम्बीफल, हंसपदी ( गोधापदी )—इन द्रव्यों को ( तैल के चतुर्थांश ) लेकर कल्क बनावे और इस कल्क के साथ तैल पकावे । यह तैल, पान, अभ्यञ्जन, नस्य तथा वस्ति कर्म मे प्रशस्त है । यह प्रसिद्ध श्योनाक तैल सभी वातव्याधि, उरःक्षत, ज्वर, भ्रम, हृदय का अकड़न, वातगुल्म, लंगड़ापन, वातरक्त, पित्तसंसृष्ट वात ( वातपित्त), उन्मादरोग, कुण्डल ( वातकुण्डलिका ), मूत्रकृच्छ्र, वर्ध्म, सूत्र, भगन्दर, एक अंग तथा सभी अंगों में वायु द्वारा स्तम्भन ( अकड़न ), हनुग्रह, अर्दित ( आधा चेहरा का टेढ़ा होना ), कम्परोग, शरीर का अकड़न—इन रोगों में प्रशस्त है और वात को नाश करता है तथा स्वतन्त्र वात रोग एवं सान्निपातिक वातरोग में अमृत के समान है ।

सर्वाङ्गवातव्याधौ श्वदंष्ट्राद्यं तैलम्—

आदाय मूलपत्राभ्यां श्वदंष्ट्रां मतिमान् भिषक् ॥ १२८ ॥
शृतं पलशतं क्षुण्णं तं तु निष्पीडयेद् बुधः ।
रसे चतुर्गुणे तस्मिन् पचेत्तैलाढकं शनैः ॥ १२९ ॥
द्विगुणं च दधिक्षीरमारनालं तथैव च ।
औषधानि च पिष्टानि देयान्यत्र प्रमाणतः ॥ १३० ॥
देवदारु शताह्वा च हिंगु त्रिकटुकं वचा ।
मुस्ता सतगरं कुष्ठं श्लक्ष्णपिष्टानि भागशः ॥ १३१ ॥
यदा सिद्धं विजानीयात्तथैतदवतारयेत् ।
पानानुलेपनेऽभ्यङ्गे बाह्ये चाभ्यन्तरेऽनिले ॥ १३२ ॥
सर्वगात्रगते वाते श्वदंष्ट्रातैलमुत्तमम् ।

सर्वांग वातव्याध में श्वद्रंष्ट्राद्य तैल—बुद्धिमान वैद्य मूल-पत्र सहित गोखरू एक सौ पल लेकर चार द्रोण जल में पकावे एक द्रोण शेष रहने पर उतार कर अच्छी तरह मसल कर छान ले। उस चौगुने रस मे तैल एक आढक ( चार प्रस्थ ), दही-दूध तथा आरनाल तैल से दुगुना ( आठ प्रस्थ ) मिलाकर देवदारु, सौंफ, हिंगु, त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ), वच, मोथा, तगर, कूठ—इन द्रव्यों को ( तैल के चतुर्थांश—एक प्रस्थ ) लेकर सूक्ष्म-पिष्ट बनावे और उसको पूर्वोक्त तैल आदि द्रव द्रव्यों में छोड़ कर पकावे। सिद्ध हो जाने पर इस तैल को उतार लें। यह श्वदंष्ट्रा तैल पान-अनुलेपन-अभ्यङ्ग के लिये प्रशस्त है, तथा बाह्य वात, आभ्यन्तर वात एवं सर्व शरीरगत वात रोग में उत्तम लाभदायक है।

खुड्डाकपद्मकं तैलम्—

पद्मकोशीरयष्ट्याह्वरजनीक्वाथसाधितम् ॥ १३३ ॥
सुपिष्टैः सर्जमञ्जिष्ठावीराकाकोलिचन्दनैः ।
खुड्डाकपद्मकं तैलं वातासृग्दरदाहजित् ॥ १३४ ॥

खुड्डाक पद्मक तैल—पद्मकाठ, खस, मुलेठी तथा हल्दी का क्वाथ तथा शाल, मंजीठ, क्षीरकाकोली, काकोली, रक्तचन्दन—इन द्रव्यों के कल्क के साथ सिद्ध खुड्डाक पद्मक नामक तैल वातरोग, रक्तप्रदर तथा दाह को जीत लेता है अर्थात् नाश करता है। (इस योग मे किसी द्रव्य का परिमाण नहीं दिया गया है अतः तैल से चौगुना क्वाथ्य द्रव्य को चौगुने जल मे क्वाथ कर चतुर्थांश शेष क्वाथ मे तैल के चतुर्थांश कल्क द्रव्य को मिला कर मृदु आंच से तैल को सिद्ध करना चाहिए )॥ १३३–१३४ ॥

वातरक्ते महापद्मकं तैलम्—

पद्मवेतसयष्ट्याह्वफलिनीपद्मकोत्पलैः ।
पृथक् पञ्चपलैर्दर्भबलाचन्दनकिंशुकैः ॥ १३५ ॥
जले शृतैः पचेत्तैलं प्रस्थ सौवीरसंयुतम ।
लोध्रकालीयकोशीरजीवकर्षभकेशरैः ॥ १३६ ॥
मदयन्तीलतापत्रपद्मकेशरपत्रकैः ।
प्रपौण्डरीककाकोलीमांसीदारुप्रियङ्गुभिः ॥ १३७ ॥
कुङ्कुमस्य पलार्धेन मञ्जिष्ठाद्विपलेन च ।
महापद्ममिदं तैलं वातासृग्रोगनाशनम् ॥ १३८ ॥

वातरक्त में महापद्मक तैल—पद्म ( क्षुद्रकमल ), बेत, मुलेठी, प्रियंगु, पद्मकाठ, नीलकमल, कुशा, वरियार, रक्तचन्दन, कमलका पराग—पांच २ पल लेकर चौगुने जल में पका कर चौथाई शेष क्वाथ मे सौवीर एक प्रस्थ मिला कर तैल एक प्रस्थ, लोध, तगर, खस, जीवक, ऋषभक, नागकेशर, मेहदी, लता, (ज्योतिष्मती), पत्र ( तालीसपत्र ), कमल का पराग, पतंग, प्रपौण्डरीक, काकोली, जटामांसी, देवदारु, प्रियंगु ये ( तैल के चतुर्थांश ), केशर आधा पल, मंजीठ दो पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल पकावे। यह सिद्ध महापद्मक तैल वातरोग तथा रक्तप्रदर को नाश करता है ॥ १३५–१३८ ॥

ज्वरे तृतीयं महापद्मकं तैलम्—

दर्भवेतसमूलानि चन्दनं मधुकं बला ।
फेनिलापद्मकोशीरमञ्जिष्ठाकमलोत्पलम् ॥ १३९ ॥
कैंशुकं चात्र भागाः स्युः पृथक् पञ्चपलोन्मिताः ।
जलद्रोणे विपक्तव्यमष्टभागावशेषितम् ॥ १४० ॥
जीवकर्षभकौ मेदां रोध्रं भल्लातकं तथा ।
कालीयकं प्रियंगुं च दद्यात्केशरमेव च ॥ १४१ ॥
यष्टी प्रपौण्डरीकं च पद्मकं पद्मकेशरम् ।
सुरभि कुङ्कुमं चैव मञ्जिष्ठां मदयन्तिकाम् ॥ १४२ ॥
मांसीं पत्र च तुल्यांशं द्विगुण कुङ्कुमं भवेत् ।
चतुर्गुणा तु मञ्जिष्ठा सौवीर तैलसमितम् ॥ १४३ ॥
तैलप्रस्थ पचेदेभिः कषायेणाथ पेषितैः ।
एतदभ्यञ्जनं तैल विषमज्वरनाशनम् ॥ १४४ ॥
महापद्ममिति ख्यातमेतत्तैलं महागुणम् ।
वर्णप्रसादनं श्रेष्ठ सौकुमार्यविवर्धनम् ॥ १४५ ॥
पानाभ्यञ्जनबस्तौ च नस्यकर्मणि पूजितम् ।

वातपित्तभवं क्षिप्रं ज्वरमेतन्नियच्छति ॥ १४६ ॥

ज्वर में तृतीय महापद्मक तैल—दर्भ ( कुशा ), बेंत का मूल, चन्दन, मुलेठी, वरियार, फेनिल ( रीठा करंज ), पद्मकाठ, खस, मंजीठ, श्वेतकमल, नीलकमल, कैंशुक ( परास का फूल )—इन द्रव्यों को पांच २ पल लेकर एक द्रोण जल में क्वाथ करे अष्टमांश शेष क्वाथ में, जीवक, ऋषभक, मेदा, लोध, शु० भल्लातक, कालीयक ( तगर ), प्रियंगु, नागकेशर, मुलेठी, प्रपौण्डरीक, पद्मकाठ, कमल का पराग, रास्ना, केशर, मंजीठ, मेंहदी, जटामांसी, तेजपत्र—समभाग, केशर दो भाग, मंजीठ चार भाग—( तैल के चौथाई ) इन द्रव्यों के कल्क के साथ, तैल के बराबर सौवीर तथा तैल एक प्रस्थ मिलाकर पकावे। यह तैल अभ्यञ्जन करने से विषम ज्वर को नाश करता है। यह प्रसिद्ध महापद्मक नामक तैल महान गुण वाला है। कान्ति तथा सुकुमारता को बढाता है, यह तैल पान, अभ्यंजन, वस्ति कर्म तथा नस्य कर्म के लिये प्रशस्त है वात-पित्त-जन्य ज्वर को शीघ्र ही दूर करता है ॥ १२९–१४६ ॥

वातव्याधौ बृहन्माषतैलम्—

प्रस्थे द्वे खण्डमाषाणां क्वाथयेत्सलिलार्मणे ।
चतुर्भागावशिष्टेन तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ १४७ ॥
मस्तुनस्त्वाढकं दत्त्वा तत्समं चाम्लकाञ्जिकम् ।
औषधानि च गर्भार्थं तत्रेमानि प्रदापयेत् ॥ १४८ ॥
सैन्धवं मदन रास्ना शताह्वा त्र्यूपणं वचा ।
तगरं चोरुबूकञ्ज मञ्जिष्ठा पद्मकेशरम् ॥ १४९ ॥
बला गोक्षुरकः पाठा सरलो देवदारु च ।
अजगन्धाऽश्वगन्धा च पुष्करं सपुनर्नवम् ॥ १५० ॥
एतानि चाक्षमात्राणि कल्कीकृत्य प्रयोजयेत् ।
नस्ये पाने तथाऽभ्यङ्गे बस्तिकर्मणि योजयेत् ॥ १५१ ॥
अर्दितं कर्णशूलं च मन्यास्तम्भं हनुग्रहम् ।
बाधिर्यं पक्षघातं च गृध्रसी खञ्जपंगुताम् ॥ १५२ ॥
सर्वानेताञ्जयेच्छीघ्र वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ।
माषतैलमिदं नाम्ना सर्ववातविकारनुत् ॥ १५३ ॥

वातव्याधि में बृहत् महामाप तैल—माप का टुकडा ( कूटा हुआ माप ) दो प्रस्थ, एक द्रोण जल में पकावे। चौथाई शेष क्वाथ के साथ तैल एक प्रस्थ, मस्तु (दही का तोड) एक आढ़क, अम्ल कांजिक एक आढ़क, कल्कार्थ—सेन्धानमक, मदनफल, रास्ना, सौंफ, त्र्यूपण ( सोंठ, पीपर, मरिच ), वच, तगर, उरूबूक ( एरण्ड ), मंजीठ, पद्मकेशर,वरियार, गोखरू, पाठा, चीढ़,

देवदारु, अजमोदा, अश्वगन्धा, पुष्करमूल, पुनर्नवा—एक २ अक्ष—इन द्रव्यों को लेकर कल्क बनाकर मिला दे—और पकावे। इस तैल को नस्यकर्म, पान, अभ्यंग तथा वस्तिकर्म में प्रयोग करे। यह महामाष नामक तैल, अर्दित (आधा चेहरा का टेढ़ा होना), कान का शूल, मन्यानाडी का जकड़ना, हनु का जकड़ना, बधिरता, पक्षघात, गृध्रसी (लगडी दर्द), खञ्ज (लंगड़ापन), पङ्गुना (दोनों पैर से लंगडापन)—इन सभी रोगों को जीत लेता है, जैसे इन्द्र का वज्र वृक्ष को गिरा देता है। और सभी वात विकारों को नाश करने वाला है ॥ १४७–१५३ ॥

वाहुरोगे लघुमाषतैलम्—

कपिकच्छुकवाट्यालकशतावरीसितपुनर्नवामूलैः ।
सैन्धवजिङ्गिणिकानरुनिर्यासाभ्यां च कटुतैलम् ॥ १५४ ॥
माषक्वाथेन पचेद् द्विगुणेन पूर्वकल्कसंयुक्तम् ।
सकृदुपयुक्तमिदं वै नस्येन निहन्ति बाहुरुजम् ॥ १५५ ॥

बाहुरोग में लघु माष तैल—कपिकच्छुक (केवाछ बीज), वाटी (बरियार), आलक (शालपर्णी विशेष), शतावरी, सफेद पुनर्नवा की जड़, सैन्धानमक, जिङ्गणिका निर्यास (मदन मञ्जरी का गोंद)—इन द्रव्यों का कल्क, सरसों का तैल, माष का क्वाथ दुगुना—इन सब को एकत्र कर तैल पकावें। यह तैल एक बार नस्य के लिये प्रयोग करने पर बाहुरोग को नाश करता है। (परिमाण-कल्पना स्नेहपाक विधि के अनुसार कर लेना चाहिए) ॥१५४–१५५॥

वातव्याधौ तृतीय महामाषतैलम्—

मापातसीयवकुरण्टककण्टकारी-
गोकण्टटिण्टुकजटाकपिकच्छुतोयैः ।
कार्पासिकास्थिशणबीजकुलत्थकोल-
क्वाथेन बस्तपिशितस्य रसेन तैलम् ॥ १५६ ॥
शुण्ठ्या समागधिकया शतपुष्पया च
सैरण्डमूलसपुनर्नवया सपर्ण्या ।
रास्नाबलामृतलताकटुकैर्विपक्व
माषाख्यमेतदपबाहुकहारि तैलम् ॥ १५७ ॥
अर्धाङ्गशोषमपतानकमाढ्यवात-
माक्षेपकांसभुजकम्पशिरःप्रकम्पम् ।
नस्येन बस्तिविधिना परिषेचनेन
हन्यात्कटीजघनजानुरुजः समीरान् ॥ १५८ ॥

वातव्याधि में तृतीय महामाष तैल—माष, अलसी, यव, कुरण्ट (पीत-

झिण्टी "कटसरैया"), भटकटैया, गोखरू, टिण्टुक ( अरलु ), जटामांसी, केवाछ का बीज, कपास की अस्थि, सन का बीज, कुलथी, बैर—इन द्रव्यों के क्वाथ, बकरी के मांसरस तथा सोंठ, पीपर, सौंफ, रेंडी की जड, पुनर्नवा, शालपर्णी, रास्ना, वरियार, गुडूची लता ( ज्योतिष्मती ), कुटकी—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल पकावे। यह तैल अपबाहुक को दूर करता है और अर्द्धाङ्ग शोष, अपतानक ( चांदनी ), आढ्यवात ( दोनों ऊरुवों का घात ), आक्षेपक (शरीर के पेशियों का सिकुडना), कधा तथा बाहु का कांपना, तथा शिराकम्प, कटि-जंघा-जानु ( घुटना ) के वातजनित पीड़ा को नस्यकर्म, वस्तिकर्म तथा परिसेचन ( मर्दन ) करने से नाश करता है ॥ १५६-१५८ ॥

वातव्याधौ दशाङ्गतैलम्—

शैरेयकोऽमृता चैव वाजिगन्धा शतावरी ।
नागबलाप्रसारण्यौ श्वदंष्ट्रा सपुनर्नवा ॥ १५९ ॥
बला चैषां समान् भागान् रास्नाभागसमन्वितान् ।
ज्ञात्वा च प्रकृति दोषं कषायमुपकल्पयेत् ॥ १६० ॥
तेन पादावशेषेण तिलतैलाढक पचेत् ।
दधिमस्त्विक्षुनिर्यासशुक्तलाक्षोदकैः समैः ॥ १६१ ॥
चतुर्गुणेन तोयेन कल्कैरेभिः पलोन्मितैः ।
मांसीमधुकमञ्जिष्ठाशताह्वारक्तचन्दनैः ॥ १६२ ॥
देवदारुवरीकौन्तीत्वचापत्रकवारिजैः ।
कुष्ठागरुत्वचायुक्तैस्तैलं सिद्ध प्रदापयेत् ॥ १६३ ॥
बस्तौ पाने तथाऽभ्यङ्गे नस्ये च परिषेचने ।
सर्वरोगान् जयत्येतत्संसृष्टान् मातरिश्वना ॥ १६४ ॥
विशेषतो ह्यपस्मारमुन्माद वातशोणितम् ।
अपत्यजननं स्त्रीणां पुसां चातिबलप्रदम् ॥ १६५ ॥
नराणां गद्गदाना च मूकाना वाक्प्रवर्तनम् ।
मेधाजननमायुष्य बलवर्णाग्निवर्धनम् ॥ १६६ ॥
सन्निपातहरं सर्वग्रहघ्नं विषजित् परम् ।
दशाङ्गमिति विख्यातमश्विभ्यां परिकीर्तितम् ॥ १६७ ॥

वात व्याधि में दशांग तैल—सैरेयक ( कटसरैया-पीलीझिण्टी ), गुडूची, अश्वगन्धा, शतावरी, नागबला ( गंगेरन ), गन्धप्रसारणी, गोखरू, पुनर्नवा, वरियार—समभाग, रास्ना एक भाग लेकर प्रकृति तथा दोष को जानकर ( वात-पित्तादि को प्राकृतिक तथा वैकृतिक जान कर उसके अनुसार, योग में कल्पना करे) क्वाथ करे। चौथाई शेष क्वाथ के साथ तिल का तैल एक आढ़क,

समान भाग-दधि, मस्तु ( दही का तोड़ ), गन्ने का रस, शुक्त तथा लाक्षा का जल ( लाक्षा को जल में भिगोकर थोड़े देर रखने के बाद छाना हुआ जल ) एक आढ़क ( चार प्रस्थ ) मिलाकर जटामांसी, मुलेठी, मंजीठ, सौंफ, रक्तचन्दन, देवदारु, शतावरी, कौन्ती ( रेणुका का बीज ), दालचीनी, तेज पत्र, कमल, कूट, अगर, वच—एक २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल सिद्ध करें और वस्तिकर्म, पान, अभ्यङ्ग, नस्य कर्म तथा परिसेचन में प्रयोग करे। यह तैल वातसंसृष्ट, ( वातजन्य ) सभी रोगों को विशेष कर अपस्मार ( मिर्गी ), उन्माद ( पागलपन ) तथा वातरक्त को जीत लेता है। स्त्रियों को सन्तान देने वाला तथा पुरुषों को बल देने वाला है। मनुष्यों के शब्दोच्चारण में रुकावट ( हकलापन ) तथा गूंगापन को दूर कर बोलने की शक्ति देने वाला है। धारणा शक्ति, आयु, बल, कान्ति तथा उदराग्नि को बढ़ाने वाला है, यह प्रसिद्ध, अश्विनीकुमार का कहा हुआ दशांग तैल सन्निपातनाशक, सभी ग्रह दोषों को दूर करने वाला तथा अच्छी तरह विषजन्य उपद्रवों को जीतने वाला है। ( इस योग में क्वाथ्य द्रव्य का परिमाण नहीं दिया है अतः क्वाथ्य द्रव्य तैल के चौगुना ( चार आढक ) लेना चाहिए और चौगुने जल में पकाकर चौथाई शेष क्वाथ को ग्रहण करना चाहिए ) ॥ १५९–१६७ ॥

ऊरुस्तम्भे सैन्धवाद्यं तैलम्—

द्वे पले सैन्धवात्पञ्च शुण्ठ्या ग्रन्थिकचित्रकात्।
द्वे द्वे भल्लातकास्थीनि द्वाविंशतिमथाढकम् ॥ १६८ ॥
आरनाल पचेत्प्रस्थं तैलस्यैरण्डजस्य च।
गृध्रस्यूरुग्रहार्शोर्तिसर्ववातविकारनुत् ॥ १६९ ॥

ऊरुस्तम्भ में सैन्धवाद्य तैल—सेन्धानमक दो पल, सोंठ पाँच पल, पिपरामूल दो पल, चित्रक दो पल, शु० भल्लातक की गुठली बाईस पल—इन द्रव्यों का कल्क, आरनाल एक आढक ( चार प्रस्थ ), रेंडीका तैल एक प्रस्थ मिलाकर पकावे। यह तैल गृध्रसी ( लङ्गड़ीदर्द ), ऊरु का जकड़ना, अर्श रोग तथा सभी प्रकार के वात रोग को दूर करता है ॥ १६८–१६९ ॥

कुसुम्भाद्यं तैलम्—

कुसुम्भकुङ्कुमोशीरमञ्जिष्ठारक्तचन्दनैः।
सिक्थसर्जरसातङ्कगुडूचीसैन्धवाम्बुदैः ॥ १७० ॥
मूर्वाशतावरीलाक्षामधुकैश्च पलांशकैः।
चतुर्गुणेन तोयेन पचेत्तैलाढकं भिषक् ॥ १७१ ॥
अर्दितं कर्णशूलं च शिरःशूलं च दारुणम्।
गृध्रसीं वातरक्तं च पक्षाघातं व्यपोहति ॥ १७२ ॥

तद्वस्तिपु च पानेषु नस्ये च कर्णपूरणे ।
अभ्यङ्गे च शिरोरोगे तैलं विद्याद्यथाऽमृतम् ॥ १७३ ॥
पाणिपादांसदाहेषु गुदयोनिरुजासु च ।
सुप्तिवातेऽस्थिभङ्गे च देवदेवेन पूजितम् ॥ १७४ ॥

कुसुम्भाद्य तैल—कुसुम्भ ( बर्रे का फूल ), केशर, खस, मंजीठ, रक्त चन्दन, मोम, सर्जरस ( राल ), आतङ्क ( कुष्ठ ), गुडूची, सेन्धानमक, मोथा, मूर्वा ( मोरबेल ), शतावरी, लाख, मुलेठी—एक २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल के चौगुना ( चार आढ़क ) जल मिलाकर तैल एक आढ़क ( चार प्रस्थ ) सिद्ध करे । यह तैल अर्दित ( मुह का टेढ़ा होना ), कान का दर्द, शिर का उग्र दर्द, गृध्रसी ( लंगडी का दर्द ), वातरक्त तथा पक्षाघात को दूर करता है । वस्ति कर्म, पान, नस्यकर्म, कान मे भरना, अभ्यङ्ग (मर्दन) तथा शिरो रोग मे यह तैल अमृत के समान जाने । इन्द्र से पूजित यह तैल हाथ—पैर के जलन, गुदा तथा योनि रोग, सुप्त वात तथा अस्थिभग्न मे भी अमृत के समान है अर्थात् इन रोगों को नाश करता है ॥ १७०–१७४ ॥

भगन्दरे मागध्याद्यं तैलम्—

मागधी मधुक रोध्र कुष्ठमेला हरेणवः ।
समङ्गा धातकी चैव सारिवा रजनीद्वयम् ॥ १७५ ॥
सर्जरसः प्रियङ्गुश्च पद्मकं पद्मकेशरम् ।
मातुलुङ्गस्य पत्राणि मधूच्छिष्टं ससैन्धवम् ॥ १७६ ॥
एतत्संभृत्य संभारं तैलं धीरो विपाचयेत् ।
एतद्धि गण्डमालासु मण्डलेष्वथ मेहिषु ॥ १७७ ॥
रोपणाय हित तैल भगन्दरविनाशनम् ।

भगन्दर रोग मे मागध्याद्य तैल—पीपर, मुलेठी, लोध, कूठ, इलायची, सम्भालू के बीज, मंजीठ, धाय का फूल, सारिवा, आमाहल्दी, दारुहल्दी, सर्जरस ( राल ), प्रियंगु, पद्मकाठ, कमल का पराग, बिजोरा नीबू का पत्ता, मोम, सेन्धानमक—इन द्रव्यों को एकत्र कर इसके कल्क के साथ तैल पकावे । यह तैल गण्डमाला, मण्डलकुष्ठ, प्रमेह—इन रोगों में रोपण करने के लिये हितकर है तथा भगन्दर को नाश करता है । ( इस योग मे किसी भी द्रव्य का परिमाण नहीं दिया गया है । अतः चौथाई कल्क द्रव्य तथा चौगुना जल लेकर तैल—पाकविधि से तैल सिद्ध करना चाहिए ।

भगन्दरे चित्रकाद्यं तैलम्—

चित्रकार्कत्रिवृत्पाठामलयूहयमारकान् ॥ १७८ ॥
लाङ्गली सप्तपर्णं च सुधां वचां सुवर्चिकाम् ।

ज्योतिष्मती च संभृत्य तैलं धीरो विपाचयेत् ॥ १७९ ॥
एतदभ्यञ्जने तैलं भृशं दद्याद्भगन्दरे ।
शोधनं रोपणं चैव सवर्णकरणं तथा ॥ १८० ॥

भगन्दर रोग में चित्रकाद्य तैल—चित्रक, मदार, निशोथ, पाठा, मलयू ( कठूमर ), कनेर, कलिहारी, छतिवन, सेहुंड, वच, सुवर्चिका ( हुलहुल ), मालकांगनी—इन द्रव्यों को एकत्र कर कल्क बनाकर ( तैल के चौगुना जल मिलाकर ) तैल पकावे । यह तैल—अभ्यञ्जन ( लगाने ) से भगन्दर रोग में शोधन, रोपण तथा समान वर्ण वाला बनाता है । ( यहाँ द्रव तथा कल्क का परिमाण नहीं दिया है अतः तैल से चौगुना पानी तथा तैल के चौथाई कल्क द्रव्य लेना चाहिए ) ॥ १७८-१८० ॥

गण्डमालायामजमोदाद्यं तैलम्—

अजमोदा च सिन्दूरं हरितालं निशाद्वयम् ।
क्षारौ समुद्रफेनश्च सान्द्रकः सरलोद्भवः ॥ १८१ ॥
इन्द्रवारुण्यपामार्गकदलीकन्दकं समम् ।
एभिः सार्षपकं तैलमजामूत्राष्टभागकम् ॥ १८२ ॥
मृद्वग्नौ पाचयेदेतत्स्नुह्यर्कक्षीरसंयुतम् ।
अजमोदादिकं तैलं गण्डमालां व्यपोहति ॥ १८३ ॥
आमां, पचेद्विदग्धां च, पक्वां चैव विशोधयेत् ।
रोपणं मृदुभावं च तैलेनानेन कारयेत् ॥ १८४ ॥

गण्डमाला में अजमोदाद्य तैल—अजमोदा, सिन्दूर, शु० हरिताल, आमाहल्दी, दारुहल्दी, सज्जीखार, यवखार, समुद्रफेन, सान्द्रक ( मथित दही ), राल, इन्द्रायण, अपामार्ग, केला का कन्द—समभाग—इन द्रव्यों के कल्क के साथ सरसों का तैल, बकरी का मूत्र तैल का अठगुना, तैल के समभाग सेहुंड तथा मदार का दूध मिलाकर मन्द आच से पकावे । यह अजमोदादिक तैल गण्डमाला को दूर करता है । कच्चे विद्रधि को पकाता है और विदग्ध विद्रधि को पकाकर शोधन करता है । इस तैल से व्रण को रोपण तथा मुलायम कराना चाहिए । ( इस योग में कल्क द्रव्य तैल के चौथाई तथा सेहुंड तथा मदार का दूध समभाग लेना चाहिए ) ॥ १८१-१८४ ॥

वातव्याधावश्वगन्धाद्यं तैलम्—

मूलानामश्वगन्धायाः शतं स्यात्खण्डशः कृतम् ।
द्विद्रोणेऽपां पचेत्क्वाथमष्टभागावशेषितम् ॥ १८५ ॥
तैलाढकं समावाप्य क्षीरं दद्याच्चतुर्गुणम् ।
समालोड्य पचेदेतत् कल्कांश्चैषां समावपेत् ॥ १८६ ॥

तगरं शतपुष्पां च मुस्तं व्याघ्रनखं त्वचम् ।
मधुकं शृङ्गवेरं च पृश्निपर्णी बला स्थिराम् ॥ १८७ ॥
रास्नां पुष्करमूलं च भूतीक सपुनर्नवम् ।
मञ्जिष्ठा नलदं पत्र द्रवन्ती सुरसां वचाम् ॥ १८८ ॥
श्वदंष्ट्रां च मृणाल च वयस्था बहुपुत्रिकाम् ।
पलार्धान्श्लक्ष्णपिष्टांस्तु दत्त्वा गर्भं विपाचयेत ॥ १८९ ॥
तत्सिद्धमविदग्धं च ततः समवतारयेत् ।
बस्तौ पाने तथाऽभ्यङ्गे नस्यकर्मणि भोजने ॥ १९० ॥
यत्र यत्र विधातव्यं तन्मे निगदतः शृणु ।
खञ्जमूकजडत्वे च तिमिरे च तथाऽर्बुदे ॥ १९१ ॥
पक्षाघाते तथाऽऽयामे च्युतभग्नास्थिसन्धिषु ।
विधेयं पृष्ठभग्नेषु हनुमन्याग्रहे तथा ॥ १९२ ॥
स्तम्भकम्पेषु शोफेषु रुजासु विविधासु च ।
ज्वरे च विषमे गुल्मे तथा मारुतशोणिते ॥ १९३ ॥
प्लीह्नि प्लीहोदरे चैव विद्रधौ गृध्रसीषु च ।
नष्टशुक्रास्तथा पण्ढा ये च क्षीणेन्द्रिया नराः ॥ १९४ ॥
भूतोपहतचित्ताश्च शस्यते तेषु नित्यशः ।
व्यापन्नयोनिवन्ध्यासु पाययेत सदा भिषक् ॥ १९५ ॥
पुत्रद परम प्रोक्त धन्वन्तरिवचो यथा ।

वातव्याधि में अश्वगन्धाद्य तैल—अश्वगन्धा का मूल एक सौ पल लेकर छोटा २ टुकडा काटकर दो द्रोण जल में पकावे । अष्टमांश शेष क्वाथ, तैल एक आढ़क, दूध चौगुना ( चार आढ़क ) एकत्र कर कल्कार्थ—तगर, सौंफ, मोथा, व्याघ्रनख, दालचीनी, मुलेठी, सोंठ, पिठवन, बरियार, सरिवन, रास्ना, पुष्करमूल, भूतीक (कत्तृण ), पुनर्नवा, मजीठ, नलद (जटामांसी), तालीसपत्र, द्रवन्ती, तुलसी, वच, गोखरू, कमल का नाल, गुडूची, बहुपुत्रिका (शतावरी)—आधा २ पल लेकर, इसका कल्क मिलाकर तैल पकावे । अच्छी तरह अविदग्ध सिद्ध हो जाने पर उतार ले । वस्तिकर्म, पान, अभ्यङ्ग ( मर्दन ), नस्यकर्म तथा भोजन में जहां २ प्रयोग करना चाहिए उसको मैं बताता हूँ सुनो । खञ्ज ( एकसक्थिघात "लंगडापन" ), गूंगापन, जड़ता, तिमिर ( दृष्टिगत रोग ), अर्बुद (गांठ), पक्षाघात (शरीर के आधा अङ्ग का घात होना), आयाम (हृत्कोष्ठ की विस्तृति ), अस्थि तथा सन्धिभग्न होने पर स्थानच्युति, पृष्ठभग्न, हनुग्रह, मन्याग्रह, स्तम्भ ( जकडन ), कम्प, शोथ, अनेक प्रकार के रोग, ज्वर, विषम-ज्वर, गुल्मरोग, वातरक्त, प्लीहवृद्धि, प्लीहोदर, विद्रधि,

गृध्रसीवात, जो नष्टवीर्यवाला नपुंसक, क्षीण इन्द्रिय-शक्तिवाला मनुष्य तथा भूतदोष से अभिभूत, मनुष्यों के रोगों में निश्चयशः प्रशस्त हैं और पूर्वोक्त रोगों में तथा व्यापन्नयोनि, वांझ स्त्रियों के रोग में वैद्य हमेशा पान कराये। यह निश्चय ही पुत्र को देनेवाला है। जैसा कि धन्वन्तरि का वाक्य है। व्यर्थ नहीं होता॥

वातव्याधावश्वगन्धाद्यं तैलम्—

अश्वगन्धाशतं क्षुण्ण क्वाथ्यं द्रोणे जलस्य च॥ १९६॥
निःस्राव्य विपचेत्तैलं क्षीर दत्त्वा चतुर्गुणम्।
कल्कैर्मृणालशालूकबिशकिञ्जल्कमालती-॥ १९७॥
पुष्पैर्मधुकह्रीबेरसारिवावक्रकेशरैः।
मेदापुनर्नवाद्राक्षामञ्जिष्ठाबृहतीद्वयैः॥ १९८॥
त्रिफलैलावचापत्रमुस्तचन्दनपद्मकैः।
पित्तरक्ताश्रयान्वातान् रक्तपित्तमसृग्दरम्॥ १९९॥
हन्यात्पुष्टिकर चैव कृशानां मांसवर्धनम्।
रेतोयोनिविकारघ्न व्रणदोपापकर्षणम्॥ २००॥
षण्ढानपि वृपान् कुर्यात्पानाभ्यङ्गानुवासनैः।

वातव्याधि में अश्वगन्धाद्यतैल—अश्वगन्धा एक सौ पल कूटकर एक द्रोण जल में पकावे, चतुर्थांश शेष क्वाथ को छानकर तैल—एक प्रस्थ, दूध तैल के चौगुना (चार प्रस्थ) डालकर, मृणाल, कमल का नाल, शालूक (कमल की जड़) विस, ( कमल का तन्तु ), कमल का पराग, मालती का फूल, मुलेठी, हाऊबेर, सारिवा, वक्र ( अगस्त्य ), नागकेशर, मेदा, पुनर्नवा, मुनक्का, मंजीठ, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, त्रिफला ( हर्रे, आंवला, बहेडा ), इलायची, वच, तालीस पत्र, मोथा, चन्दन, पद्मकाठ, ( तैल के चतुर्थांश चार पल ) इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल पकावे। यह तैल, पित्त तथा रक्तगत वातरोग, रक्तपित्त, रक्तप्रदर को नाश करता है, पुष्ट करनेवाला है, दुर्बलों के मांस को बढ़ानेवाला है। वीर्यदोष, योनिविकार को नाश करनेवाला है। व्रणदोष को दूर करनेवाला है तथा पान, अभ्यङ्ग एवं अनुवासन कर्म से नपुंसकों को भी वृष ( वीर्यवाला ) बना देता है॥

कुङ्कुमाद्यं मुखकान्तिदं तैलम्—

कुङ्कुमं चन्दनं पत्रमुशीर कमलोत्पले॥ २०१॥
गोरोचना हरिद्रे द्वे मञ्जिष्ठा मधुयष्टिका।
सारिवारोध्रपत्राङ्गपत्रगैरिककेशरम्॥ २०२॥
स्वर्णक्षीरी प्रियङ्गुश्च कालेय रक्तचन्दनम्।
एपामक्षसमैर्भागैस्तैलप्रस्थं विपाचयेत्॥ २०३॥

अभ्यङ्गाद्राजपत्नीनां ये चान्ये धनिनो नराः ।
तिलकान् पिडकान् व्यङ्गान् नीलिकां मुखदूषिकाम् ॥ २०४ ॥
कार्श्यं चापि शरीरस्य दुश्छायां च विवर्णताम् ।
नाशयेज्जनयेच्चाशु रूपं चाथ मनोहरम् ॥ २०५ ॥
पद्मकेशरवर्णाभ मुख भवति कान्तिमत् ।

मुख को कान्ति देनेवाला कुंकुमाद्य तैल—केशर, चन्दन, तालीसपत्र, खस, श्वेतकमल, नीलकमल, गोरोचन, आमाहल्दी, दारुहल्दी, मंजीठ, मुलेठी, सारिवा, लोध, पत्राङ्ग ( पतग ), तेजपत्र, गेरु, नागकेशर, सत्यानासी, प्रियंगु, कालेय ( अगरभेद पीतअगर ) रक्तचन्दन—एक २ अक्ष—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल एक प्रस्थ (जल, तैल के चौगुना चार प्रस्थ) मिलाकर सिद्ध करे। यह तैल राजपत्नियों के तथा धनी पुरुषों के तिलक, पिडका, व्यङ्ग, नीलिका, मुखदूषिका, शरीर की कृशता, दुश्छाया तथा वर्णहीनता को नाश करता है और शीघ्र ही सुन्दररूप को बना देता है। कमलपराग के कान्ति की तरह सुन्दर मुख हो जाता है ॥

वातरक्ते यष्टीमधुकाद्य तैलम्—

शतं पलानि यष्ट्यास्तु क्वाथयेत् पादशेषिते ॥ २०६ ॥
तैलाढकं समक्षीरं पचेत्कल्कैः पलोन्मितैः ।
शतपुष्पावरीकुष्ठपयस्यागुरुचन्दनैः ॥ २०७ ॥
स्थिराहसपदीमांसीद्विमेदामधुपर्णिका- ।
काकोलीक्षीरकाकोलीतामलक्यर्धिपद्मकैः ॥ २०८ ॥
वचाजीवकजीवन्तीत्वक्पत्रनखवालकैः ।
प्रपौण्डरीकमञ्जिष्ठासारिवैन्द्रीवितुन्नकैः ॥ २०९ ॥
चतुर्धा तत्प्रयोगेण हन्ति मारुतशोणितम् ।
सर्वगात्रानुगं साङ्गशूल सोपद्रव तथा ॥ २१० ॥
वातासृक्पित्तदाहार्तिज्वरघ्न बलवर्णकृत् ।

वातरक्त में यष्टीमधुकाद्य तैल—मुलेठी एक सौ पल ( तीन द्रोण जल में ) क्वाथकर चतुर्थांश शेष क्वाथ में तैल एक आढ़क ( चारप्रस्थ ), दूध समभाग ( चारप्रस्थ ) मिलाकर, सौंफ, शतावरी, कूठ, पयस्या ( अर्कपुष्पी ), अगर, रक्तचन्दन, शालपर्णी, हसपदी ( गोधापदी ), जटामांसी, मेदा, महामेदा, मधुपर्णिका ( गुडूची ), काकोली, क्षीरकाकोली, तामलकी ( भुई आंवला ), ऋद्धि, पद्मकाठ, वच, जीवक, जीवन्ती, दालचीनी, तेजपत्र, व्याघ्रनख, सुगन्धवाला, प्रपौण्डरीक, मंजीठ, सारिवा, ऐन्द्री (इन्द्रायण), वितुन्नक ( धनिया )—एक २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ तैल पकावे। इस तैल को चार

प्रकार ( वस्तिकर्म, पान, अभ्यञ्जन, नस्यकर्म ), प्रयोग करने से सर्वशरीरगत वातरक्त, अंगशूल तथा उपद्रव सहित वातरक्त को नाश करता है। वातरोग, रक्तपित्त, दाह, पीडा तथा ज्वर को नाश करता है और बल तथा कान्ति बढ़ाता है ॥

कर्णरोगे लघुक्षारतैलम्—

शुष्कमूलकशुण्ठीनां क्षारो हिङ्गु महौषधम् ॥ २११ ॥
शतपुष्पा वचा कुष्ठं दारु शिग्रु रसाञ्जनम् ।
मातुलुङ्गरसश्चैव कदल्या रस एव च ॥ २१२ ॥
तैलमेभिर्विपक्तव्य कर्णशूलहरं परम् ।
बाधिर्यं कर्णनादश्च पूयास्रावश्च दारुणः ॥ २१३ ॥
क्रिमयश्च विनश्यन्ति तैलस्यास्य प्रपूरणात् ।

कर्णरोग में लघु क्षार तैल—शुष्कमूली के सोंठ का क्षार, हिंगु, लहसुन, सौंफ, वच, कूठ, देवदारु, सहिजन, रसाञ्जन—इन द्रव्यों का कल्क, विजौरानीबू का रस, केला का रस, तैल—इन सभी द्रव्यों को मिलाकर तैल सिद्ध करे। यह तैल अच्छी तरह कर्णशूल को नाश करनेवाला है। इस तैल को कान में भरने ( डालने ) से वहरापन, कान में शब्द होना उग्र पूय स्राव तथा क्रिमियाँ नष्ट हो जाती हैं। ( इस तैल में द्रव द्रव्य तैल के चौगुना तथा कल्क चौथाई लेना चाहिए तिलतैल के स्थान पर सरसों का तैल लेना उत्तम है ॥ )

कर्णरोगे बृहत्क्षारतैलम्—

शुष्कमूलकशुण्ठीनां क्षारो हिङ्गु महौषधम् ॥ २१४ ॥
शतपुष्पा वचा कुष्ठं दारु शिग्रु रसाञ्जनम् ।
( सौवर्चलं यवक्षारः स्वर्जिकोद्भिदसैन्धवम् ।
भूर्जग्रन्थिर्विडं शुक्तं मधुशुक्तं तथैव च ॥ )
मातुलुङ्गरसश्चैव कदल्या रस एव च ॥ २१५ ॥
तैलमेभिर्विपक्तव्यं कर्णशूलहरं परम् ।
बाधिर्यं कर्णनादश्च पूयास्रावश्च दारुणः ॥ २१६ ॥
पूरणादस्य तैलस्य क्रिमयः कर्णसंश्रिताः ।
विनाशमाशु गच्छन्ति कृष्णात्रेयस्य शासनात् ॥ २१७ ॥
क्षारतैलमिदं श्रेष्ठं मुखदन्तामयापहम् ।

कर्णरोग में बृहत्क्षार तैल—शुष्क मूली के सोंठ का क्षार, हिंगु, लहसुन, सौंफ, वच, कूठ, देवदारु, सहिजन, रसाञ्जन, ( सौवर्चल नमक, यवक्षार, सज्जीखार, औद्भिद नमक, सेन्धानमक, भोजपत्र की गांठ, विडनमक, शुक्त ( कन्दमूलादि को जल में तीन दिन अनुसन्धान के बाद सिद्ध मद्यविशेष ),

मधुशुक्त ( मधुर कन्दमूलादि को जल में तीन दिन अनुसन्धान के बाद सिद्ध मद्यविशेप ), विजौरा नीबू का रस, केला का रस—इन सभी द्रव्यों को मिलाकर तैल सिद्ध करे। यह तैल कर्णशूल को अच्छी तरह नाश करनेवाला है। इस तैल को कान में डालने से वाधिर्य ( बहरापन ), कर्णनाद ( कान का शब्द ), भयंकर पूयस्राव, कान की कीड़ियाँ, कृष्णात्रेय के कथनानुसार शीघ्र ही नष्ट हो जाती है। यह उत्तम चारतैल मुखरोग तथा दन्तरोग को नाश करता है। ( इस योग में नीबू का रस, केला का रस, शुक्त, मधुशुक्त, सभी द्रव द्रव्य मिलाकर तैल के चौगुना होना चाहिए। तथा कल्क द्रव्य चौथाई, तैल सरसों का लेना उत्तम है ॥

नेत्ररोगे भृङ्गराजतैलम्—

भृङ्गरसस्य प्रस्थं तैलात्कुडव पलं च मधुकस्य ॥ २१८ ॥
क्षीरप्रस्थविपक्व गतमपि चक्षुर्निवर्तयति ।

नेत्र रोग में भृङ्गराज तैल—भृङ्गराज का रस एक प्रस्थ, तैल एक कुडव, मुलेठी एक पल, दूध एक प्रस्थ मिला कर पकावे। यह तैल प्रयोग करने से नष्ट दृष्टि को भी पुनः देखने योग्य दृष्टि बना देता है।

केशवृद्धौ द्वितीयं भृङ्गराजाद्य तैलम्—

भृङ्गरसत्रिफलोत्पलसारि लोहपुरीषसमन्वितकारि ॥ २१९ ॥
तैलमिदं पच दारुणहारि लुञ्चितकेशघनस्थिरकारि ।

केशवृद्धि में द्वितीय भृङ्गराजाद्य तैल—भृङ्गराज का स्वरस, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ) का रस, नीलकमल का रस, मण्डूर, सब को मिला कर तैल पकावे। यह तैल दारुण शिरोरोग, ( शिर में रूसी (भूसी) होना ) को दूर करता है। लुञ्चित ( गिरते हुए ) केश को घन तथा स्थिर करता है। ( द्रव द्रव्य तैल के चौगुना तथा मण्डूर चौथाई लेकर पकाना चाहिए )।

केशवृद्धौ तृतीयं भृङ्गराजतैलम्—

मार्कवस्वरसभावितगुञ्जाबीजचूर्णपरिपाचिततैलम् ॥ २२० ॥
मिश्रितं त्रुटिजटासुरकाष्ठैः केशवर्धनमिदं वनितायाः ।

केशवृद्धि मे तृतीय भृङ्गराज तैल—भृङ्गराज के स्वरस से भावित गुञ्जा बीज का चूर्ण, इलायची, जटामांसी, देवदारु—इन द्रव्यों के कल्क के साथ भृङ्गराज के रस में पकाया तैल स्त्री के केश को बढ़ाता है। ( भृङ्गराज का रस तैल के चौगुना तथा कल्क चौथाई लेना चाहिए )।

बृहद्भृङ्गराजाद्यं तैलम्—

अनूपदेशजं पुष्टं गृहीत्वा मार्कवं शुभम् ॥ २२१ ॥

प्रक्षाल्य जर्जरीकृत्य रस तस्य प्रपीडयेत् ।
चतुर्गुणेन तेनैव तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ २२२ ॥
द्रव्यैरभिः पय'पिष्टैः संयोज्य मतिमान् भिषक् ।
मञ्जिष्ठां पद्मकं रोध्रं चन्दन गैरिकं बलाम् ॥ २२३ ॥
रजन्यौ केसरं दारु प्रियङ्गुमधुयष्टिके ।
प्रपौण्डरीक सौम्यं च पत्रिकं तत्र दापयेत् ॥ २२४ ॥
कुष्ठ तगरमाषांश्च सिद्धार्थांश्चागुरुं तथा ।
मुस्तक चाथ शैलेयं कर्चूरं परिकल्कितम् ॥ २२५ ॥
सम्यकपक्व ततो ज्ञात्वा शुभे भाण्ड निधापयेत् ।
केशशाते शिरोदुःखे मन्यास्तम्भे हनुग्रहे ॥ २२६ ॥
अकालपलिते चैव दारुणे चैव दारुणे ।
दन्तकर्णाक्षिरोगेषु नस्यमेतत्प्रदापयेत् ॥ २२७ ॥
मासं नस्यप्रयोगेण क्षीरान्नप्रतिभोजिनः ।
कुञ्चिताग्रान् हि केशांश्च स्निग्धान्कुर्याद्बहूस्तथा ।
खालित्ये सेन्द्रलुप्ते च तैलमेतद्यथाऽमृतम् ॥ २२८ ॥

बृहद् भृंगराजाद्य तैल—निम्न प्रदेश में उत्पन्न परिपुष्ट, स्वच्छ भृङ्गराज को धोकर कूट कर अच्छी तरह रस निकाल ले। और उस चौगुना रस के साथ तैल एक प्रस्थ, मंजीठ, पद्मकाठ, लोध, रक्तचन्दन, गेरू, बरियार, आमाहल्दी, दारुहल्दी, नागकेशर, देवदारु, प्रियगु, मुलेठी, प्रपौण्डरीक, सौम्य ( गूलर ), कूठ, तगर, माष, सफेद सरसों, अगर, मोथा, छडीला, कचूर—एक २ पल—इन द्रव्यों को दूध के साथ पीस कर कल्क बना कर मिला दे और पकावे। अच्छी तरह पक जाने पर स्वच्छ भाण्ड मे रख ले। इस तैल का, केश का गिरना, शिरःशूल, मन्यास्तम्भ ( मन्यानाडी का जकडना ), हनुग्रह, असमय में बाल का पकना, भयंकर दारुणक ( शिर में रूसी का होना ) रोग, दन्तरोग, कर्ण रोग तथा नेत्र रोग में, नस्य देना चाहिए। इस तैल का एक मास तक नस्य कर्म में प्रयोग करने से दूध-भात खाने वाले व्यक्ति के गिरे हुए बालों को स्निग्ध करता है तथा घन कर देता है। खालित्य ( बाल का झड़ना ), इन्द्रलुप्त (असमय में बाल का गिरना) में यह तैल अमृत के समान है। अर्थात् बाल को झरने से रोकता है ॥ २२१–२२८ ॥

केशरोगे असनाद्यं तैलम्—

असनसारकषायविपाचित त्रिफलया मधुकेन च सयुतम् ।
भवति नावनतैलमनुत्तमं पलितनेत्रविकाररुजापहम् ॥ २२९ ॥

केशरोग में असनाद्य तैल—असनसार ( विजयसार ) कषाय में त्रिफला

( हर्रे, वहेड़ा, आंवला ), मुलेठी—इन द्रव्यों के कल्क के साथ पकाया हुआ तैल उत्तम नावन होता है। यह तैल पलित ( असमय में बाल का पकना ) तथा नेत्र रोग को नाश करता है। ( तैल एक भाग, कषाय चार भाग, कल्क द्रव्य चौथाई भाग लेना चाहिए ) ॥ २२९ ॥

शिरोरोगे षड्बिन्दुतैलम्—

तगरैरण्डमूले च रास्ना यष्टी च सैन्धवम्।
जीवन्ती शतपुष्पा च विडङ्गं नागरं तथा ॥ २३० ॥
मधूकसारमित्येभिः कल्कपिष्टैस्तिलोद्भवम्।
भृङ्गरसे पचेत्तैलं द्विगुणे गोपयस्यथ ॥ २३१ ॥
षड्बिन्दुनस्यदानेन हन्याच्छीर्षामयान् बहून्।
चलना द्विजकेशानां पततां दार्ढ्यमानयेत् ॥ २३२ ॥
दृग्बलं परमं तेषां बाह्वोः स्यादुत्तमं बलम्।
वलीपलितहृत्तैलमिदं षड्बिन्दुसञ्ज्ञितम् ॥ २३३ ॥

शिरोरोग में षड्बिन्दु तैल—तगर, एरण्डमूल, रास्ना, मुलेठी, सेन्धानमक, जीवन्ती, सौंफ, विडंग, सोंठ, महुआ की लकडी—इन द्रव्यों के कल्क ( तैल के चतुर्थांश ) के साथ तिल का तैल, दुगुना भृङ्गराज का रस तथा दुगुना गाय के दूध में मिला कर पकावे। यह तैल छः बूंद नाक में डालने से बहुत से शिरोरोगों को नाश करता है। हिलते दांत तथा गिरते हुए केशों को दृढ़ कर देता है। दृष्टि बल को उत्तम करता है तथा बल को अच्छी तरह बढ़ाता है। यह षड्बिन्दु संज्ञक तैल वली ( मुख में झुरी पडना ), पलित ( असमय में बाल का पकना ), को दूर करता है ॥ २३०–२३३ ॥

शिरोरोगे द्वितीयं षड्बिन्दुतैलम्।

एरण्डमूलं तगरं शताह्वा जीवन्ति रास्ना लवणोत्तमं च।
भृङ्गं विडङ्गं मधुयष्टिका च विश्वौषधं कृष्णतिलस्य तैलम् ॥ २३४ ॥
आजं पयस्तैलविमिश्रितं च चतुर्गुणे भृङ्गरसे विपक्वम्।
षड्बिन्दवो नासिकया प्रयुक्ता निघ्नन्ति सर्वाञ्छिरसो विकारान् ॥
च्युतांश्च केशान्पतितांश्च दन्तानाबद्धमूलांश्च दृढीकरोति।
सुपर्णदृष्टिप्रतिमं च चक्षुर्बाह्वोर्बलं चाभ्यधिकं करोति ॥ २३६ ॥

शिरोरोग मे द्वितीय षड्बिन्दु तैल—रेंड की जड़, तगर, सौंफ, जीवन्ती, रास्ना, सेन्धानमक, भृङ्गराज, विडंग, मुलेठी, सोंठ—समभाग—इन द्रव्यों का ( तैल के चौथाई भाग ) कल्क, काले तिल का तैल, बकरी का दूध ( तैल के बराबर )—इन सबों को मिला कर भृङ्गराज के चौगुने स्वरस में पकावे। इस तैल की छः बूंदों को नाक में छोडने से सभी प्रकार के शिर के

रोगों का नाश हो जाता है। यह तैल गिरते हुए तथा असमय में पकते हुए बाल तथा हिलते हुए दांतों को जड से मजबूत करता है। और गीध की दृष्टि के समान आंख तथा बाहु के बल को अधिक बढ़ा देता है। ( इस योग में कल्क द्रव्य तैल के चौथाई तथा दूध तैल के बराबर लेना चाहिए ) ॥ २३४–२३६ ॥

दन्तरोगे बकुलाद्यं तैलम्—

बकुलस्य फलं लोध्रं बला वल्ली कुरण्टकः ।
चतुरङ्गुलबब्बूलवाजिकर्णारिमेदकम् ॥ २३७ ॥
एषां कल्ककषायाभ्यां तैलं पक्वं मुखे धृतम् ।
स्थैर्यं करोति दन्तानां चलतां नावनेन च ॥ २३८ ॥

दन्तरोग में बकुलाद्य तैल—मौलसरी का फल, लोध, वरियार, वल्ली ( गुडूची ), कुरण्टक ( कटसरैया = पीतझिण्टी ), अमलतास, बब्बूल, वाजिकर्ण,—( अश्वकर्ण, बडासाल ) अरिमेद ( दुर्गन्धखैर )—इन द्रव्यों के ( तैल के चौगुना ) कषाय तथा ( तैल के चतुर्थांश ) कल्क के साथ तैल सिद्ध करे, और इस तैल को दांत के नीचे धारण करे। यह तैल नावन करने से हिलते दातों को स्थिर करता है। ( स्नेहपाक-विधि के अनुसार क्वाथ्य द्रव्य तैल के चौगुना, तथा कल्क द्रव्य तैल के चौथाई लेना चाहिए क्योंकि यहां परिमाण नहीं बताया गया है। क्वाथ्य द्रव्य को चौगुने जल में पकाकर चौथाई शेष क्वाथ को ग्रहण करना चाहिए ) ॥ २३७–२३८ ॥

दन्तरोगे नीलसहचराद्यं तैलम्—

तुलां धृतां नीलसहाचरस्य सक्षुद्य द्रोणे श्रपयेज्जलस्य ।
दत्त्वां चतुर्भागरसं तु तेन तैलं पचेदर्धपलप्रयुक्तैः ॥ २३९ ॥
कल्कैरनन्ताखदिरारिमेदजम्ब्वाम्रयष्टीमधुकोत्पलानाम् ।
तत्तैलमाश्वेव धृतं मुखेन स्थैर्यं द्विजानां चलतां विदध्यात् ॥ २४० ॥

दन्त रोग में नील सहचराद्य तैल—नीलसहाचर (नीली झिण्टी-कटसरैया) एक तुला लेकर कूट कर एक द्रोण जल में पकावे, चौथाई शेष क्वाथ मे तैल ( एक प्रस्थ ), अनन्तमूल, खैर, दुर्गन्ध खैर, जामुन की गुठली, आम की गुठली, मुलेठी, नीलकमल, आधा पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ पकावे। यह तैल मुख में धारण करने से शीघ्र ही हिलते दाँतों को स्थिर कर देता है ॥ २३९–२४० ॥

मुखरोगे इरिमेदाद्यं तैलम्—

इरिमेदत्वक्पलशतमभिनवमापोथ्य खण्डशः कृत्वा ।
तोयाढकैश्चतुर्भिर्निष्क्वाथ्य चतुर्थशेषेण ॥ २४१ ॥
क्वाथेन भिषङ्मतिमान् तैलस्यार्धाढकं शनैर्विपचेत् ।

कल्कैरक्षसमांशैर्मञ्जिष्ठारोध्रमधुकानाम् ॥ २४२ ॥
इरिमेदखदिरकट्फललाक्षान्यग्रोधमुस्तसूक्ष्मैला– ।
कर्पूरागुरुपद्मकलवङ्गकङ्कोलजातीफलानाम् ॥ २४३ ॥
फल्गुपत्तङ्गगैरिकवराङ्गगजकुसुमधातकीनां च ।
सिद्धं भिषग्विदध्यादिदं मुखोत्थितेषु रोगेषु ॥ २४४ ॥
परिशीर्णदन्तविद्रधिशौषिरशीतादन्तहर्षेषु ।
कृमिदन्तदरणचलितप्रहृष्टमांसावदीर्णेषु च ॥ २४५ ॥
मुखदौर्गन्ध्ये च तथा प्रागुक्तेष्वामयेषु नृणाम् ।
धार्यं मुखेन मुखजेष्वरुःषु सरोपणार्थाय ॥ २४६ ॥

मुखरोग में इरिमेदाद्य तैल—इरिमेद ( दुर्गन्ध खैर ) की छाल नवीन एक सौ पल लेकर टुकडा २ काट कर चार आढ़क जल में क्वाथ करे, चौथाई शेष क्वाथ के साथ, बुद्धिमान् वैद्य तैल आधा आढ़क ( दो प्रस्थ ), कल्कार्थ— मंजीठ, लोध, मुलेठी, दुर्गन्धखैर, खैर, कायफर, लाख, वटांकुर, मोथा, छोटी इलायची, कपूर, अगर, पद्मकाठ, लंवग, कबावचीनी, जायफर, फल्गु ( कठ-डूमर ), पतग, गेरू, गजपीपर, धाय का फूल—एक २ अक्ष—इन द्रव्यों को लेकर कल्क बनावे और कल्क तथा कषाय के साथ तैल सिद्ध करे। इस तैल को बुद्धिमान वैद्य मुख के उत्पन्न रोगों मे प्रयोग करे। परिशीर्ण दन्तविद्रधि ( सडा हुआ दात का व्रण ), शौषिर ( दन्तमूलगत शोथ ), शीताद ( मसूड़े से खून आना ), दन्तहर्ष ( दांत का खट्टा होना ), कृमिदन्त ( दांत में कीड़ा लगना ) दरण ( दन्तशूल ), चलित ( हिलना ), प्रहृष्ट, मांसावदीर्ण ( मसूड़े का रोग ), मुख की दुर्गन्धि तथा पहले के बताये हुए मनुष्यों के मुख रोगों मे प्रयोग करना चाहिए और मुख के व्रण के रोपण के लिये मुख में धारण करना चाहिए ॥ २४१–२४६ ॥

दन्तरोगे द्वितीयमिरिमेदाद्य तैलम्—

न वृद्धान्नातिबालाच्च त्वक्तुलामिरिमेदकात् ।
अपां द्रोणे समावाप्य पचेत्पादावशेषितम ॥ २४७ ॥
ततस्तेन कषायेण क्षीरप्रस्थसमन्वितम् ।
लाक्षारससमायुक्तं तैलप्रस्थं पचेन्नरः ॥ २४८ ॥
लोध्रकट्फलमञ्जिष्ठापद्मकेसरपद्मकैः ।
चन्दनोत्पलयष्ट्याह्वैः पालिकैर्धातकीसमैः ॥ २४९ ॥
एतद्रुजापहं नाम तैलं गण्डूषधारणात् ।
दारणं दन्तचालं च हनुमोक्षं कपालिकाम् ॥ २५० ॥
शीतादं पूतिवक्त्रत्व शौषिरं विरसास्यताम् ।

हन्यादाशु गदानेतान् कुर्याद्दन्तान् स्थिरानपि ॥ २५१ ॥

दन्तरोग में द्वितीय इरिमेदादि तैल—नवीन तथा पुराना न हो ऐसा परिपक्व इरिमेद ( विट्खदिर ) की छाल एक तुला, एक द्रोण जल में पकावे, चौथाई शेष कषाय के साथ, दूध एक प्रस्थ, लाक्षारस एक प्रस्थ मिलाकर तैल एक प्रस्थ, लोध, कायफर, मंजीठ, कमल का पराग, पद्मकाठ, चन्दन, नीलकमल, मुलेठी, धाय का फूल एक २ पल—इन द्रव्यों के कल्क के साथ पकावे। यह तैल गण्डूष ( कुल्ला ) धारण करने से दांत के रोगों को नाश करता है और दांत का शूल, दांत का हिलना, हनुमोच ( हनुसन्धि बंध का ढीला होना ), कपालिका ( दन्तशर्करा के साथ दांतों का छिलका उतरना ), शीताद ( मसूडे से खून आना ), पूतिवक्त्र ( मुख से दुर्गन्ध आना ), शौषिर ( दन्तमूलगत शोथ ) विरसास्यता ( मुख का फीका होना ) इत्यादि रोगों को नाश करता है और दांतों को स्थिर भी करता है ॥ २४७–२५१ ॥

दन्तरोगे खदिराद्यं तैलम्—

शतं खदिरसारस्य जलद्रोणे विपाचयेत्।
पादशेषे रसे लोध्रमञ्जिष्ठारक्तचन्दनैः ॥ २५२ ॥
कट्वङ्गोशीरलाक्षैलात्वक्पत्रामरदारुभिः।
नखकुङ्कुममञ्जिष्ठापरिपेलववालुकैः ॥ २५३ ॥
वालुकागुरुमुस्तैलास्पृक्कातगरपद्मकैः।
कल्कीकृतैः पचेदेभिस्तैलप्रस्थं भिषग्वरः ॥ २५४ ॥
धार्यं स्यात्कृमिदन्तेषु दन्तेषु चलितेषु च।
शौषिरे दन्तनाडीषु विद्रधौ मुखजेषु च ॥ २५५ ॥
हन्यादाशु तदभ्यङ्गात्कुष्ठं च कफपित्तजम्।
वातजानि तु कुष्ठानि व्यङ्गप्लीहातिसुप्तिताः ॥ २५६ ॥
त्वग्दोषपिटकाकण्डूरजस्त्र वातशोणितम्।
व्रणं मासं च नस्येन वलीपलितनाशनम् ॥ २५७ ॥

दन्तरोग में खदिराद्य तैल—खैरसार एक सौ पल, एक द्रोण जल में पकावे, चौथाई शेष क्वाथ में—लोध, मजीठ, रक्तचन्दन, अरलु, खस, लाक्षा, बड़ी इलायची, दालचीनी, तेजपत्ता, देवदारु, नखवृत्त, केशर, मंजीठ, परिपेलव ( केवटीमोथा ), वालुक ( एलवालु ), वालुका, ( अश्मन्तक–पाषाणभेद ), अगर, मोथा, छोटी इलायची, स्पृक्का (सुगन्ध द्रव्य), तगर, पद्मकाठ—इन द्रव्यों के ( तैल के चतुर्थांश ) कल्क के साथ तैल एक प्रस्थ पकावे। इस तैल को दन्तकृमि, दांत का हिलना, शौषिर ( दन्तमूलगत शोथ ), दन्तनाडी

( मसूढ़ों का नासूर ), विद्रधि ( मसूढ़ों की फोड़िया ) तथा मुख के रोगों में धारण करना चाहिए। धारण करने से ये दांत के रोग नष्ट हो जाते हैं। यह तैल मर्दन करने से कफपित्तजन्य कुष्ठ रोग, वातजन्य कुष्ठरोग, व्यंग, प्लीहा-वृद्धि, अत्यन्त अंग का सुन्न होना, चर्मरोग, पिडिका, निरन्तर मूर्च्छा तथा वातरक्त को शीघ्र ही नाश करता है। एक मास तक नस्यकर्म करने से भग तथा वली ( मुख के मण्डल में झुर्री पड़ना ) तथा पलित ( असामयिक बाल का पकना ) को नाश करनेवाला है ॥ २५२–२५७ ॥

ज्वरे बृहल्लाक्षादितैलम्—

लाक्षा निशा च मञ्जिष्ठा फलिनी मधुकं बला।
गैरिकं चन्दनं नीलमुत्पलं ध्यामकं तथा ॥ २५८ ॥
एषां भागान् समान् कृत्वा पक्त्वा तोये चतुर्गुणे।
तुर्यभागावशेषं तु गर्भं चेमं समावपेत् ॥ २५९ ॥
पद्मकं हयगन्धा च रेणुका च तथैव च।
वेतसं चोरकं कुष्ठं देवदारु नखत्वचम् ॥ २६० ॥
पुण्डरीकं शताह्वा च मांसी मधुकमेव च।
एषामक्षसमैः कल्कैः कषायेणाथ पेषितैः ॥ २६१ ॥
दधिशुक्तारनालानामाढकाढकमावपेत्।
क्षीराढकसमायुक्तं तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ २६२ ॥
तदभ्यङ्गे प्रशंसन्ति तैलं दाहनिवारणम्।
वातपित्तोद्भवं क्षिप्रं ज्वरमेतन्नियच्छति ॥ २६३ ॥
सप्रलापं सतृष्णं च तालुशोषमथ भ्रमम्।
बालानां ग्रहपीडां च रक्तसंदूषिताश्च ये ॥ २६४ ॥
तैलं प्रशमयत्येतल्लाक्षादिकमिति स्मृतम्।

ज्वर में बृहल्लाक्षादि तैल—लाख, निशा ( हल्दी ), मंजीठ, प्रियंगु, मुलेठी, वरियार, गेरू, रक्तचन्दन, नीलकमल, ध्यामक ( कत्तृण )—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर एक द्रोण जल में पकाकर चौथाई शेष क्वाथ में पद्मकाठ, अश्वगन्धा, सम्भालू का बीज, वेंत, चोरा, कूठ, देवदारु, नख ( नखी सुगन्ध द्रव्यविशेष), दालचीनी, श्वेत कमल का फूल, सौंफ, जटामांसी, मुलेठी—एक २ अक्ष—इन द्रव्यों के कल्क के साथ दही, शुक्त, आरनाल—एक-एक आढ़क, दूध एक आढ़क मिलाकर एक प्रस्थ तैल पकावे। यह तैल अभ्यंग (मर्दन करने में) में प्रशस्त है। और दाह को शान्त करता है। यह वातपित्तजन्य प्रलाप तथा तृष्णायुक्त ज्वर को दूर करता है। यह लाक्षादिक तैल तालुशोष, भ्रम, बालकों की

पाण्डुत्वं ग्रहणीदोषं हलीमकशिरोरुजम् ।
प्रसेकमरुचिं मूर्च्छां हृल्लासं मन्दवह्निताम् ॥ २८६ ॥
रक्तपित्तं परीसर्पं श्वयथुं चाङ्गतापकम् ।
जनयेत्प्राणमुत्साहं बलवर्णास्थिराङ्गताम् ॥ २८७ ॥
चूर्णं खण्डसमं नाम समस्तान्नाशयेद् गदान् ।

कुष्ठ आदि रोग में खण्डसमचूर्ण—त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), बेल का गूदा, अब्द ( मोथा ), पिपरामूल, चित्रक, चव्य, दालचीनी, तेजपत्र, इलायची, तिन्तिडीक, अम्लबेत, धातुमाक्षिक ( माक्षिक )—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर शर्करा मिला दे । इस चूर्ण को यथासात्म्य अनुपान ( अनुकूल पड़ने वाले अनुपान ) के साथ प्रयोग करे । इस चूर्ण को मधु के साथ चाटे या मधु के साथ वटक बनाकर भक्षण करे । यह चूर्ण कुष्ठरोग, आलस्य, प्रमेह, उदररोग, कामला, पाण्डुरोग, ग्रहणीदोष, हलीमक, शिरःशूल, प्रसेक ( नजला ), अरुचि, मूर्च्छा, हृल्लास ( मिचली ), मन्दाग्नि, रक्तपित्त, परीसर्प ( विसर्प-झलकई ), शोथ तथा अपतानक ( आक्षेपक-टिटनस ) को नाश करता है और प्राण ( जीवन ), उत्साह, बल, कान्ति तथा अंग की दृढ़ता को उत्पन्न करता है । यह खण्डसमनामक चूर्ण सभी रोगों को नाश करता है ।

कुष्ठे वाकुच्याद्यं चूर्णम्—

पलानि संगृह्य दशेन्दुराज्याः फलत्रयस्यापि समानमेतत् ।
विडङ्गसारस्य पलानि सप्त शिलोद्भवाऽर्धं च पुरस्य चैकम् ॥ २८८ ॥
शतं च भल्लातकसत्फलानां पलं तथा पुष्करमूलनाम्नः ।
पलत्रयं लोहभवं सुचूर्णं त्रुटिः पलार्धं ह्यथ कर्षभागान् ॥ २८९ ॥
सपत्रकृष्णाघनयष्टिकानां सचित्रकग्रन्थिककेशराणाम् ।
न्यग्रोधमूलोषणकुङ्कुमानामेकत्र सचूर्ण्य समं तु खण्डम् ॥ २९० ॥
खादेद्यथाग्नि प्रयतस्तु मात्रां कुष्ठान्यशेषाण्यपयान्ति नाशम् ।
अर्शोविकाराः षडपि प्रवृद्धाः श्वित्राणि चित्राण्युदराणि चाष्टौ ॥२९१॥
क्षयाश्च कृच्छ्राः खलु पाण्डुरोगाः कण्ठामयाः विंशतिरेव मेहाः ।
उन्मादरोगज्वरनेत्ररोगा नासोद्भवाः पञ्चविधाश्च गुल्माः ॥ २९२ ॥
वातमशीतिविकारं चत्वारिंशत्प्रभेदजं पित्तम् ।
श्लेष्माणं विंशतिकं विनाशयत्यति च दुष्टमपि ॥ २९३ ॥
भवति रुचिरदीप्तिर्गौरवर्णो मनुष्यः
समधिकशतवर्षं जीवतीह प्रगल्भम् ।

विघटितघनरोगो मासमात्रप्रयोगाद्-
युवतिनयनहारी हृष्टपुष्टो वृषश्च ॥ २९४ ॥

कुष्ठरोग मे वाकुचाद्य चूर्ण—इन्दुराजी ( वाकुची ) दशपल, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ) दशपल, विडंगसार, सातपल, शिलोद्भव ( पाषाण-भेद ) आधापल, गुग्गुलु एक पल, शु० भल्लातक का फल एक सौ ( पल ), पुष्करमूल एक पल, लौह भस्म तीन पल, इलायची आधा पल, तालीसपत्र, पीपर, मोथा, मुलेठी, चित्रक, पिपरामूल, नागकेशर, न्यग्रोधमूल ( वरोही 'वटांकुर' ), मरिच, केशर—एक २ कर्ष—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनाये और चूर्ण के बराबर मिश्री मिला दे। इस चूर्ण को अग्नि के अनुसार, मात्रापूर्वक भक्षण करे, इसके भक्षण करने से सभी प्रकार के कुष्ठ रोग नष्ट हो जाते है। प्रवल छः प्रकार के अर्शरोग, अनेक प्रकार के श्वित्र ( सफेद कोढ़ ), आठ प्रकार के उदररोग, क्षय ( राजयक्ष्मा ), कष्टसाध्य-पाण्डुरोग, कण्ठरोग, बीस प्रकार के प्रमेहरोग, उन्मादरोग, ज्वर, नेत्ररोग, नासारोग, पांच प्रकार के गुल्म रोग भी नष्ट होते है। बिगड़े हुए अस्सी प्रकार के वात रोग, चालिस प्रकार के पित्तरोग, बीस प्रकार के श्लैष्मिक रोगों को नाश करता है। मनुष्य इस चूर्ण को एक मास तक प्रयोग करने से सुन्दर तेज, तथा गौर वर्ण का हो जाता है। अच्छी तरह सौ वर्ष से भी अधिक जीवित रहता है। भयंकर रोगों को दूर कर प्रसन्न, पुष्ट तथा बलवान होता है और युवतियों के नेत्र को अपनी तरफ खीचनेवाला होता है ॥ २८८–२९४ ॥

उदरे भस्मार्कचूर्णम्—

युगर्तुसंख्यानि दलानि भानोश्चत्वारि काण्डानि सुधाद्रुमस्य।
सुरेन्द्रवल्लथा दश सत्फलानि पञ्चैव पत्राणि कुमारिकायाः ॥ २९५ ॥
चत्वारि वृन्ताकतरोः फलानि व्याघ्रीचतुःषष्टिफलानि युक्त्या।
पञ्चाङ्गमेक हरिपर्णकन्दं सिद्धार्थतैल च पलप्रमाणम् ॥ २९६ ॥
यवाह्वसौवर्चलयोः पलं स्याद् धूर्तस्य वार्धेश्च फलं पल हि।
पलानि पञ्चैव शिवाह्वयस्य गोकण्टक चापि वदन्ति वैद्याः ॥ २९७ ॥
गुरूपदेशादधिगम्य सम्यग्भाण्डे स्वबुद्ध्याऽर्कदलानि मुक्त्वा।
सर्वाणि चान्यानि महौषधानि सिद्धार्थतैलेन विमिश्रितानि ॥ २९८ ॥
प्रक्षिप्य संरुद्धय मुख तदीयं मृत्कर्पटं सन्धिषु वेष्टनीयम्।
गम्भीरगर्ते कुहरे निवेश्य प्रच्छादनीयं छगणैः प्रभूतैः ॥ २९९ ॥
उत्तार्य यत्नेन सुशीतल तं क्षारं चतुर्भिः प्रहरैः सुसिद्धम्।
सूक्ष्मीकृत जीरककर्षषट्कं मध्ये क्षिपेदर्धपलं क्षवस्य ॥ ३०० ॥
तदाढ्यवाते ह्यथ पाण्डुरोगे भगन्दराजीर्णविसूचिकासु।

आनाहबन्धे ग्रहणीविकारे पाषाणिकाविद्रधिमूत्रकृच्छ्रे ॥ ३०१ ॥
तक्रेण कर्षार्धमिदं प्रदेयं भस्मार्कचूर्णं दधिमस्तुना वा ।
श्वासे सकासे हृदयोपरोधे कण्ठग्रहे जीर्णगुडेन देयम् ॥ ३०२ ॥
तैलेन शूले मधुनोदरेषु गुल्मप्रकोपे फलपूरकेण ।
सौवीरकेणाथ सदा प्रयोज्यमुष्णेन सर्वत्र जलेन देयम् ॥ ॥ ३०३ ॥
यथा मृगेन्द्रो द्विपदर्पहन्ता वज्रं यथा भूधरमध्यभेदि ।
अयं तथा योगवरो जनानां निहन्ति दुष्टानपि रोगसंघान् ॥ ३०४ ॥
योगप्रदीपो मुनिभिः पुराणैर्निवेदितो मूलमसौ हितानाम् ।
अनेन भीमादपि गाढवह्निर्नरो भवेत्पथ्यहितोपचारः ॥ ३०५ ॥

उदररोग में भस्मार्क चूर्ण—मदार का पत्ता चौसठ, सेहुड़ का काण्ड ( कोपड़पत्र ) चार, इन्द्रायण का स्वच्छ फल दश, घृतकुमारी का पत्ता चार, वृन्ताकतरु ( वनभंटा ) का फल चार, भटकटैया का फल चौसठ, हरिपर्ण ( मूली ) कन्द पञ्चांग सहित एक, सरसों का तैल एक पल, इन्द्रयव एक पल, सौवर्चलनमक एकपल, धतूर का फल एकपल, वार्धिकाफल ( समुद्रफल ) एक-पल, हरें पांचपल, गोकण्टक ( गोखरू ) पांच पल—इन द्रव्यों को एकत्र कर गुरु के उपदेश तथा अपनी बुद्धि से अच्छी तरह समझ कर स्वच्छ भाण्ड में मदार का पत्ता रक्खे और सरसों के तैल मे सभी द्रव्यों को मिलाकर छोड़ दे और कपड़मिट्टी बनाकर मुख तथा सन्धियों को बन्द कर दे । गहरे गढ्ढे में रखकर पर्याप्त कण्डों से ढक दे तथा आग जलादे । चार पहर के बाद चार सिद्ध एवं शीत हो जाने पर उतार ले । इसको पीसकर स्याहजीरा का चूर्ण छः कर्ष, सफेद सरसो का चूर्ण आधा कर्ष मिला दे । इस भस्मार्कचूर्ण को आधा कर्ष की मात्रा मे दधि मस्तु या तक्र के साथ आढ्यवात, पाण्डुरोग, भगन्दर, अजीर्ण, विसूचिका ( हैजा ), आनाह, विबन्ध ( पेट का फूलना तथा मलावरोध होना ), ग्रहणी-विकार, पाषाणिका ( कर्णमूलशोथ—कर्णफेर ) तथा मूत्रकृच्छ्र में सेवन कराना चाहिए । श्वास, कास, हृदय का उपरोध ( कफ जकड़ जाने पर ) तथा कण्ठग्रह में पुराने गुड़ के साथ देना चाहिए । शूल मे तैल के साथ, उदररोग में मधु के साथ, गुल्म रोग में बिजौरा नीबू के साथ, एवं सौवीरक ( कांजी ) तथा गरम जल से सर्वत्र देना चाहिए । जैसे सिंह हाथी के गर्व को नष्ट कर देता है और वज्र पर्वत के मध्य को भेदन कर देता है वैसे ही यह भस्मार्क चूर्ण मनुष्यों के दुष्ट रोग-समूहों को नाश करता है । प्राचीन महर्षियों ने कल्याण के मूलभूत इस उत्तम योग को बताया है । इस योग को पथ्य तथा हितकर उपचार के साथ प्रयोग करने से मनुष्य की उदराग्नि प्रदीप्त हो जाती है ॥ २९५–३०५ ॥

अर्शसि पूतीकरञ्जाद्यं चूर्णम्—

पूतीकरञ्जसूरणसुरताडकरञ्जसिन्धुजातानाम् ।
पथ्यामुसलीशीतककुब्जाग्नीनां च तुल्यांशम् ॥ ३०६ ॥
चूर्णं तक्रेणैनं पिबतस्तेनैव चाश्नतो भुक्तम् ।
पक्वफलानीव तरोरर्शांसि पतन्ति मासेन ॥ ३०७ ॥

अर्शरोग मे पूतीकरञ्जाद्य चूर्ण—पूतीकरञ्ज, सूरन, सुरताड ( देवदाली ), करंज, सेन्धानमक, हर्रे, मुसली, शीतक ( लसोडा ), कुब्ज ( कूजा 'सदा गुलाब' ), चित्रक—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे । इस चूर्ण को तक्र के साथ पान करने से तथा तक्र के ही साथ भोजन करने से, एक मास में अर्श ( अर्शाङ्कुर ) गिर जाते हैं । जैसे पके पल पेड़ से गिर जाते है । ( सूरन को पहले छीलकर टुकडा २ काटकर सुखा ले, उसके बाद चूर्ण बनावे ) ॥ ३०६–३०७ ॥

गुल्मे यवक्षाराद्यं चूर्णम्—

यवक्षारं यवानी च पिबेदुष्णेन वारिणा ।
एतेन वातजं शूलं गुल्मश्चैव चिरोत्थितः ॥ ३०८ ॥
भिद्यते सप्तरात्रेण पवनेन यथा घनः ।
जीर्णे रसैस्तु भुञ्जीत शशलावकतैत्तिरैः ॥ ३०९ ॥

गुल्मरोग मे यवक्षाराद्य चूर्ण—यवक्षार तथा अजवायन के चूर्ण को बराबर लेकर गरम जल से पान करे । इस चूर्ण को सेवन करने से वातजन्य शूल, पुराना गुल्मरोग सात दिन के प्रयोग से नष्ट हो जाता है । जैसे वायु से मेघ नष्ट हो जाता है । भोजन के परिपाक हो जाने पर, शश ( खरगोस ), लावक ( जंगली छोटी पक्षी ) तथा तित्तिर के मांसरस के साथ औषधि को सेवन करे तथा इनके मांसरस के साथ भोजन करे ॥३०८–३०९॥

ज्वरातिसारे व्योषाद्यं चूर्णम्—

व्योषं वत्सकबीजं च निम्बभूनिम्बमार्कवम् ।
चित्रकं रोहिणी पाठा दार्वी चातिविषा समाः ॥ ३१० ॥
सूक्ष्मचूर्णीकृताः सर्वास्तत्तुल्या वत्सकत्वचः ।
सर्वमेकत्र संयोज्य प्रपिबेत्तण्डुलाम्बुना ॥ ३११ ॥
सक्षौद्रं वा लिहेदेतत्पाचनं ग्राहि भेषजम् ।
अरुचिं हन्ति तृष्णां च ज्वरातीसारनाशनम् ॥ ३१२ ॥
कामलां ग्रहणीदोषान् गुल्मं प्लीहानमेव च ।
प्रमेहं पाण्डुरोगं च श्वयथुं च विनाशयेत् ॥ ३१३ ॥

ज्वरातिसार में व्योषाद्य चूर्ण—व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), इन्द्रयव,

नीम, भूनिम्ब ( चिरायता ), भृङ्गराज, चित्रक, मांसरोहिणी, पाढ़ी, दारुहल्दी, अतीस—समभाग—इन द्रव्यों का चूर्ण तथा चूर्ण के बराबर कोरैया की छाल का चूर्ण लेकर महीन बनाकर सब को एक जगह मिला दे और तण्डुल के जल से ( एक तोला चावल चौगुना जल में एक घंटा तक भिगोकर मसल कर छान ले। इसको तण्डुलोदक कहते हैं ) पान करे या मधु के साथ मिला कर चाटे। यह पाचक एवं ग्राही ( मल को रोकने वाला ) औषध है। अरुचि, तृष्णा को नाश करता है और ज्वर तथा अतिसार को नाश करने वाला है। यह चूर्ण कामला, ग्रहणी दोष, गुल्म, प्लीहवृद्धि, प्रमेह, पाण्डुरोग तथा शोथ को अच्छी तरह नाश करता है ॥ २१०–२१३ ॥

शोफे कृष्णाद्यं चूर्णम्—

कृष्णाग्निविश्वघनजीरककण्टकारी-
पाठानिशाकरिकणामगधाजटानाम् ।
चूर्णं कवोष्णसलिलैरवलोड्य पीतं
नातः परं श्वयथुरोगहरं नराणाम् ॥ २१४ ॥

शोथ रोग में कृष्णाद्य चूर्ण—मरिच, चित्रक, सोंठ, मोथा, स्याहजीरा, भटकटैया, पाढ़ी, आमाहल्दी, करिकणा ( गजपीपर ), पीपर, जटामांसी—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को थोड़े गरम जल में मिला कर पान करे। इस चूर्ण को छोड़कर और कोई दवा मनुष्यों के शोथ को अच्छी तरह दूर करने वाला नहीं है ॥ २१४ ॥

श्वासहृद्रोगयोर्हिङ्गुपञ्चकं चूर्णम्—

हिङ्गु सौवर्चलं विश्वं दाडिमं साम्लवेतसम् ।
हन्ति श्वासं च हृद्रोगमिदं स्याद्धिङ्गुपञ्चकम् ॥ २१५ ॥

श्वास तथा हृदय रोग में हिंगुपंचक चूर्ण—हिंगु, सौवर्चलनमक, सोंठ, अनारदाना, अम्लबेंत—समभाग—इन द्रव्यों का चूर्ण बनावे। यह हिंगु-पंचक नामक चूर्ण श्वास तथा हृदय के रोग को नाश करता है ॥ २१५ ॥

शोषे तिलाद्यं चूर्णम्

तिलकर्कन्धुलाजानां चूर्णं मध्वाज्यलेहिनः ।
क्षीरानुपानं मासेन शोषघ्नं नास्त्यतः परम् ॥ २१६ ॥

शोष रोग में तिलाद्य चूर्ण—तिल, कर्कन्धू ( बेर ), लाजा ( लावा )—इन द्रव्यों को समभाग लेकर चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को मधु तथा आधा भाग घृत मिलाकर दूध के अनुपान से चाटने पर एक मास में शोष ( सूखा रोग ) को नाश करता है। इससे अच्छी और कोई औषध नहीं है ॥ २१६ ॥

वर्ध्मरोगे बिल्वमूलाद्यं चूर्णम्—

मूलं बिल्वकपित्थयोररलुकस्याग्नेर्बृहत्योर्द्वयोः
श्यामातिल्वकरञ्जशिग्रुकतरोर्विश्वौषधारुष्करम् ।
कृष्णाग्रन्थिकवेल्लपञ्चलवणक्षाराजमोदान्वितं
पीतं काञ्जिककोष्णतोयमथितैश्चूर्णीकृतं वर्ध्मजित् ॥३१७॥

वर्ध्मरोग मे बिल्वमूलाद्य चूर्ण—वेल, कैंथ, अरलु, चित्रक, वनभंटा, भटकटैया, कालानिशोथ, तिल्व ( लोध्र ), करंज, सहिजन—इन द्रव्यों का मूल—समभाग, सोंठ, शु० भल्लातक, पीपर, पिपरामूल, वेल्ल ( विडंग ), पञ्चलवण (सेन्धा, सौवर्चल, विड, सांभर, सामुद्रनमक), यवक्षार, अजमोदा—समभाग लेकर पूर्वोक्त औषधियों की जड़ को अच्छी तरह स्वच्छ कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को काञ्जिक तथा गरम जल में मिला कर पान करे। यह चूर्ण वर्ध्म रोग को जीत लेता है ॥ ३१७ ॥

सर्वमेहेष्विन्द्रयवाद्यं चूर्णम्—

इन्द्रयवतीक्ष्णबीजासौवर्चलयावशूककर्षांशम् ।
मूर्वापाठाशुण्ठीद्विचतुरष्टांशकैर्भागैः ॥ ३१८ ॥
हिङ्ग्वर्धकर्षयुक्तं पेयामण्डेन दध्ना वा ।
नाशयति सर्वमेहानर्शांसि च दीपयत्यग्निम् ॥ ३१९ ॥

सभी प्रकार के प्रमेह रोग में इन्द्रयवाद्य चूर्ण—इन्द्रयव, तीक्ष्णबीजा, ( सहिजन का बीज ), सौवर्चलनमक, यवक्षार—एक २ कर्ष, मूर्वा (मोरवेल) दो कर्ष, पाठा चार कर्ष, सोंठ आठ कर्ष, हिंगु आधा कर्ष—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे ( हिंगु को घृत में भून लेना चाहिए ) यह चूर्ण पेया, मण्ड या दही के साथ सेवन करने से सभी प्रकार के प्रमेह तथा अर्श रोगों को नाश करता है और उदराग्नि को प्रदीप्त करता है ॥ ३१८-३१९ ॥

शूले शर्कराद्यं चूर्णम्—

मरिचं शर्करा हिङ्गु सूक्ष्मचूर्णीकृतं पिबेत् ।
सुखोदकेन तद्धन्त्याशु शूलघ्नममृतोपमम् ॥ ३२० ॥

शूल रोग में शर्कराद्य चूर्ण—मरिच, शर्करा, घृत में भूना हुआ हिंगु—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को ईषदुष्ण जल से पान करे। यह चूर्ण शीघ्र ही शूल को नाश करता है और शूल के लिये अमृत के समान है ॥ ३२० ॥

आनाहे द्विरुत्तरं हिङ्ग्वाद्यं चूर्णम्—

द्विरुत्तरं हिङ्गुवचाग्निकुष्ठ सुवर्चिका चैव विडङ्गचूर्णम् ।
सुखाम्बुनाऽऽनाहविसूचिकार्तिहृद्रोगगुल्मोर्ध्वसमीरणघ्नम् ॥ ३२१ ॥

आनाह में दुगुना उत्तरोत्तर हिंग्वाद्य चूर्ण—शु० हिंगु एक भाग, वच दो भाग, चित्रक चार भाग, कूट आठ भाग, सज्जीखार सोलह भाग, विडंग बत्तीस भाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे। यह चूर्ण थोड़े गरम जल के साथ पान करने से आनाह (पेट में वायु का भरना), हैजा, हृदय रोग, गुल्म तथा ऊर्ध्वग वायु को नाश करता है॥ ३२१॥

पानीयच्छायायां मुस्ताद्यं चूर्णम्—

मुस्ताजमोदबृहतीद्वयवाजिगन्धा-
द्विजीरकं दहनभृङ्गविडङ्गरास्नाः।
भूनिम्बनिम्बभववल्कलराजवृक्ष-
सौवर्चलं त्रिकटुकं त्रिफला सभार्गी॥ ३२२॥
सुधाकराख्यो जरणः सकुष्ठस्तथाऽपरो मालवदेशजातः।
निर्गुण्डिका सैन्धवमेथिके च मरीचमुण्डीमुशलीगुडूच्यः॥ ३२३॥
वातव्याधिं विसूचीं च छायामपरदेशजाम्।
निहन्ति सेवितं चूर्णमेतेषां पथ्यभोजिना॥ ३२४॥

पानीयच्छाया में मुस्ताद्य चूर्ण—मोथा, अजमोदा, वनभंटा, भटकटैया, अश्वगन्धा, सफेदजीरा, स्याहजीरा, दहन (चित्रक), भृङ्गराज, विडंग, रास्ना, चिरायता, नीम की छाल, भववल्कल (चालता फल = रोम फल की छाल), राजवृक्ष (अमलतास), सौवर्चलनमक, त्रिकटुक (सोंठ, पीपर, मरिच), त्रिफला (हर्रे, वहेडा आवला), भांगरा, सुधाकराख्य (कर्पूर), जरण (हिंगु), कूठ, मालव देश-जात (पाठा), निर्गुण्डी, सेन्धानमक, मेथी, मरिच, मुण्डी, मुसली, गुडूची—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे। यह चूर्ण पथ्यपूर्वक भोजन करने वाले व्यक्ति के सेवन करने पर वातव्याधि, विसूचिका तथा अपरदेशज छाया (अंग-प्रत्यंग में उत्पन्न व्यङ्ग रोग) को नाश करता है॥ ३२२-३२४॥

मन्दाग्नौ शतपुष्पाद्यं चूर्णम्—

शतपुष्पा विडङ्गानि सैन्धवं मरिचं समम्।
चूर्णमुष्णाम्बुना पीतमग्निसंदीपनं परम्॥ ३२५॥

मन्दाग्नि मे शतपुष्पाद्य चूर्ण—सौंफ, विडंग, सेन्धा नमक, मरिच—समभाग—इन द्रव्यों का चूर्ण गरम जल से पान करने पर अच्छी तरह उदराग्नि को प्रदीप्त करता है॥ ३२५॥

गुल्मे नारायण चूर्णम्—

शतपुष्पावचाकुष्ठकारव्योऽजाजिधान्यकम्।
द्वौ क्षारौ पिप्पलीमूलं यवानी कुञ्चिका शटी॥ ३२६॥

स्वर्णक्षीर्यजगन्धा च विशाला चित्रकः समम् ।
बृहद्दन्ती सप्तला च देया द्वित्रिचतुर्गुणाः ॥ ३२७ ॥
नारायणमिति ख्यातं चूर्णं श्रेष्ठं विरेचने ।
गुल्मानाहविषाजीर्णश्वासकासगलग्रहान् ॥ ३२८ ॥
शोफार्शोग्रहणीदोषभगन्दरगदाञ्जयेत् ।

गुल्म रोग में नारायण चूर्ण—सौंफ, वच, कूठ, कारवी ( कलजीरी ), स्याहजीरा, धनिया, सज्जीखार, यवक्षार, पिपरामूल, अजवायन, कुञ्चिका ( मेथी ), कपूरकचरी, स्वर्णक्षीरी ( सत्यानाशी ), अजमोदा, इन्द्रायण, चित्रक—समभाग—बड़ी दन्तीमूल दो भाग, छोटी दन्तीमूल तीन भाग, सातला चार भाग—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। यह नारायण नामक चूर्ण विरेचन के लिये श्रेष्ठ है। यह चूर्ण गुल्म रोग, आनाह ( पेट में वायु का भरना ), विषजन्य उपद्रव, अजीर्ण, श्वास, कास, गलग्रह, शोथ, अर्श रोग, ग्रहणी दोष तथा भगन्दर रोग को जीत लेता है ॥

गुल्मे त्र्यूषणाद्यं चूर्णम्—

त्र्यूषणत्रिफलाहिङ्गु कार्षिकं त्रिवृतापलम् ॥ ३२९ ॥
सौवर्चलार्धकर्षं च पलार्धं चाम्लवेतसम् ।
तच्चूर्णं शर्करातुल्यं मद्येनाम्लेन पाययेत् ॥ ३३० ॥
गुल्मपार्श्वार्तिनुत्सिद्धं जीर्णे चास्मिन् नवौदनम् ।

गुल्म रोग में त्र्यूषणाद्य चूर्ण—त्र्यूषण ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), शु० हिंगु ये द्रव्य एक २ कर्ष, निशोथ एक पल, सौवर्चल नमक—आधा कर्ष, अम्लवेत आधा पल—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर शर्करा मिला दे। इस चूर्ण को मद्य तथा अम्लरस के साथ पान कराये। यह चूर्ण गुल्म तथा पार्श्वशूल को दूर करता है। औषध के परिपाक हो जाने पर सिद्ध नवीन भात को खाना चाहिए ॥

मन्दाग्नौ सैन्धवाद्यं चूर्णम्—

पालिकं सैन्धवं शुण्ठी द्वे च सौवर्चलात्पले ॥ ३३१ ॥
कुडवांशानि वृक्षाम्लं दाडिमं पत्रमर्जकात् ।
एकैकं मरिचाजाज्योर्धान्यकार्धचतुर्थिका ॥ ३३२ ॥
कृत्वा चूर्णमतो मात्रामन्नपानेषु दापयेत् ।
रुच्यं तद्दीपनं बल्यं पार्श्वार्तिश्वासकासजित् ॥ ३३३ ॥

मन्दाग्नि में सैन्धवाद्य चूर्ण—सेन्धानमक, एक पल, सोंठ एक पल, सौवर्चलनमक दो पल, वृक्षाम्ल ( कोकम वृक्ष ) एक कुडव, अनार एक कुडव, अर्जक ( निर्गन्ध श्वेतपुष्प तुलसी भेद ) पत्र एक कुडव, मरिच एक पल,

स्याहजीरा एक पल, धनिया अर्ध चतुर्थिका ( आधा पल )—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनाकर, अन्न-पान में मात्रापूर्वक प्रयोग करे। यह चूर्ण रुचिवर्द्धक, अग्निदीपक, बलवर्द्धक, पार्श्वशूल, श्वास तथा कास को जीत लेने वाला है ॥ ३३१-३३३ ॥

आमातीसारे पिप्पल्याद्यं चूर्णम्—

पिप्पली चन्दनं मुस्तमुशीरं कटुरोहिणी।
पाठा वत्सकबीज च हरीतक्यौ महौषधम् ॥ ३३४ ॥
एतदामसमुत्थानमतीसारं सवेदनम्।
कफात्मकं सपित्त च पुरीषं चाशु रोधयेत् ॥ ३३५ ॥

आमातिसार में पिप्पल्याद्य चूर्ण—पीपर, रक्त चन्दन, मोथा, खस, कुटकी, पाढ़ी, इन्द्रयव, बड़ी हर्रे, छोटी हर्रे, महौषध ( सोंठ )—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे। यह चूर्ण वेदनायुक्त आमजन्य अतिसार, कफजन्य एवं पित्त जन्य पुरीष ( मल प्रवृत्ति ) को शीघ्र ही रोक देता है ॥ ३३४-३३५ ॥

पीनसे चव्याद्यं चूर्णम्—

चव्याम्लवेतसकटुत्रिकतिन्तिडीक-
तालीसजीरकरुजादहनैः समांशैः।
चूर्णं गुडप्रमृदित त्रिसुगन्धियुक्तं
वैस्वर्यपीनसकफारुचिषु प्रशस्तम् ॥ ३३६ ॥

पीनस रोग में चव्याद्य चूर्ण—चव्य, अम्लवेत, कटुत्रिक ( सोंठ, पीपर, मरिच ), तिन्तिडीक, तालीसपत्र, स्याहजीरा, कुष्ठ, चित्रक—समभाग लेकर चूर्ण बनावे और इसमें गुड तथा त्रिसुगन्धि ( दालचीनी, तेजपत्र, इलायची ) का चूर्ण मिला दे। यह चूर्ण स्वरविकृति, पीनस ( चिरकालीन दुर्गन्ध युक्त नासास्राव ), तथा कफजन्य अरुचि में प्रशस्त है। अर्थात् इन रोगों को दूर करता है ॥ ३३६ ॥

कासेऽजमोदादिभस्मचूर्णम्—

अजमोदा पलद्वन्द्वं हरिद्रा च बिड तथा।
सारस्तु खदिरस्यापि ह्यौद्भिदं लवणं तथा ॥ ३३७ ॥
अभया पौष्करं भार्गी ह्येलाटङ्कणकट्फलम्।
वृषापामार्गयोर्मूलं क्षारयुग्मं तथैव च ॥ ३३८ ॥
प्रत्येकं पलमानानि रविपुष्पचतुष्पलम्।
चूर्णीकृत्य ततो दद्यात्कुमारीरसभावनाम् ॥ ३३९ ॥
सान्तर्धूमं घटे दग्ध्वा चूर्णितं वस्त्रगालितम्।
मधुना लीढमेतद्धि पञ्चकासनिवारणम् ॥ ३४० ॥

कासरोग में अजमोदादिभस्म चूर्ण—अजमोदा दो पल, हल्दी, विडनमक, खैरसार ( खैर ), औद्भिदनमक ( पांशुनमक ), सेन्धानमक, हर्रे, पुष्करमूल, भांगरा, इलायची, शु० टंकण, कायफर, अडूसा की जड़, अपामार्ग की जड़, सज्जीखार, यवक्षार—ये प्रत्येक द्रव्य एक २ पल—इन सभी द्रव्यों को तथा मदार का फूल चार पल लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और घृतकुमारी के स्वरस की भावना देकर टिकिया बना ले। इस टिकिया को घड़े में बन्द कर अन्त-धूम जलावे और पीस कर कपड़ा से छान ले। यह भस्म मधु के साथ चाटने पर पांच प्रकार के कास को दूर करता है ॥ २३७–२४० ॥

दाहरोगे द्राक्षादिचूर्णम्—

द्राक्षालाजसितोत्पलं समधुकं खर्जूरगोपीतुगा-
ह्रीवेरामलकाब्दचन्दननत कक्कोलजातीफलम्।
चातुर्जातकणं सधान्यकमिदं चूर्णं समां शर्करां
दत्त्वा शीतजलेन भक्षितमिदं पित्तं सदाहं जयेत् ॥२४१॥
मूर्च्छां छर्दिमरोचकं च प्रदरं पाण्डुं भ्रमं कामलां
यक्ष्माणं समदात्ययं सतमकं तृष्णास्रपित्त तथा ॥ २४२॥

दाहरोग में द्राक्षादि चूर्ण—द्राक्षा, लाजा ( धान का लावा ), श्वेतकमल, मुलेठी, खजूरफल, गोपी ( सारिवा ) तुगा, ( वंशलोचन ), हाऊवेर, आंवला, अब्द ( मोथा ), रक्तचन्दन, तगर, कबावचीनी, जायफर, चातुर्जात ( इलायची, दालचीनी, तेजपत्र, नागकेशर ), पीपर, धनिया—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर शर्करा मिला दे। यह चूर्ण, ठंढे जल के साथ खाने से दाहसहित पित्त, मूर्च्छा, छर्दि ( वमन ), अरोचक, प्रदर, पाण्डुरोग, भ्रम, कामला, यक्ष्मारोग, मदात्यय, तमकश्वास, तृष्णा तथा रक्तपित्त को जीत लेता है ॥ २४१–२४२ ॥

पाण्डुरोगे नवायसं चूर्णम्—

त्र्यूषणत्रिफलामुस्तविडङ्गदहनाः समाः।
नवायोरजसो भागास्तच्चूर्णं मधुसर्पिषा ॥ २४३ ॥
भक्षयेत्पाण्डुहृद्रोगकुष्ठार्शःशमनं परम्।

पाण्डुरोग में नवायस चूर्ण—त्र्यूषण ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला, ( हर्रे, वहेडा, आंवला ), मोथा, विडंग, चित्रक—समभाग—इन द्रव्यों का चूर्ण तथा नवीन लौह भस्म—समभाग मिलाकर मधु तथा आधा भाग घृत के साथ भक्षण करे। यह चूर्ण पाण्डुरोग, हृदयरोग, कुष्ठ तथा अर्श को अच्छी तरह शान्त करता है ॥

राजयक्ष्मणि द्वितीयं बृहन्नवायसचूर्णम्—

त्रिकटुत्रिफलैलाभिर्जातीफललवङ्गकैः ॥ ३४४ ॥
नवभागोन्मितैरेतैः समं तीक्ष्णं मृतं भवेत् ।
संचूर्ण्यालोडयेत्क्षौद्रे नित्यं यः सेवते नरः ॥ ३४५ ॥
कासं श्वासं क्षतं मेहं पाण्डुरोगं भगन्दरम् ।
ज्वरं मन्दानलं शोफं संमोहं ग्रहणीं जयेत् ॥ ३४६ ॥

राजयक्ष्मारोग में द्वितीय बृहन्नवायस चूर्ण—त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), इलायची, जायफर, लवंग—एक २ भाग लेकर चूर्ण बनावे और नवभाग इस चूर्ण के बराबर कान्त लौह का भस्म मिला दे, और मधु के साथ मिलाकर जो सेवन करता है वह, कास-श्वास, क्षय, प्रमेह, पाण्डुरोग, भगन्दर, ज्वर, मन्दाग्नि, शोथ, मोह तथा ग्रहणी रोग को जीत लेता है ॥ ३४४-३४६ ॥

मन्दाग्नौ शुण्ठ्याद्यं चूर्णम्—

शुण्ठीं ससौवर्चलचित्रकाभयां सरामठां दाडिमसैन्धवान्विताम् ।
खादन्ति ये मन्दहुताशना भुवि भवन्ति ते वाडवतुल्यवह्नयः ॥३४७॥

मन्दाग्नि में शुण्ठ्याद्य चूर्ण—सोंठ, सौवर्चलनमक, चित्रक, हर्रे, हिंगु, अनार, सेन्धानमक—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनाकर जो मन्दाग्नि के रोगी खाते हैं, वे इस संसार में वाडवाग्नि के समान उदराग्नि वाले हो जाते हैं ॥ ३४७ ॥

हृद्रोगे तिक्तकं चूर्णम्—

मुस्तैलाचन्दनोशीरं यवानी व्योषवत्सकौ ।
फलं त्वक् कटुका दारु दार्वी त्वक् पर्पटस्तथा ॥ ३४८ ॥
पटोलपत्रं षड्ग्रन्था मूर्वाभूनिम्बशिग्रुकाः ।
त्रायमाणा च सौराष्ट्री मुरा प्रतिविषा समाः ।
तिक्तकं नाम हृद्गुल्मशूलघ्नं सन्निपातनुत् ॥ ३४९ ॥

हृदय के रोग में तिक्तक चूर्ण—नागरमोथा, इलायची, रक्त चन्दन, खस, अजवायन, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), कोरैया की छाल, इन्द्रयव, कुटकी, देवदारु, दारुहल्दी, दालचीनी, पित्तपापड़ा, परोरा का पत्ता, वच, मूर्वा ( मोरवेल ), चिरायता, सहिजन बीज, त्रायमाणा, सौराष्ट्री ( गोपीचन्दन ), मुरा ( जटामांसी ), अतीस—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे। यह तिलक नामक चूर्ण हृदयरोग, गुल्म तथा शूल को नाश करता है और सन्निपात को दूर करता है ॥ ३४८-३४९ ॥

कुष्टे लाक्षाद्यं चूर्णम्—

लाक्षा दन्ती च मूर्वा मधुररसवचाद्वीपिपाठाद्रिकर्णी-
प्रत्यक्पुष्पी विडङ्गं त्रिकटुकरजनीसप्तपर्णाटरूपम् ।
रक्ता निम्बं सुरतरु वचा पञ्चमूल्यौ च चूर्णं
पीत्वा मासं जयति सितभुग् गव्यमूत्रेण कुष्टम् ॥ ३५० ॥

कुष्ठरोग में लाक्षाद्य चूर्ण—लाक्षा, दन्ती ( वनरेंड़ा ), मूर्वा ( मोरवेल ), मधुरस ( मुलेठी ), वच, द्वीपि ( चित्रक ), पाठा, अद्रिपर्णी, ( अपराजिता ), प्रत्यक्पुष्पी ( अपामार्ग ), विडंग, त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ), रजनी ( आमाहल्दी ), सप्तपर्ण ( छतिवन ), अटरूपक ( अडूसा ), रक्ता ( मंजीठ ), नीम की छाल, देवदारु, वच, पञ्चमूल्यौ ( बेल की छाल, गम्भारी, अरलु, पाटला, अरणी, सरिवन, पिठवन, वनभंटा, भटकटैया, गोखरु )—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को गाय के मूत्र के साथ एक मास तक पानकर पथ्यपूर्वक भोजन करने वाला—कुष्ठरोग को जीत लेता है।

ग्रहण्यां पञ्चामृतरसः—

कर्षं रसान् गन्धकतस्तथैव विमर्द्य खल्वेऽभ्रकमेव तावत् ।
दद्यात्तथा ताम्रमयोरजश्च नव्येन चाज्येन विमृश्य किञ्चित् ॥३५१॥
पात्रे मन्दं वह्निना ज्वालयेत्तद्द्यान्मात्रां रक्तिकैकप्रवृद्ध्या ।
यावन्माषो नाधिकं मानवेभ्यः कृत्वा वह्नेर्दीपनं हन्ति रोगान् ॥३५२॥
पाण्डुप्लीहोन्मादुर्नामामेहान् पित्तं साम्लं सातिसारं ज्वरं च ।
सद्यः शूलान् त्वग्ग्रहण्यामयं च रोगांश्चैवं सूतिकाया निहन्ति ॥३५३॥
अयं हि पञ्चामृतनामधेयो रसेन्द्रराजः क्षयरोगहारी ।
वातास्रमुग्रं श्वयथुं च हन्यात्स्वयोगयुक्तः सकलान्विकारान् ॥ ३५४ ॥

ग्रहणी रोग मे पञ्चामृत रस—पारा एक कर्ष, गन्धक एक कर्ष खरल में घोट कर कज्जली बनावे और अभ्रक भस्म एक कर्ष, ताम्र भस्म एक कर्ष, लौहभस्म एक कर्ष—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर गाय के घृत के साथ मिला कर पात्र में रख कर मन्द आंच से जलाये। इस रस को एक २ रत्ती की मात्रा में प्रतिदिन बढ़ा कर एक मासा तक की मात्रा में सेवन करे। इससे अधिक मात्रा में प्रयोग नहीं करना चाहिए। यह मनुष्यों के अग्नि को दीप्त कर रोगों को नाश करता है। पाण्डुरोग, प्लीहावृद्धि, उन्माद, दुर्नाम ( अर्श ), प्रमेह, अम्लपित्त, अतिसार, ज्वर, तात्कालिक शूल, चर्मरोगः, ग्रहणी रोग तथा प्रसूता के रोगों को नाश करता है। यह पञ्चामृत नामक रसेन्द्रराज-क्षय रोग को दूर करने वाला है। अपने योग से युक्त यह रस, भयंकर वातरक्त, शोथ तथा सभी विकारों को नाश करता है ॥ ३५१–३५४ ॥

पञ्चसमं चूर्णम्—

पथ्यानागरजीरकाख्यरुचकैः श्यामान्वितैः पञ्चभि-
श्चूर्णं पञ्चसमं समस्तगदहृत्कायाग्निसंदीपनम् ।
प्राणोत्साहविवर्धनं रुचिकरं गुल्मघ्नप्लीहापहं
प्रत्याध्मानगरादिरोगशमनं सामानिले पूजितम् ॥ ३५५ ॥

पञ्चसम चूर्ण—हर्रे, सोंठ, स्याहजीरा, सौवर्चल नमक, काला निशोथ—समभाग—इन पांचों द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे। यह पञ्चसम चूर्ण सभी रोगों को दूर करने वाला है तथा जाठराग्नि को प्रदीप्त करने वाला है। प्राण तथा उत्साह का वर्द्धक, रुचिकारक, गुल्म रोग-नाशक, प्लीहावृद्धि को दूर करने वाला, प्रत्याध्मान, संयोगज विषजन्य रोगों को शान्त करता है और आमवात में पूजित है अर्थात् लाभप्रद है ॥ ३५५ ॥

छर्द्यां बदराद्यं चूर्णम्—

बदरत्रिफलानां च व्योषस्य च पलद्वयम् ।
विधोः कर्षस्तु लाजानां पलद्वादशकं भवेत् ॥ ३५६ ॥
एलात्वक्पत्रकाणां तु पलं स्याद्वंशलोचना ।
पलाष्टकोऽम्लवेतश्च चतुष्पल उदाहृतः ॥ ३५७ ॥
चूर्णं द्विगुणखण्डं तु हृद्यं वमिहरं परम् ।
यक्ष्माणं रक्तपित्तं च ज्वरं कासं च नाशयेत् ॥ ३५८ ॥

छर्दि में बदराद्य चूर्ण—बेर, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच )—दो २ पल, विधु ( कर्पूर ) एक कर्ष, लाजा (लावा) बारह पल—इलायची, दालचीनी, तेजपत्र—एक पल, वंशलोचन आठ पल, अम्लवेत चार पल—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। और चूर्ण के दुगुना मिश्री मिला दे। यह हृदय को बल देनेवाला तथा वमन को अच्छी तरह दूर करनेवाला है और राजयक्ष्मा ( टी. बी. ), रक्तपित्त, ज्वर तथा कास को नाश करता है ॥ ३५६–३५८ ॥

उदरे नवक्षारकं चूर्णम्—

तुवरीटङ्कणव्योषसामुद्रं सैन्धवं बिडम् ।
काचं सौवर्चलं चव्यं क्षारश्चेक्षुरकोद्भवः ॥ ३५९ ॥
एतानि समभागानि चूर्णीकृत्य प्रयोजयेत् ।
रक्तवातारुचिप्लीहोदररोगापनुत्तये ॥ ३६० ॥

उदर रोग में नवक्षारक चूर्ण—तुवरी ( फिटकरी क्षार ), टंकण क्षार, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), सामुद्र नमक, सेन्धा नमक, विडनमक, सांभर नमक, सौवर्चल नमक, चव्य, यवक्षार, सज्जीखार, तालमखाना—

समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनाकर रक्तवात, अरुचि, प्लीहोदर ( पुराना प्लीहावृद्धि )—इन रोगों को दूर करने के लिये ( डेढ़ मासा से लेकर तीन मासा तक गरम जल के साथ ) प्रयोग करें ॥ ३५९-३६० ॥

मन्दाग्नावजमोदाद्यं चूर्णम्—

साजमोदलवणा हरीतकी शृङ्गवेरसहिता च पिप्पली ।
मद्यतक्रशृतशीतवारिणा चूर्णपानमुदराग्निदीपनम् ॥ ३६१ ॥

मन्दाग्नि में अजमोदाद्य चूर्ण—अजमोदा, सेन्धा नमक, हरें, सोंठ, पीपर—समभाग—इन द्रव्यों को सूक्ष्म चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को मद्य, तक्र तथा शृतशीत जल से पान करे। यह चूर्ण उदराग्नि को प्रदीप्त करता है ॥ ३६१ ॥

दन्तरोगे जातीपत्राद्यं चूर्णम्—

जातीपत्रपुनर्नवातिलकणाकोरण्टपुष्पं वचा
शुण्ठीदीप्यकपथ्यकाः समधृतं चूर्णं मुखे धारयेत् ॥
वातघ्नं कफनाशनं कृमिहरं दुर्गन्धिशूलापहं ।
सद्यः शोफहरं च रक्तशमनं दन्तांश्च वज्रायते ॥ ३६२ ॥

दन्तरोग में जातीपत्राद्य चूर्ण—जातीपत्र ( चमेली की पत्ती ), पुनर्नवा, तिल, कोरण्ट पुष्प ( कटसरैया का फूल "नीलीझिण्टीपुष्प" ), वच, सोंठ, अजवायन, हरें—इन द्रव्यों को समभाग लेकर चूर्ण बनावे और मुख में रक्खे। यह चूर्ण वातनाशक, कफनाशक, कृमिहर, मुख-दुर्गन्ध-नाशकर, दन्तशूल-नाशक, तात्कालिक शोथ को हरण करनेवाला, रक्तस्रावशामक तथा दांतों को वज्र के समान मजबूत बनाता है ॥ ३६२ ॥

कासे जातीफलाद्यं चूर्णम्—

जातीफलं विडङ्गं च चित्रकस्तगरस्तिलाः ।
तालीसं चन्दनं शुण्ठी लवङ्गं चोपकुञ्चिका ॥ ३६३ ॥
कर्पूरं चाभया धात्री मरिचं पिप्पली शुभा ।
एषामक्षसमान् भागान् चातुर्जातकसंयुतान् ॥ ३६४ ॥
पलानि त्रीणि भृङ्गायाः शर्करा समयोजिता ।
मधुना चूर्णमेतत्तु कर्षार्धं लेहयेत्तथा ॥ ३६५ ॥
जयेत्कास क्षय श्वासं ग्रहणीमग्निमार्दवम् ।
वातश्लेष्मोद्भवांश्चान्यान् प्रतिश्यायमरोचकम् ॥ ३६६ ॥
एता. सर्वा रुजो हन्ति वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ।

कास रोग में जातीफलाद्य चूर्ण—जायफर, विडंग, चित्रक, तगर, तिल, तालीसपत्र, चन्दन, सोंठ, लवंग, उपकुञ्चिका ( मंगरैल ), कपूर, हरें, आंवला,

मरिच, पीपर, शु० फिटकरी—इन द्रव्यों को एक २ अक्ष समान भाग, चातुर्जात (इलायची, दालचीनी, तेजपत्र, नागकेशर)—एक अक्ष, भृङ्गराज तीन पल—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर शर्करा मिला दे। इस चूर्ण को एक कर्ष की मात्रा में मधु के साथ चाटे। यह चूर्ण कास, श्वास, ग्रहणी दोष, मन्दाग्नि, वातश्लेष्मजन्य अन्य रोग, प्रतिश्याय ( जुकाम ) तथा अरोचक को जीत लेता है। इन सभी रोगों को नाश करता है। जैसे इन्द्र का वज्र वृक्ष को नाश करता है ॥ ३६३–३६६ ॥

दाडिमाद्यं चूर्णम्—

दाडिमस्य पलान्यष्टौ शृङ्गवेरपलत्रयम् ॥ ३६७ ॥
पलद्वयं पिप्पली च कोलचूर्णं पलद्वयम्।
यवानी चाजमोदा च मिशिश्चैवाम्लवेतसम् ॥ ३६८ ॥
वृक्षाम्लं चविका चात्र ह्यभया च पलोन्मिता।
सौवर्चलं च धान्याकं सूक्ष्मैला त्वक्तथैव च ॥ ३६९ ॥
ग्रन्थिकं मरिचं चात्र पत्रकं स्तुगाह्वयम्।
एषामर्धपलान् भागान् सर्वैस्तुल्या सिता भवेत् ॥ ३७० ॥
एतत्प्राग् भोजनाच्चूर्णं दीपनं गुल्मनाशनम्।
अर्शांसि ग्रहणीदोषमतीसारं प्रवाहिकाम्।
पार्श्वशूलमथानाहं प्रमेहांश्च प्रणाशयेत् ॥ ३७१ ॥

दाडिमाद्य चूर्ण—अनार का दाना आठ पल, सोंठ तीन पल, पीपर दो पल, बैर का चूर्ण दो पल, अजवायन, अजमोदा, सौंफ, अम्लबेंत, वृक्षाम्ल (कोकमवृक्ष), चव्य, हर्रे—एक २ पल, सौवर्चलनमक, धनिया, छोटी इलायची, दालचीनी, पिपरामूल, मरिच, पतंग, वंशलोचन—ये द्रव्य आधा २ पल—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर मिश्री मिला दे। यह चूर्ण भोजन के पहले भक्षण करने से जाठराग्नि दीप्त करता है गुल्म रोग को नाश करता है तथा अर्श रोग, ग्रहणी दोष, अतिसार, प्रवाहिका, पार्श्वशूल, आनाह एवं प्रमेहों को नाश करता है ॥ ३६७–३७१ ॥

मन्दाग्नावामलक्यादिचूर्णम्—

आमलकवह्निपथ्यामागधिकासैन्धवैः कृतं चूर्णम्।
विनिहन्ति कण्ठरोगं मन्दाग्निं रक्तपित्तमपि ॥ ३७२ ॥

मन्दाग्नि में आमलक्यादि चूर्ण—आंवला, चित्रक, हर्रे, पीपर, सेन्धा नमक—समभाग—इन द्रव्यों का चूर्ण कण्ठ रोग, मन्दाग्नि तथा रक्तपित्त को भी नाश करता है ॥ ३७२ ॥

स्त्रीरोगे मेथिकाद्यं चूर्णम्—

मेथिका शतपुष्पा च यवानी मधुयष्टिका ।
त्रिकटु त्रिफला मुस्ता त्रिजातं च पुनर्नवा ॥ ३७३ ॥
ऋष्यप्रोक्ता समङ्गा च चन्दनं रक्तचन्दनम् ।
द्राक्षापुष्करमञ्जिष्ठाः समं चूर्णं प्रकल्पयेत् ॥ ३७४ ॥
घृतखण्डेन पक्तव्य काले स्त्रीणां च दापयेत् ।
गर्भप्रदं च वन्ध्यानां स्त्रीणां बलविवर्धनम् ॥ ३७५ ॥
शमनं रक्तवातस्य पित्तोपद्रवनाशनम् ।
त्रिदोषे रुद्धगर्भे च परमं सुखकारकम् ॥ ३७६ ॥

स्त्री रोग में मेथिकाद्य चूर्ण—मेथी, सौफ, अजवायन, मुलेठी, त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), मोथा, त्रिजात ( इलायची, दालचीनी, तेजपत्र ), पुनर्नवा, ऋष्यप्रोक्ता ( शतावरी ), समंगा (वरियार), सफेद चन्दन, रक्तचन्दन, मुनक्का, पुष्करमूल, मंजीठ—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे । इस चूर्ण को घृत में भूनकर—समभाग शर्करा मिला कर बल के अनुसार मात्रापूर्वक ऋतुकाल में स्त्रियों को खिलाये । यह चूर्ण, बन्ध्या स्त्रियों को गर्भ देनेवाला, स्त्रियों को बल देने वाला, वातरक्तशामक तथा पित्तजन्य उपद्रव-नाशक है और त्रिदोष में एवं गर्भ के अवरोध होने पर अत्यन्त सुखकारक है अर्थात् इन उपद्रवों को शान्त करता है ॥ ३७३-३७६ ॥

कामवृद्धौ राजयोगः—

अहिफेनं वत्सनाभः केशरं चव्यचित्रकम् ।
धत्तूरभृङ्गशिग्रूणां बीजानि सितजीरकम् ॥ ३७७ ॥
अश्वगन्धाऽऽत्मगुप्ता च कलिङ्गकलवङ्गकम् ।
आकल्लकोऽजमोदा च मुशली च शतावरी ॥ ३७८ ॥
पिप्पली पिप्पलीमूल चातुर्जातकसंयुतम् ।
कटाहे मधुना पक्त्वा कुर्यात्पूगोपमा वटीः ॥ ३७९ ॥
भोजनान्तर वक्त्रे गुटी धार्या घटीद्वयम् ।
जातीपत्री विशेषेण धारणीया मुखे सदा ॥ ३८० ॥
क्षाराम्लदधिवर्ज च कार्यं भोजनमुत्तमम् ।
षण्ढत्वं स्वल्पवीर्यत्वं हन्याच्छीतमिवानलः ॥ ३८१ ॥
अतिसारे प्रमेहे च मन्दाग्नौ राजयक्ष्मणि ।
आमवाते महावाते पाण्डुरोगे शिरोगदे ॥ ३८२ ॥
प्लीह्नि पानीयजे रोगे सर्वाङ्गवात इष्यते ।
ईश्वरेण च संप्रोक्तः कार्तिकेयाय सुन्दरः ॥ ३८३ ॥

एष द्वात्रिंशको नाम योगराजः प्रकीर्तित. ।

कामवृद्धि में राजयोग—शु० अफीस, शुद्ध वत्सनाभ ( विष ), केशर, चव्य, चित्रक, शु० धत्तूर बीज, भृङ्गराज बीज, सहिजन बीज, सफेद जीरा, अश्वगन्धा, केवाछ बीज, कलिगक ( इन्द्रयव ), लवंग, आकल्लक (अकरकरा), अजमोदा, मुसली, शतावरी, पीपर, पिपरामूल, चातुर्जात (इलायची, दालचीनी, तेजपत्र, नागकेसर )—समभाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे, इस चूर्ण को कड़ाही में डालकर ( घृत में भूनकर ) मधु के साथ सुपारी के बराबर वटी बनावे। ( चातुर्जात चूर्ण को चूर्ण भून लेने के बाद में डालना चाहिए )। इस वटी को भोजन करने के बाद दो घड़ी तक मुँह मे धारण करना चाहिए। जावित्री को विशेष कर हमेशा मुख मे धारण करना चाहिए। क्षार, अम्ल तथा दही को छोड़ कर उत्तम पौष्टिक भोजन करना चाहिए। यह नपुंसकता तथा वीर्य की कमी को वैसे दूर करती है जैसे अग्नि शीतलता को दूर कर देती है। यह राजयोग अतिसार, प्रमेह, मन्दाग्नि, राजयक्ष्मा ( टी० बी० ), आमवात, वातरोग, पाण्डुरोग, शिरोरोग, प्लीहावृद्धि. पानीयज ( जलीय प्रदेश मे उत्पन्न होने वाले ) रोग तथा सर्वांग वातरोग में लाभप्रद है। इस सुन्दर द्वात्रिंशक नामक योगराज को शंकर ने कार्तिकेय के लिये कहा था इसी योग को योगराज कहते है ॥

क्षये आभाद्यं चूर्णम्—

आभा च धातुमाक्षीक गिरिजं च त्रिजातकम् ।। ३८४ ।।
जीरकर्षभको मेदा काकोली पुण्डरीयकम् ।
व्योषं च बालकं चैव पृथ्वी कालेयकं बिडम् ।। ३८५ ।।
एतानि समभागानि ह्मायस द्विगुण क्षिपेत् ।
शर्करा च समा देया मधुना सह लेह्येत् ।। ३८६ ।।
क्षयमेकादशाकारं श्वासं कासं तथैव च ।
स्वरभेदं पार्श्वशूलं ज्वरं कम्पं च दारुणम् ।। ३८७ ।।
रक्तनिष्ठीवनं तृष्णां पीनस च हनुग्रहम् ।
हिध्मां च कण्ठरोगांश्च नाशयेन्नात्र संशयः ।। ३८८ ।।

क्षयरोग में आभाद्य चूर्ण—आभा ( ज्योतिष्मती ), धातुमाक्षिक ( रौप्य-माक्षिक ), गिरिज ( छड़ीला ), त्रिजातक ( इलायची, दालचीनी, तेजपत्र ), जीवक, ऋषभक, मेदा, काकोली, पुण्डरीक ( कमल ), व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), बालक ( सुगन्धवाला ), पृथ्वी ( पुनर्नवा ), कालेयक (दारुहल्दी), विडनमक—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे और चूर्ण के दुगुना लौहभस्म मिला दे। इसके बाद सभी चूर्णो के बराबर शर्करा मिला दे और

मधु के साथ (एक माशा से दो माशा तक की मात्रा में) चाटे। यह चूर्ण ग्यारह प्रकार के क्षय रोग, श्वास, कास, स्वरभेद, पार्श्वशूल, ज्वर, भयंकर कम्परोग, रक्तष्ठीवन ( रक्त का मुख से गिरना ), तृष्णा, पीनस ( दुर्गन्ध युक्त पुराना नासास्राव ), हनुग्रह ( जबड़ों का अकड़ना ), हिध्मा तथा कण्ठ के रोगों को नाश करता है। इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३८४-३८८ ॥

पिप्पल्याद्यं चूर्णम्—

चत्वारि पिप्पलीनां तु पञ्च सौवर्चलोद्भवाः।
जीरकस्य त्रयो भागाः शुण्ठ्या भागत्रयं तथा ॥ ३८९ ॥
सप्त सप्त स्मृता भागास्तीक्ष्णदाडिमसारयोः।
द्वौ भागौ तिन्तिडीकस्य चत्वारश्चाम्लवेतसात् ॥ ३९० ॥
षड्भागाः सैन्धवस्योक्तास्तथाऽर्धो हिङ्गुलः स्मृतः।
निस्तुषाणां विडङ्गानामेको भागः प्रकीर्तितः ॥ ३९१ ॥
तत्सर्वमेकतः कृत्वा सूक्ष्मचूर्णं तु कारयेत्।
लवणं दीपनं चेदं वातश्लेष्मविकारनुत्।
रुच्यमन्नेन संयुक्तं केवलं वा हितं तथा ॥ ३९२ ॥

पिप्पल्याद्य चूर्ण—पीपर चार भाग, सौवर्चलनमक पाच भाग, स्याहजीरा तीन भाग, सोंठ तीन भाग, तीक्ष्ण ( सहिजनबीज ) सातभाग, दाडिमसार ( अनारदाना ) सातभाग, तिन्तिडीक दो भाग, अम्लवेत चार भाग, सेन्धानमक छः भाग; शु० हिंगु आधाभाग, छिलका रहित वायविडंग एक भाग—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। यह चूर्ण लवण उदराग्नि-दीपक तथा वात-श्लेष्म विकारों को दूर करता है। अन्न ( भोजन ) के साथ मिलाकर खाने से या केवल जल के साथ खाने से रुचि को बढाने वाला है तथा हितकर है। अर्थात् रोगों को नाश करता है ॥ ३८९-३९२ ॥

मन्दाग्नौ रुचकाद्यं चूर्णम्—

रुचकमरिचशुण्ठीजीरकैर्भागवृद्धै-
बिडलवणविभागः सैन्धवं चापि सार्धम्।
कफपवनविकारे शस्यते वातगुल्मे
जनयति जठराग्निं भोजने चेत्सतक्रम् ॥ ३९३ ॥

मन्दाग्नि मे रुचकाद्य चूर्ण—रुचक ( सौवर्चलनमक ) एक भाग, मरिच दो भाग, सोंठ तीन भाग, स्याहजीरा चार भाग, विडनमक एक भाग, सेन्धानमक आधा भाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे। यह चूर्ण कफ-वात विकार तथा गुल्म रोग में प्रशस्त है। अर्थात् इन रोगों को नाश करता

है। भोजन में तक्र ( मट्ठा ) के साथ खाने पर उदराग्नि को प्रदीप्त करता है ॥ २९३ ॥

मन्दाग्नौ सिंहणचूर्णम्—

अर्धं हिङ्गुपलं पलं सुविमलं सौवर्चलं द्वे पले
प्रत्येकं मरिचाम्लदीप्यलवणाम्भोराशिजातान् क्षिपेत् ।
शुण्ठ्याश्च त्रिपलं चतुष्पलमपि स्याद्दाडिमं जीरकं
श्रीमत्सिंहणभूमिपालकथितं सेव्यं सदेदं बुधैः ॥ २९४ ॥

मन्दाग्नि में सिंहण चूर्ण—शु० हिंगु आधा पल, शु० फिटकरी एकपल, सौवर्चलनमक दो पल, मरिच एकपल, अम्लवेत एकपल, अजवायन एकपल, सैन्धानमक एकपल, अम्भोराशिजात ( कमलगट्टा ) एकपल, सोंठ तीन पल, अनार चार पल, स्याहजीरा चार पल—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। श्रीमान सिंहण भूमिपाल कथित यह चूर्ण विद्वानों के द्वारा हमेशा सेवन करने योग्य है ॥ २९४ ॥

अर्शसि सूरणाद्यं चूर्णम्—

सूरणं दहनं क्षारो मरिचं नागरं क्रमात् ।
अर्धार्धकमिदं चूर्णं क्षाराम्लार्द्रकभावितम् ॥ २९५ ॥
हन्यादर्शांसि शूलं च गुल्मप्लीहोदरक्रिमीन् ।
भुक्तं भुक्तं पचत्याशु शान्तमग्निं च दीपयेत् ॥ २९६ ॥

अर्शरोग में सूरणाद्य चूर्ण—सूरण सोरह भाग, चित्रक आठ भाग, यवक्षार चार भाग, मरिच दो भाग, सोंठ एक भाग—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और क्षारीय जल, अम्ल जल तथा अद्रक के रस से भावित करे। पुनः सुखाकर चूर्ण बना ले। यह चूर्ण अर्शरोग, शूल, गुल्मरोग, प्लीहोदर तथा कृमि रोग को नाश करता है। और बार २ भोजन करने पर भी पचा देता है तथा मन्दाग्नि को प्रदीप्त करता है ॥ २९५–२९६ ॥

वातरोगे हरीतकीयोगः—

धान्यकाञ्जिकयुता हरीतकी हिङ्गुसैन्धवकणासुपूरिता ।
भक्षिता भवति वातरोगहा हन्त्यजीर्णमथ च क्षुधाकरी ॥ २९७ ॥

वातरोग में हरीतकी योग—हरीतकी ( हर्रे ) को धान्य-कांजिक ( धान्य को पानी में डाल मुख बन्द कर तीन दिन तक रक्खे और तीन दिन बाद निकालकर छान ले यही धान्यकांजिक है ) में एक दिन भिगोकर निकाल कर सुखा ले और इसको चूर्ण बना ले। इसमें हिंगु, सैन्धानमक तथा पीपर का चूर्ण मिला ले। यह चूर्ण खाने से वात रोग नाशक होता है, अजीर्ण को नाश करता है तथा भूख को बढ़ाता है। ( शु० हिंगु की मात्रा अष्टमांश रखना चाहिए। सैन्धानमक तथा पीपर समभाग लेना चाहिए ) ॥ २९७ ॥

विद्रधौ भूनिम्बाद्यं चूर्णम्—

भूनिम्बार्धपल निशापलयुतं दार्व्याः पले द्वे तथा
दार्व्यर्धेन पुनर्नवां कुरु समां दार्वीसमः प्रग्रहः ।
सार्धं दुलभया स्मृता तु कटुका योज्या तदर्धेन वै
ह्यश्माह्वं निशया समानममृता पादाधिक स्यात्पलम् ॥३९८॥
एतद्वत्सकसप्तकर्षसहितं सुश्लक्ष्णचूर्णीकृतं
वासायाः स्वरसेन भावितमिदं त्रीन् सप्त वा वासरान् ।
भूयस्तद्गुडवारिणा प्रमुदितं पेयं पुरःस्थे रवौ
ह्येतद्विद्रधिरोगिणां विजयकृतच्चूर्णं तु गुह्योत्तमम् ॥ ३९९ ॥

विद्रधि मे भूनिम्बाद्य चूर्ण—भूनिम्ब ( चिरायता ) आधा पल, आमा-हल्दी एकपल, दारुहल्दी दो पल, पुनर्नवा एकपल, प्रग्रह-(कर्णिकार = कणियार) दो पल, दुरालभा ( धमासा ) एकपल, कुटकी आधा पल, पाषाणभेद एकपल, गुडूची दो पल, वत्सक ( कोरैया की छाल ) सात कर्ष—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और अडूसा के स्वरस से तीन दिन या सात दिन तक भावना दे । पुनः सुखाकर चूर्ण बना ले । इस चूर्ण को गुड के रस में मिलाकर सूर्योदय के पहले पान करे । यह गुह्य उत्तम चूर्ण विद्रधि के रोगियों को विजय देने वाला है अर्थात् विद्रधि को नाश करता है ॥३९८–३९९॥

ज्वरे किराततिक्ताद्यं चूर्णम्—

किराततिक्तं त्रिफलापटोलं तिक्तेन्द्रबीज सुरदारु दार्वी ।
व्योषं शटीचन्दनयुग्मनिम्बं दुरालभाचन्दनपद्मकं च ॥ ४०० ॥
पुनर्नवोशीरविषागुडूचीत्रायन्तिकापिप्पलिमूलतुल्यम् ।
चूर्णं विलिह्यान्मधुनाऽथ वारा तथाऽनुपानं त्वमृतारसो वा ॥४०१॥
ज्वरं पुराण विनिहन्ति शीघ्र तृतीयक वा'वमिदाहयुक्तम् ।
चातुर्थकं चास्यगतांश्च रोगान् सपीनसं कामलमाशु हन्ति ॥ ४०२ ॥

ज्वर रोग में किराततिक्तकाद्य चूर्ण—किराततिक्त ( चिरायता ), त्रिफला ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), परोरा का पत्ता, तिक्ता ( कुटकी ), इन्द्रयव, देवदारु, दारुहल्दी, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), कपूरकचरी, सफेदचन्दन, नीम, महानिम्ब ( बकायन ), दुरालभा ( यवासा ), रक्त चन्दन, पद्मकाठ, पुनर्नवा, खस, अतीस, गुडूची, त्रायमाणा, पिपरामूल—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे । इस चूर्ण को मधु के साथ चाटे या जल से तथा गुडूची रस के अनुपान से सेवन करे । यह चूर्ण पुराना ज्वर तथा वमन एवं दाह युक्त तृतीयक ज्वर को नाश करता है और चातुर्थिक ज्वर, मुखगत रोग, पीनस तथा कामला रोग को भी शीघ्र ही नाश करता है ॥ ४००–४०२ ॥

कासे दुरालभाद्यं चूर्णम्—

दुरालभां शटीं द्राक्षां शृङ्गवेरं सितोपलाम् ।
लिह्यात्कर्कटशृङ्गीं च कासे तैलेन वातजे ॥ ४०३ ॥

कासरोग में दुरालभाद्य चूर्ण—दुरालभा ( धमासा या यवासा ), कपूर-कचरी, मुनक्का, सोंठ, काकड़ासिंघी—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर मिश्री मिला दे । इस चूर्ण को वातजन्य कास में तैल के साथ चाटे ॥ ४०३ ॥

ग्रहण्यां पिप्पलीमूलाद्यं चूर्णम्—

समूला पिप्पली क्षारौ द्वौ पञ्चलवणानि च ।
मातुलुङ्गाभयारास्नाशटीमरिचनागरम् ॥ ४०४ ॥
चूर्णं समांशकं कृत्वा पिबेत्प्रातः सुखाम्बुना ।
श्लेष्मके ग्रहणीदोषे बलवर्णाग्निवर्धनम् ॥ ४०५ ॥

ग्रहणीरोग में पिप्पलीमूलाद्य चूर्ण—पीपर, पिपरामूल, सज्जीखार, यव-खार, पञ्चलवण ( सेन्धानमक—सौवर्चल—विड—साभर—सामुद्रनमक ), मातुलुंग ( मधुकुक्कटी—मुखुर ), हर्रे, रास्ना, कपूरकचरी, मरिच, सोंठ—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे और गरम जल से प्रातः काल पान करे । यह चूर्ण कफजन्य ग्रहणी रोग में सेवन करे यह बल, वर्ण तथा अग्नि को बढ़ाने वाला है ॥ ४०४–४०५ ॥

ग्रहण्यां कुठेरकाद्यं चूर्णम्—

कुठेरकश्चामलकी यवानी फलत्रिकं चैव कटुत्रिकं च ।
वृन्ताकगण्डीरवृषं सनिम्बं कुष्ठं तथा चेन्द्रयवा विडङ्गम् ॥ ४०६ ॥
बीजानि दद्यान्निचुलस्य दार्वी दुरालभा तिक्तकरोहिणी च ।
दूर्वोग्रगन्धाऽतिविषा गुडूची किराततिक्तं गजपिप्पली च ॥ ४०७ ॥
सर्वाण्युपाहृत्य तु चूर्णमेषां भागांशयुक्तं लवणं द्विरंशम् ।
अयोरजः स्यात्त्रिगुणं च युक्तं फलत्रिकं स्याच्चतुरंशयुक्तम् ॥ ४०८ ॥
चूर्णीकृतं तद्घृतभाजनस्थं पिबेच्च मद्येन सुखोदकेन ।
चूर्णं यथासात्म्यबलानुरूपं प्लीहाग्निसादारुचिपार्श्वशूलम् ॥ ४०९ ॥
प्रमेहकुष्ठानथ पाण्डुरोगं हृद्रोगगुल्मं विषमज्वरं च ।
भगन्दरं श्वासगदांश्च हन्यात् सुदुस्तरान् वातकफोद्भवांस्तु
एतद्धि चूर्णं बलमांसकारि ह्योजस्करं रोगगणापहारि ॥ ४१० ॥

ग्रहणी रोग में कुठेरकाद्य चूर्ण—कुठेरक ( श्वेत तुलसी—वर्वरी—'वबुई' इति भाषा ), आंवला, अजवायन, फलत्रिक ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), कटुत्रिकी

( सोंठ, पीपर, मरिच ), वृन्ताक ( वनभंटा ) गण्डीर ( दूर्वा ), अडूसा, नील, कूठ, इन्द्रयव, निचुल बीज ( हिज्जल बीज ), दारुहल्दी, यवासा, कुटकी, दूर्वा, उग्रगन्धा ( वच ), अतीस, गुडूची, चिरायता, गजपीपर—समभाग—इन सभी द्रव्यों को चूर्ण बनाये । इसमें सेन्धानमक पीसकर दो भाग, लौह भस्म तीन भाग, फलत्रिक ( हर्रे, बहेडा, आंवला ) चार भाग—इन सभी द्रव्यों के चूर्ण को घृतस्निग्ध भाण्ड में रक्खे । इस चूर्ण को मद्य तथा गरम जल से पान करे । यह चूर्ण यथासात्म्य बल के अनुसार मात्रापूर्वक पान करने से प्लीहा-वृद्धि, मन्दाग्नि, अरुचि, पार्श्वशूल, प्रमेह, कुष्ठरोग, पाण्डुरोग, हृदयरोग, गुल्म-रोग, विषम ज्वर, भगन्दर, दुस्साध्य वात-कफजन्य श्वास—रोगों को नाश करता है । यह चूर्ण बल तथा मांस को बढानेवाला है, ओज शक्ति को देने वाला तथा रोग-समूहों को नाश करने वाला है ॥ ४०६–४१० ॥

शोफे अयोरजश्चूर्णम्—

कुडवं त्रिफलायास्तु पिप्पलीकुडवं तथा ।
विडङ्गमरिचाभ्यां तु द्वे पले च समावपेत् ॥ ४११ ॥
पलं पलं तु कुर्वीत दन्तीचित्रकयोरपि ।
गुडूचीपिप्पलीमूलकुष्ठानां च पलं पलम् ॥ ४१२ ॥
शृङ्गवेरपले द्वे तु पञ्च चव्यात्पलानि च ।
शेषाण्यर्धपलानि स्युर्यानि वक्ष्यामि तद्यतः ॥ ४१३ ॥
गोक्षुरकः स्थिरा रास्ना मधुकं देवदारु च ।
वचा चातिविषा चैव मुस्तकं कटुरोहिणी ॥ ४१४ ॥
कट्फलं सारिवे द्वे च श्यामा भल्लातकानि च ।
पुनर्नवा त्वचं पत्रं तेजस्वती शतावरी ॥ ४१५ ॥
क्षुद्रा व्याघ्रनखं चैव मञ्जिष्ठा कूटशाल्मलिः ।
निचुलं त्रिवृता भार्गी कुटजस्य फलं त्वचम् ॥ ४१६ ॥
एतदौषधसंभारं सूक्ष्मचूर्णं तु कारयेत् ।
यावन्त्येतानि चूर्णानि द्विगुणं स्यादयोरजः ॥ ४१७ ॥
तदेकत्र कृतं शोफी प्रलिह्यान्मधुसर्पिषा ।
क्षीरं चानुपिबेद्युक्त्या निरन्नः क्षीरसेवनः ॥ ४१८ ॥
अयोरजसमित्येतत्ख्यातं सिद्धं रसायनम् ।
संवत्सरप्रयोगेण शतवर्षं च जीवति ॥ ४१९ ॥
निहन्ति श्वयथुं चोग्रं वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ।
अर्शांसि पाण्डुरोगं च मन्दाग्निं क्रिमिकोष्ठताम् ॥ ४२० ॥
भगन्दरं च पामां च कुष्ठानि किटिभानि च ।

यस्मिन् यस्मिन् विकारे हि युज्यते त्वयसो रजः ।
त तं निहन्ति वै रोगं देवारीन् केशवो यथा ॥ ४२१ ॥

शोथरोग में अयोरजश्चूर्ण—त्रिफला ( हर्रे, वहेडा, आंवला ) एक कुडव ( चार पल ), पीपर एक कुडव, विडंग, मरिच, दन्तीमूल, चित्रक, गुडूची, पिपरामूल, कूठ एक २ पल, सोंठ दो पल, चव्य पांच पल, शेष द्रव्य आधा २ पल, गोखरू, शालपर्णी, रास्ना, मुलेठी, देवदारु, वच, अतीस, मोथा, कुटकी, कायफर, कृष्ण सारिवा, रक्तसारिवा, काला निशोथ, शु० भल्लातक, पुनर्नवा, दालचीनी, तेजपत्र, तजस्वती ( तेजबल ), शतावरी, छोटी कटेरी, व्याघ्रनख, मंजीठ, कूटशाल्मलि ( रोहितक "रोहेडा" ), निचुल ( हिजल या समुद्रफेन ), निशोथ, भांगरा, इन्द्रयव, कोरैया की छाल—आधा २ पल—इन द्रव्यों के समूह को सूक्ष्म चूर्ण बनावे और चूर्ण के दुगुना लौहभस्म मिला दे। इस एकत्र किये हुए चूर्ण को ( छ रत्ती की मात्रा में ) एक तोला मधु, आधा तो० घृत के साथ शोथ का रोगी चाटे, और ऊपर से दूध पान करे। युक्तिपूर्वक अन्न न भक्षण करे केवल दूध पीवे। यह प्रख्यात अयोरजस् नामक चूर्ण सिद्ध रसायन, एक वर्ष तक प्रयोग करने से सौ वर्ष तक जीवित रहता है। उग्र शोथ को नाश करता है, जैसे इन्द्र का वज्र वृक्ष को नष्ट करता है और भगन्दर, पामा ( खुजली ) तथा किटिभ नामक कुष्ठ को भी नाश करता है। जिन २ रोगों में लौहभस्म का प्रयोग होता है उन २ रोगों को निश्चय ही नाश करता है। जैसे विष्णु भगवान् देवताओं के शत्रुओं को नाश कर देते हैं ॥ ४११–४२१ ॥

पाण्डुरोगे किराततिक्तादिलौहम्—

किराततिक्तं सुरदारु दार्वी मुस्ता गुडूची कटुका पटोलम् ।
दुरालभा पर्पटकं सनिम्बं कटुत्रिकं वह्निफलत्रिक च ॥ ४२२ ॥
विडङ्गकं चैव समांशकानि सर्वैः समं चूर्णमथापि लौहम् ।
सर्पिर्मधुभ्यां गुटिका विधेयाः सेव्याः सदा वै बदरप्रमाणाः ॥ ४२३ ॥
निहन्ति पाण्डुं श्वयथुं प्रमेहं हलीमकं संग्रहणीप्रदोषम् ।
श्वासं च कासं च सरक्तपित्तमर्शांसि चोर्वोर्ग्रहमामवातम् ॥ ४२४ ॥

पाण्डुरोग में किराततिक्तादि लौह—किराततिक्त ( चिरायता ), देवदारु, दारुहल्दी, मोथा, गुडूची, कुटकी, पटोलपत्र, यवासा, पित्तपापड़ा, नीम की छाल, कटुत्रिक ( सोंठ, पीपर, मरिच ), चित्रक, फलत्रिक ( हर्रे, वहेड़ा, आंवला ), विडंग—समभाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। और सभी चूर्णों के बराबर लौहभस्म मिला दे। इस चूर्ण को बैर के बराबर एक भाग मधु तथा आधा भाग घृत के साथ गुटिका बनाये तथा हमेशा सेवन

करें। यह लौह पाण्डुरोग, शोथ, प्रमेह, हलीमक, ग्रहणीदोष, श्वास, कास, रक्तपित्त, अर्शरोग, ऊरुग्रह ( दोनों ऊरुओं का अकडन ) तथा आमवात को नाश करता है ॥ ४२२-४२४ ॥

प्रवाहिकायां कुटजाद्यं चूर्णम्—

कुटजत्वगिन्द्रयवान् पाठां मुस्तं रसाञ्जनं शुण्ठीम् ।
बालं बिल्वमतिविषां कटुकं वै धातकीं समाहृत्य ॥ ४२५ ॥
मधुनाऽऽलोड्य निपीत तण्डुलपयसा प्रवाहिकां हरति ।
अर्शांसि गुदे शूलं पित्तरक्तातिसार च ॥ ४२६ ॥

प्रवाहिका रोग में कुटजाद्य चूर्ण—कोरैया की छाल, इन्द्रयव, पाढ़ी, मोथा, रसाञ्जन ( रसौत ), सोंठ, वाल ( सुगन्धवाला ), बेल का गूदा, अतीस, कुटकी, धाय का फूल—समभाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और ( तीन से छ: मासा की मात्रा में ) मधु में मिला कर चावल के जल के साथ पान करे। यह चूर्ण प्रवाहिका ( आंव ), अर्श रोग, गुदा का शूल, रक्तपित्त तथा अतिसार को दूर करता है ॥ ४२५-४२६ ॥

गुल्मे समशर्करं चूर्णम्—

त्रिवृत्तुल्याऽर्धकर्षाणि हिङ्गुसौवर्चलत्वचः ।
श्रेष्ठाम्लवेतसव्योषं सर्वैस्तुल्या तु शर्करा ॥ ४२७ ॥
समकं नाम तच्चूर्णं पिबेदुष्णेन वारिणा ।
गुल्मान् पञ्च सहृद्रोगान् कुक्षिशूलं च नाशयेत् ॥ ४२८ ॥

गुल्म रोग में समशर्कर चूर्ण—शु० हिंगु, सौवर्चल नमक, दालचीनी, श्रेष्ठा ( "त्रिफला" हर्रे, बहेडा, आंवला ), अम्लवेत, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच )—आधा २ कर्ष—इन द्रव्यों को बराबर निशोथ लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और सभी चूर्ण के बराबर शर्करा मिला दे। इस समशर्करा नामक चूर्ण को गरम जल से पान करे। यह चूर्ण पाच प्रकार के गुल्म रोग, हृदय रोग तथा उदरशूल को नाश करता है ॥ ४२७-४२८ ॥

शोषे तिलाद्य चूर्णम्—

तिलकर्कन्धुलाजानां चूर्णं मध्वाज्यसयुतम् ।
मासेन हन्ति शोष तु क्षीर स्यादनुपानकम् ॥ ४२९ ॥

शोष रोग में तिलाद्य चूर्ण—तिल, कर्कन्धू ( वैर ) तथा लावा का चूर्ण, मधु एक भाग, घृत आधा भाग मिला कर चाटे और ऊपर से दूध पीवे। यह चूर्ण एक मास प्रयोग करने से सूखा रोग को नाश करता है ॥ ४२९ ॥

मन्दाग्नौ आमलकादिचूर्णम्—

धात्रीभागैकमुक्तं च पथ्याभागत्रयं तथा ।

कणाभागत्रयं चैव द्वौ भागौ चित्रकस्य च ॥ ४३० ॥
भागैकं सैन्धवस्यैतच्चूर्णमामलकादिकम् ।
क्षुधाकरमिदं चूर्णं मन्दाग्निं विनिवारयेत् ॥ ४३१ ॥

मन्दाग्नि में आमलकादि चूर्ण—आँवला एक भाग, हरें तीन भाग, पीपर तीन भाग, चित्रकमूल दो भाग, सेन्धा नमक एक भाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे। यह आमलकादिक चूर्ण है। यह चूर्ण भूख को बढ़ाने वाला है और मन्दाग्नि को दूर करता है ॥ ४३०–४३१ ॥

मन्दाग्नौ सौवर्चलाद्यं चूर्णम्—

सौवर्चलं कणा शुण्ठी रामठं जीरकद्वयम् ।
मरिचं चाजमोदा च ह्यम्लवेतसमेव च ॥ ४३२ ॥
समभागमिदं चूर्णं मन्दाग्निविनिवारणम् ।

मन्दाग्नि में सौवर्चल चूर्ण—सौवर्चलनमक, पीपर, सोंठ, शु० हिंगु, सफेदजीरा, स्याहजीरा, मरिच, अजमोदा, अम्लवेत—समभाग—इन द्रव्यों का चूर्ण मन्दाग्नि को दूर करता है ॥

मन्दाग्नौ अग्निचूर्णम्—

सौवर्चलं सैन्धवं च विडं क्षारः समांशकम् ॥ ४३३ ॥
द्विगुणा च कणा शुण्ठी जीरकं षड्गुणं तथा ।
अग्निचूर्णकमेतच्च वातमन्दाग्निवारणम् ॥ ४३४ ॥

मन्दाग्नि में अग्नि चूर्ण—सौवर्चल नमक, सेन्धा नमक, विडनमक, यवक्षार—समभाग, पीपर दो भाग, सोंठ दो भाग तथा स्याहजीरा छः भाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे। यह अग्नि चूर्णक नामक चूर्ण वातजन्य मन्दाग्नि दूर करता है ॥ ४३३–४३४ ॥

मन्दाग्नौ सिंहणचूर्णम्—

सौवर्चलं सैन्धवं च सामुद्रं मरिचं तथा ।
दाडिमं सारकं चाम्लवेतसं समभागकम् ॥ ४३५ ॥
नागरं त्रिगुणं चैव जीरकं च चतुर्गुणम् ।
सिंहणं चूर्णमेतच्च मन्दाग्निविनिवारणम् ॥ ४३६ ॥

इति श्रीवैद्यसोढलग्रथिते गदनिग्रहे चूर्णाधिकारस्तृतीयः ।

मन्दाग्नि में सिंहण चूर्ण—सौवर्चलनमक, सेन्धा नमक, सामुद्र नमक, मरिच, अनारदाना, सारक ( शु० जयपाल ), अम्लवेत—समभाग, सोंठ तीन भाग, स्याहजीरा चार भाग—इन द्रव्यों को सूक्ष्म चूर्ण बनावे। यह सिंहण चूर्ण मन्दाग्नि को दूर करता है ॥ ४३५–४३६ ॥

इति श्री वैद्य सोढल-ग्रथित गदनिग्रह में तृतीय चूर्णाधिकार समाप्तः ।

---

## अथातश्चतुर्थो गुटिकाधिकारः

अग्निमान्द्येऽभयाद्या गुटिका—

हरीतकीनां कुडवं त्र्यूषणाच्च पलत्रयम् ।
द्वे पले पिप्पलीमूलात्तथा चैवाम्लवेतसात् ॥ १ ॥
चविकां चित्रक धान्यमजाजी हपुषामपि ।
यवानीं चाजमोदं च तिन्तिडीकं च दाडिमम् ॥ २ ॥
सौवर्चलोपकुञ्च्यौ च पलिकानि प्रदापयेत् ।
त्वगेलापत्रकनकं कर्षांशं चात्र दापयेत् ॥ ३ ॥
गुडस्य च पलान्यत्र दापयेद् द्विगुणानि च ।
अभयागुटिका ह्येषा मन्दस्याग्नेस्तु दीपिनी ॥ ४ ॥
वातशोणितमानाहं गुल्मं पञ्चविधं तथा ।
चतुरो ग्रहणीदोषानर्शांसि षड्विधानि च ॥ ५ ॥
कास क्षयं विबन्धं च शूल हृज्जठराश्रयम् ।
भक्षित्वा नाशयत्येषा भोज्य नियन्त्रणं स्मृतम् ॥ ६ ॥

अब चतुर्थ गुटिका अधिकार प्रारम्भ करते हैं ।

अग्निमान्द्य में अभयाद्या गुटिका—हर्रे एक कुडव ( चार पल ), त्र्यूषण ( सोंठ, पीपर, मरिच ) तीनपल, पिपरामूल दो पल, अमलवेत दो पल, चव्य, चित्रक, धानयाँ, स्याहजीरा, हाऊवेर, अजवायन, अजमोदा, तिन्तिडीक, अनार, सौवर्चलनमक, उपकुंची ( मगरैल )—ये द्रव्य एक २ पल, दालचीनी, इलायची, तेजपत्र, कनक ( नागकेशर )—एक २ कर्ष—इन द्रव्यों को एकत्र कर कूट-पीस, छानकर महीन चूर्ण बनावे । चूर्ण से दुगुना गुड लेकर एक तार की चासनी बनाये और उस चासनी मे पूर्वोक्त चूर्ण अच्छी तरह मिलाकर बेर के बराबर गुटिका बना ले । यह अभया नाम की गुटिका मन्दाग्नि को प्रदीप्त करती है । यह गुटिका भक्षण करने से वातरक्त, आनाह, पांच प्रकार का गुल्मरोग, चार प्रकार के ग्रहणीदोष, छः प्रकार के अर्शरोग, कास, क्षय, विबन्ध ( मलावरोध ), हृदय तथा उदर के शूल को नाश करती है । इसके सेवनकाल में भोजन मे कोई परहेज नहीं है ॥ १–६ ॥

गुटिका प्रकरण : गुटिका-परिभाषा—

वटकाश्चात्र कथ्यन्ते तन्नाम गुटिका वटी ।
मोदको वटक. पिण्डी गुण्टी वर्तिस्तथोच्यते ॥
लेहवत् साध्यते वह्नौ गुडो वा शर्कराऽथवा ।
गुग्गुलुर्वा क्षिपेत्तत्र, चूर्णं तन्निर्मिता वटी ॥

कुर्यात्तां वह्निसिद्धेन क्वचिद् गुग्गुलुना वटीम् ।
द्रवेण मधुना वापि, गुडिकां कारयेद् बुधः ॥

एक या अनेक औषधियों के महीन चूर्ण को जल, दूध, वनौषधियों के स्वरस, क्वाथ, शहद, गुड़ या शक्कर की चासनी में मिला अच्छी रीति से खरल कर गोलियाँ बनायी जाती हैं, उसे गुटिका कहते हैं। गुटिका में आकृति भेद से या परिमाण भेद से गुटिका, वटिका, वटी ( बडे ), मोदक ( लड्डू ), पिण्डी ( मुठिया ), वर्ति ( बत्ती के सदृश आकार वाली ), गुड आदि अनेक प्रकार के होते हैं। आग पर लेह के समान गुड, शक्कर तथा गुग्गुलु पका कर उसमें चूर्ण मिलाकर जो बनाया जाता है उसे वटी कहते हैं। कहीं पर गुग्गुलु को बिना पकाये ही घृत आदि के साथ कूट कर गुग्गुलु वटी निर्माण का किया जाता है। द्रव से या मधु से चूर्ण भावित कर वटी बनाई जाती है। जल, दूध, स्वरस या क्वाथ आदि की भावना देकर गोलिया बनानी हों तो औषधि अच्छी तरह भीग जाय उतना द्रव पदार्थ मिला खरल करके गोलियां बनानी चाहिए। यदि गोलिया बनाने में किसी औषधि के क्वाथ की भावना देनी हो तो मूल औषधि के चूर्ण के बराबर क्वाथ करने के द्रव्य को अठगुने जल में पका कर अष्टमांश अवशिष्ट क्वाथ छान कर भावना दे।

गुड तथा शक्कर प्रायः चासनी करके मिलाये जाते है। और गुग्गुलु को पका या घृत मिला कूट करके गोलिया बनायी जाती है। गुग्गुलु को शुद्ध करके ही मिलाना चाहिए।

सिता चतुर्गुणा देया, वटीषु द्विगुणो गुडः ।
चूर्णाच्चूर्णसमः कार्यो गुग्गुलुर्मधु तत्समम् ।
द्रवं च द्विगुणं देयं मोदकेषु भिषग्वरैः ॥

यदि शक्कर मिलानी हो तो चूर्ण से चौगुनी, गुड मिलाना हो तो दुगुना, शहद मिलाना हो तो चूर्ण के समान और गुग्गुलु मिलाना हो तो भी चूर्ण के बराबर लेना चाहिए। मोदकों में द्रव पदार्थ दुगुना देना चाहिए। यह परिमाण वहां के लिये विहित है जिस योग में, शक्कर, गुड, मधु तथा गुग्गुलु के परिमाण का निर्देश नहीं किया गया है। जहा परिमाण का निर्देश है वहां निर्दिष्ट परिमाण ही लेना चाहिए।

गुडवद् गुग्गुलोः पाकः सम्बन्धस्तु विशेषत ।
मण्डूराणा च सर्वेषां पाकोऽयं परिकीर्तितः ॥

यदि गुग्गुलु का पाक करना हो तो गुड के पाक के समान करे किन्तु गाढा बनावे। जो जल मे डालने पर डूब जाय, इधर-उधर फैल न जाय, ऐसा पाक होने पर औषधियों के चूर्ण के साथ मिलावे। यदि पाक न करना

हो तो चूर्ण और शु० गुग्गुलु मिला थोडा २ घी डाल इमामजिस्ते में कूट कर अच्छी तरह मुलायम बना ले। पश्चात् गोलियां बाँधे। सभी मण्डूरों का भी पाक गुडपाक विधि के तरह करे। गुडपाक-लक्षण गदनिग्रह के प्रयोग खण्ड गुटिकाधिकार श्लोक १७१ से १७३ में वर्णन किया गया है।

भस्म तथा रसायन की अपेक्षा काष्ठौषध की बनाई हुई गुटिका प्रायः सौम्य होती है। अतः कमजोर, अशक्त तथा उष्ण प्रकृतिवाले रोगियों के लिये और पुराने रोग से लाभदायक है। यद्यपि चूर्ण आदि अनेक कृति सौम्य है तथापि उनकी मात्रा ज्यादा है। गुटिका की मात्रा कम है और गुटिका को निगलने में औषधि के कटु आदि गुण से मन में ग्लानि भी नहीं होती है। अतः बालक, स्त्रियां तथा कमजोर व्यक्तियों को आसानी से प्रयोग करायी जा सकती है। हानिकारक न होने से साधारण वैद्य भी निर्भयतापूर्वक इसका प्रयोग कर सकते है।

गुग्गुलु और अनेक प्रकार की औषधियां, शनैः शनैः लाभ पहुँचाती हैं अतः इन औषधों को धैर्यपूर्वक पथ्य के साथ सेवन करना चाहिए। जिस गुटिका में जमालगोटा, वत्सनाभ कुचिला आदि विशेष मिलाये जाते है। उसमें मिलाने के पहले, "गोमूत्र आदि" मे शुद्ध कर मिलाना चाहिए। जहरीले द्रव्यों को बिना शुद्ध किये मिलाने से औषधियाँ उग्र होती है और विषका प्रकोप सेवन करनेवाले के ऊपर होता है। वत्सनाभ आदि विष-मिश्रित गुटिकायें उग्र होती है अतः इसका प्रयोग विचारपूर्वक करना चाहिए। ये औषधें लाभ शीघ्र ही करती है किन्तु जीवनीय शक्ति को निर्बल बनाती हैं अथवा उत्तेजना के बाद अवसादक असर पहुँचाती है।

जिन वटियों को शास्त्रकार ने सूर्य के ताप मे सुखाने को लिखा है उनको सूर्य के धूप में सुखाना चाहिए। बाकी गुटिकावों को छाया एव हवा में पत्थर या कलईवाले बर्तन या चीनी मिट्टी के पात्र मे सुखाना चाहिए।

नीबू या खट्टे रस से तैयार वटियों को कलईदार बर्तन मे सुखाने से दूषित होने का भय रहता है अतः चीनी मिट्टी या काच के बर्तन मे सुखाना चाहिए। गोलियों को अच्छी तरह सूख जाने पर बन्द कर रखना ठीक है अन्यथा सत्वहीन हो जाती हैं।

अफीम आदि के योग को पेचिस अथवा अतिसार में आंव एवं मल के निकल जाने पर ही देना चाहिए। जमालगोटा आदि विष-द्रव्यों से बनी गोलियों को सावधानी से स्वल्प मात्रा मे प्रयोग करना चाहिये, और सगर्भा, स्त्री, बालक, वृद्ध, अति निर्बल मनुष्य, क्षय के रोगी तथा ताप के रोगी को

नहीं देनी चाहिए । कुचिला-मिश्रित गोलियों को १५ दिन से अधिक नहीं सेवन कराना चाहिए।

कठोर गोलियों का सेवन पीस कर मधु आदि उपयुक्त अनुपान के साथ कराना चाहिए । क्योंकि कडी गोलियाँ कभी २ परिपाक हुए विना ही बाहर निकल जाती है । इसके अलावा पीस कर प्रयोग करने से शीघ्र ही लाभप्रद होती है ।

अर्शसि काङ्कायनवटकः—

पथ्यापञ्चपलान्येकमजाज्या जीरकस्य च ।
पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरम् ॥ ७ ॥
क्रमेण पलवृद्धं हि यवक्षारपलद्वयम् ।
भल्लातकफलान्यष्टौ कन्दस्तद्द्विगुणो मतः ॥ ८ ॥
द्विगुणेन गुडेनैषां वटकानक्षसंमितान् ।
एकैकं भक्षयेत्प्रातस्तक्रमम्लं पिबेदनु ॥ ९ ॥
वह्निं संदीपयत्याशु ग्रहणीपाण्डुरोगजित् ।
काङ्कायनेन शिष्येभ्यः शस्त्रक्षाराग्निभिर्विना ॥ १० ॥
कथितो वटको ह्येष गुदजानां विनाशनः ।

अर्शरोग में कांकायनवटक—हर्रे पाचपल, स्याहजीरा एक पल, सफेद जीरा एक पल, पीपर एक पल, पिपरामूल दो पल, चव्य तीन पल, चित्रक चारपल, सोंठ पांच पल, यवक्षार दो पल, शु० भल्लातक का फल आठ पल, वाराहीकन्द सोरह पल—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे । चूर्ण के दुगुना गुड लेकर चासनी बनावे और उसमें चूर्ण को अच्छी तरह मिलाकर बहेडा के बराबर या एक २ अक्ष की मात्रा से वटक बनावे । एक २ वटक प्रातः काल भक्षण करे और ऊपर से मट्ठा तथा अम्ल रस पीवे । यह वटक अग्नि को प्रदीप्त करता है और ग्रहणी तथा पाण्डुरोग को जीत लेता है । कांकायन महर्षि ने अपने शिष्यों से शस्त्रकर्म, क्षारकर्म तथा अग्निकर्म के विना ही अर्श रोग को नाश करने के लिये इस वटक को कहा है ॥

गुल्मे काङ्कायनगुटिका—

शटी पुष्करमूलं च वह्नि लवणपञ्चकम् ।
शृङ्गवेरं वचां चैव पलिकानि समाहरेत् ॥ ११ ॥
त्रिवृतायाः पल कुर्यात्त्रीन् कर्षानथ हिङ्गुतः ।
यवक्षारपले द्वे च द्वे पले चाम्लवेतसात् ॥ १२
यवान्यजाजिमरिच धान्याकं शीतपुष्पकम् ।
उपकुञ्च्यजमोदे च ह्येपामष्टमिकां तथा ॥ १३ ॥

मातुलुङ्गरसेनैता गुटिकाः कारयेद्भिषक् ।
तासामेकां पिबेद् द्वे वा तिस्रोऽथ च सुखाम्बुना ॥ १४ ॥
अम्लैश्च मद्यैः पातव्या घृतेन पयसा तथा ।
एषा काङ्कायनेनोक्ता गुटिका गुल्मनाशिनी ॥ १५ ॥
अर्शोहृद्रोगशमनी कृमीणां च विनाशिनी ।
गोमूत्रयुक्ता शमयेत्कफगुल्मं चिरोत्थितम् ॥ १६ ॥
क्षीरेण पित्तगुल्मं च मद्यैरम्लैश्च वातिकम् ।
त्रिफलारसमूत्रैश्च नियच्छेत्सान्निपातिकम् ॥ १७ ॥
रक्तगुल्मे च नारीणामुष्ट्रीक्षीरेण पाययेत् ।

गुल्मरोग में कांकायन गुटिका—कपूरकचरी, पुष्करमूल, चित्रक, लवण-पचक, ( सेन्धानमक-सौवर्चलनमक-विड—सांभर-सामुद्र-नमक ), सोंठ, वच—एक २ पल, निशोथ एक पल, शु० हिंगु तीन कर्ष, यवक्षार दो पल, अम्लवेत दो पल, अजवायन, स्याहजीरा, मरिच, धनिया, शीतपुष्पक ( अर्कपुष्प ), उपकुंची ( मगरैल ), अजमोदा—ये सब द्रव्य एक २ अष्टमिका ( दो २ कर्ष ), उपरोक्त सभी द्रव्यों को लेकर विजौरा नीबू के रस से भावितकर वैद्य गुटिका बनावे । इस वटी मे से एक, दो, या तीन वटिका गरम जल से, अम्ल रस से, मद्य से, घृत से या दूध से पान करे । यह कांकायन की बतायी हुई गुटिका गुल्म रोग को नाश करनेवाली है । अर्श रोग तथा हृदय रोग को शान्त करनेवाली है । तथा कृमि रोग को नाश करनेवाली है । गोमूत्र के साथ पान करने से पुराने गुल्म रोग को शान्त करती है । दूध के साथ भक्षण करने से पित्त-गुल्म, मद्य के साथ वात-गुल्म तथा त्रिफला के क्वाथ के साथ भक्षण करने से सान्निपातिक गुल्म रोग को दूर करती है । स्त्रियों के रक्त गुल्म में ऊंटनी के दूध के साथ इस गुटिका को पान कराये ।

गुल्मे निकुम्भाद्या गुटिका—

निकुम्भरजनीपाठात्रिकटुत्रिफलाग्निकाः ।
वाला वृक्षकबीजं च चूर्णं स्यादनवो गुडः ॥ १८ ॥
पथ्यया सहितं चूर्णं गवां मूत्रयुतं पचेत् ।
घनीभूते वटीं कृत्वा तां तु खादेदभुक्तवान् ॥ १९ ॥
गुल्मप्लीहाग्निसादांस्ता नाशयेयुरशेषतः ।
हृद्रोगं ग्रहणीदोषं पाण्डुरोगं च दारुणम् ॥ २० ॥

गुल्मरोग में निकुम्भाद्या गुटिका—निकुम्भ ( दन्तीमूल ), दारुहल्दी, पाठा, त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), चित्रक,

सुगन्धवाला, वृत्तकबीज ( इन्द्रयव ), हरे—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। पुराना गुड ( चूर्ण के दुगना ) लेकर गोमूत्र ( चूर्ण के दुगुना ) में मिलाकर चासनी बनाये और उस चूर्ण को मिलाकर गाढ़ा हो जाने पर वटी बनाये। इस वटी को भोजन के पहले भक्षण करे। ये वटी—गुल्मरोग, प्लीहा-वृद्धि, तथा मन्दाग्नि को निश्शेष नाश करती है और हृदयरोग, ग्रहणी दोष एवं भयंकर पाण्डुरोग को भी नाश करती है ॥ १८–२० ॥

विड्बन्धेऽभयावटकाः—

पथ्याकटुत्रिकविडङ्गदलत्वगेलाः
सग्रन्थिकाः सचविकामलकाः समुस्ताः।
अष्टौ त्रिवृद्भवजटाचरणास्त्रिभागा
दन्त्याश्च षड्गुणसितामधुमोदकाः स्युः ॥ २१ ॥
विड्भेदनाय सुकुमारतराः सुहृद्याः
प्रोक्ताः प्रगाढतरविड्भिदिकारिणस्ते।
तावद्विरेचनकरा न भवन्ति याव-
दुष्णं पिबेन्न च नराः सलिलं यथेच्छम् ॥ २२ ॥
हृद्रोगगुल्मगुदजश्वयथुप्रमेह-
पाण्ड्वामयोदरविकारभगन्दरघ्नाः।
स्थौल्याम्लवातविकृतिप्रशमार्थमेते
नृणां भिषग्भिरभयावटकाः प्रदिष्टाः ॥ २३ ॥

विड्बन्ध में अभयावटक—हरें, कटुत्रिक ( सोंठ पीपर, मरिच ), दल ( तेजपत्र ), दालचीनी, इलायची, पिपरामूल, चव्य, आंवला, मोथा—समभाग, निशोथ आठ भाग, भव ( रोमफल ) की जटा तथा मूल तीन भाग, दन्तीमूल तीन भाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे। चूर्ण के चौगुना मिश्री की चासनी बनाकर चूर्ण को मिला दे, ठंडा होने पर मिश्री के आधा भाग मधु मिलाकर वटक बनावे। ये वटक मल भेदन करने के लिये सुकुमारतर (सौम्य) हृदय को बल देने वाले कहे गये हैं और जकडे हुए मल को भी भेदन करने वाले ( निकालने वाले ) है। ये मोदक तब तक विरेचन करने वाले नहीं होते है जब तक मनुष्य अपनी इच्छा के अनुसार गरम जल नही पीता है। ये वटक हृदयरोग, गुल्म, गुदजरोग ( अर्श रोग ), शोथ, प्रमेह, पाण्डुरोग, उदर-विकार तथा भगन्दर को नाश करने वाले है तथा मनुष्यों की स्थूलता तथा अम्लवात विकृति को शान्त करने के लिये इस अभयानामक वटक को वैद्यों ने कहा है ॥ २१–२३ ॥

पाण्डुरोगे वज्रकगुटिका—

रोहिणी चिरविल्वश्च कुटजश्च फलत्रिकम् ।
मुस्तकं पिप्पलीमूलं यष्ट्याह्वं निम्बनागरम् ॥ २४ ॥
पक्त्वा कषायमेषां तु भावयेच्च शिलाजतु ।
शिलाजतुपलान्यष्टौ तावती सितशर्करा ॥ २५ ॥
वांश्याः कर्कटशृङ्ग्याश्च मागध्याश्च पलं पलम् ।
धात्रीफलपलार्धं च व्याघ्रीमूलत्वचं तथा ॥ २६ ॥
पत्रत्वगेला गन्धार्थे दत्त्वा चूर्णानि कारयेत् ।
तं विमर्द्य यथान्याय दद्यान्मधु पलत्रयम् ॥ २७ ॥
वर्तयेद्वटकानेतानुदुम्बरफलोपमान् ।
तत्रैक भक्षयेत्कल्ये सानुपानं यथाबलम् ॥ २८ ॥
विडङ्गरसयूषैश्च सुरारिष्टासवादिभिः ।
क्षीरैर्वा दाडिमाम्लैर्वा पथ्यभोजी पिबेन्नरः ॥ २९ ॥
स जयेत्पाडुरोगास्रदुष्टमेहगलग्रहान् ।
यक्ष्मकासांश्च वातादीन् श्वासशोषोदरामयान् ॥ ३० ॥
रोगानीकप्रणाशार्थं सृष्टा भगवता पुरा ।
वज्रकेति समाख्याता वटिकेयं महागुणा ॥ ३१ ॥
नैव दद्यात्कृतघ्नाय नास्तिकायोद्धताय च ।
इष्टाय संप्रयोक्तव्या ब्राह्मणाय विशेषतः ॥ ३२ ॥

पाण्डुरोग में वज्रक गुटिका—रोहिणी ( मांसरोहिणी ), चिरबिल्व (करञ्ज), कोरैया की छाल, फलत्रिक ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), मोथा, पिपरामूल, जेठीमधु, नीम की छाल, सोंठ—समभाग—इन द्रव्यों के चौगुने जल से क्वाथ करे, चौथाई शेष क्वाथ से शिलाजीत आठपल तथा शर्करा आठपल भावित करे और उसमें वंशलोचन, काकडासिंही, पीपर—एक २ पल, आंवला आधापल, भटकटैया की जड आधापल, गन्ध के लिये तेजपत्र, दालचीनी, इलायची एक पल—इन द्रव्यों के चूर्ण को मिला दे। और मर्दन करे तथा तीन पल मधु मिला दे। इस को गूलर के फल के समान वटक बनाये। इसमें से एक वटक को प्रातःकाल बल के अनुसार अनुपान के साथ भक्षण करे। मनुष्य इस वटक को पथ्यपूर्वक भोजन करता हुआ विडंग रस, यूष, सुरा, अरिष्ट, आसव या दूध या दाडिम ( अनार का रस ) या अम्ल रस के साथ पान करे। यह वटक पाण्डुरोग, दूषित रक्त होने पर, प्रमेह, गलग्रह, यक्ष्मा ( राजयक्ष्मा ), कास, वातादिक रोग, श्वास रोग तथा सूखा रोग को जीत लेता है। यह महान गुण वाला वज्रक नामक प्रसिद्ध वटिका को रोगसमूहों को शान्त करने के लिये

पहले पहल भगवान ब्रह्मा ने बनाया था। इस वटक को कृतघ्न, उद्धत तथा नास्तिक को नहीं देना चाहिए। मित्र, सात्त्विक, आस्तिक, विनम्र तथा विशेष कर ब्राह्मणों के लिये देना चाहिए ॥ २४–३२ ॥

शूले शम्बूकाद्या गुटिका—

पलानि त्रीणि शम्बूकाल्लोहचूर्णात्पलद्वयम् ।
रसाञ्जनात्पलं चैक लोहकिट्टात्पुनः पलम् ॥ ३३ ॥
शर्करां च समां सर्वैर्मधुना च परिप्लुताम् ।
सर्वमेतत्समाहृत्य मोदकान्कारयेद्भिषक् ॥ ३४ ॥
तान् भक्षयेत्प्रयत्नेन शूले गुल्मे हृदामये ।
पक्तिशूले विशेषेण शोफे पाण्डूदरे भ्रमे ॥ ३५ ॥
कासे कृच्छ्रे च दुर्नाम्नि प्रमेहाश्मरिवृद्धिषु ।
अग्निमान्द्ये स्मृतिभ्रंशे पीनसार्धावभेदके ॥ ३६ ॥

शूल रोग में शम्बूकाद्या गुटिका—शम्बूक ( शंख ) भस्म तीन पल, लौहभस्म दो पल, रसाञ्जन ( रसौंत ) एक पल, मण्डूरभस्म एक पल—सभी द्रव्यों के बराबर शर्करा तथा मधु मिला कर अच्छी तरह मर्दन कर मोदक बनाये । इस वटक को प्रयत्नपूर्वक शूलरोग, गुल्म, हृदयरोग, परिणामशूल, विशेषकर शोथ, पाण्डुरोग, उदररोग, भ्रम, कास, कष्टप्रद अर्शरोग, प्रमेह, पथरी, अण्डवृद्धि, मन्दाग्नि, स्मृतिभ्रंश, पीनस ( दुर्गन्धयुक्त पुराना नासास्राव ) तथा अर्धावभेदक ( आधा शीशी ) में भक्षण कराये ॥३३–३६॥

कल्याणवटकाः—

विडङ्गं पिप्पलीमूलं त्रिफलाधान्यचित्रकाः ।
मरिचेन्द्रयवाजाजीपिप्पल्यः श्रेयसी तथा ॥ ३७ ॥
लवणान्यजमोदा च चूर्णितं कार्षिकं पृथक् ।
तिलतैलं त्रिवृच्चूर्णं भागौ चाष्टपलोन्मितौ ॥ ३८ ॥
धात्रीरसस्य प्रस्थांस्त्रीन् गुडस्यार्धतुलां तथा ।
पक्त्वा मृद्वग्निना खादेदुत्तार्योदुम्बरोपमान् ॥ ३९ ॥
गुडान् कृत्वा न चात्र स्याद्विहाराचारयन्त्रणा ।
मन्दाग्नित्व ज्वरं मूर्च्छां मूत्रकृच्छ्रमरोचकम् ॥ ४० ॥
अस्वप्नं च यकृच्छूलं कासं शोषं गरं विषम् ।
कुष्ठार्शःकामलामेहगुल्मोदरभगन्दरम् ॥ ४१ ॥
ग्रहणीपाण्डुरोगांश्च हन्यु· पुंसवनाश्च ते ।
कल्याणका इति ख्याताः सर्वेष्वृतुषु यौगिकाः ॥ ४२ ॥

कल्याण वटक—विडंग, पिपरामूल, त्रिफला (हर्रे, बहेड़ा, आंवला), धनिया,

चित्रक, मरिच, इन्द्रयव, स्याहजीरा, पीपर, श्रेयसी ( गजपीपर ), सेन्धानमक, सौवर्चलनमक, विडनमक, सांभरनमक, सामुद्रनमक, अजमोदा—एक २ कर्ष— इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे । तिल तैल आठ पल लेकर मूर्च्छित कर चूर्ण को भून ले और उसमे निशोथ का चूर्ण आठ पल मिला दे । इसके वाद आंवला का रस तीन प्रस्थ, गुड आधा तुला मिलाकर मन्द आंच से चासनी करे और चूर्ण को मिला दे । घनीभूत होने पर उतार कर गूलर के बराबर गुटिका वनाये और भक्षण करे । इस गुटिका के सेवनकाल मे आहार-विहार का कोई नियम नहीं है । ये वटक मन्दाग्नि, ज्वर, मूर्च्छा, मूत्रकृच्छ्र, अरोचक, अनिद्रा, यकृत ( जिगर ) का शूल, कास, सूखारोग, संयोगजविष, विष, कुष्ठरोग, अर्श, कामलारोग, प्रमेह, गुल्मरोग, उदररोग, भगन्दर, ग्रहणी दोष तथा पाण्डु रोगों को नाश करते है । ये प्रसिद्ध कल्याणक वटक सभी ऋतुवों में प्रयोग करने योग्य हैं और पुंसवन ( पुत्रोत्पादक ) हैं ॥ ३७–४२ ॥

क्षतक्षीणे एलाद्या गुटिका—

एलापत्रत्वचोऽर्धाक्षाः पिप्पल्यर्धपलं तथा ।
सितामधुकखर्जूरमृद्वीकाश्च पलोन्मिताः ॥ ४३ ॥
सचूर्ण्य मधुना युक्त्या गुटिकाः संप्रकल्पयेत् ।
अक्षतुल्यां ततश्चैकां भक्षयेत्तां दिने दिने ॥ ४४ ॥
कासं श्वासं ज्वरं हिक्कां छर्दिं मूर्च्छां मदं भ्रमम् ।
रक्तनिष्ठीवनं तृष्णां पार्श्वशूलमरोचकम् ॥ ४५ ॥
शोषप्लीहाढ्यवातांश्च स्वरभेदं तथा क्षयम् ।
गुटिका तर्पणी वृष्या रक्तपित्तं च नाशयेत् ॥ ४६ ॥

क्षतक्षीण में एलाद्या गुटिका—इलायची, तेजपत्र, दालचीनी—आधा अक्ष, पीपर आधापल, सिता ( श्वेतदूर्वा ), मुलेठी, खजूर, मुनक्का—एक २ पल—इन सभी द्रव्यों को चूर्ण कर मधु मिलाकर युक्तिपूर्वक एक २ अक्ष के वरावर वटिका वनाये । इसके वाद एक वटिका प्रतिदिन भक्षण करे । यह गुटिका—कास, श्वास, ज्वर, हिक्का, छर्दि ( वमन ), मद, भ्रम ( चक्कर ), रक्तष्ठीवन ( मुख से खून का आना ), तृष्णा, पार्श्वशूल, अरोचक, सूखारोग, प्लीहावृद्धि, आढ्यवात ( दोनों ऊरुवों का घात ), स्वरभेद, क्षय तथा रक्त-पित्त को नाश करती है और तर्पण करने वाली रस आदि धातुवों को बढ़ाने वाली एवं शक्ति देने वाली हैं ॥ ४३–४६ ॥

क्षतक्षीणे सर्पिर्गुटिका—

विदारी च बला ह्रस्वापञ्चमूली पुनर्नवा ।
पञ्चानां क्षीरवृक्षाणां शुङ्गा मुष्टचंशका अपि ॥ ४७ ॥

एषां कषाये द्विक्षीरे विदार्याः स्वरसांशके ।
जीवनीयैः पचेत् कल्कैरक्षमात्रैर्घृताढकम् ॥ ४८ ॥
सितापलानि पूतेऽस्मिञ्छीते द्वात्रिंशदावपेत् ।
गोधूमपिप्पलीवांशीचूर्णं शृङ्गाटकस्य च ॥ ४९ ॥
सक्षौद्रं कुडवं शीतं तत्सर्वं खजमूर्च्छितम् ।
स्त्यानं सर्पिर्गुडान् कृत्वा भूर्जपत्रेण वेष्टयेत् ॥ ५० ॥
ताञ्जग्ध्वा पलिकान्क्षीरं मद्यं चानुपिबेत्कफे ।
शोषे कासे क्षतक्षीणे श्रमस्त्रीभारकर्शिते ॥ ५१ ॥
रक्तनिष्ठीवने तापे पीनसेऽप्युरसि क्षते ।
शस्ता पार्श्वशिरःशूले भेदे च स्वरवर्णयोः ॥ ५२ ॥

क्षतक्षीण में सर्पिर्गुटिका—विदारीकन्द, वरियार, लघुपंचमूल ( शालपर्णी, पृश्निपर्णी, वनभटा, भटकटैया, गोखरू ), पुनर्नवा, वट, पीपर, पकड़ी, गूलर, पारिस पीपर—इन पाचों क्षीरी वृक्षों का टूसा एक २ मुष्टि ( पल )—इन द्रव्यों के कषाय ( चौगुने जल में क्वाथ करने के बाद चतुर्थांशावशिष्ट कषाय ) सेहुड का दूध, मदार का दूध तथा विदारीकन्द के स्वरस में जीवनीय गण ( जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षीरकाकोली, माषपर्णी, मुद्गपर्णी, जीवन्ती, मुलेठी )—एक २ अक्ष—इन द्रव्यों के कल्क के साथ घृत एक आढक ( चार प्रस्थ ) पकाये । छानने के बाद ठंढा होने पर, मिश्री बत्तीस पल, गोधूम ( गेहूँ का सत्त ) एक कुडव, पीपर का चूर्ण एक कुडव, वंशलोचन एक कुडव, सिंहाडा का चूर्ण एक कुडव, मधु एक कुडव मिलाकर कलछी से अच्छी तरह चलायें, गाढ़ा हो जाने पर गोली बनाये और उन गोलियों को भोजपत्र में लपेट दे । उसके बाद इन गोलियों को उपले के आग में जलाये । अच्छी तरह जल जाने के बाद पुनः भस्म बनाकर एक २ पल की मात्रा में दूध या मद्य के साथ कफजन्यरोग, सूखारोग, कास, क्षतक्षीण, श्रमजन्य कृशता, स्त्रीप्रसंगजन्य दुर्बलता, रक्तष्ठीवन, ताप, पीनस ( दुर्गन्ध युक्त पुराना नासास्राव ), ताप, उरःक्षत, पार्श्वशूल, शिरःशूल, स्वरभेद तथा वर्ण भेद में पान करना उत्तम है ॥ ४७–५२ ॥

पाण्डुरोगे मण्डूरवटकाः—

मरिचं पञ्चकोलं च देवदारु फलत्रिकम् ।
विडङ्गमुस्तं तुल्यानि भागांस्तु पलसंमितान् ॥ ५३ ॥
यावन्त्येतानि चूर्णानि मण्डूरं द्विगुणं ततः ।
पक्त्वाऽष्टगुणिते मूत्रे घनीभूते तदुद्धरेत् ॥ ५४ ॥
वटकानक्षमात्रांस्तु पिबेत्तक्रेण तक्रभुक् ।

पाण्डुरोगं जयत्येष मन्दाग्नित्वमरोचकम् ॥ ५५ ॥
अर्शांसि ग्रहणीदोषशोफमूत्रहलीमकम् ।
कृमिं प्लीहानमुदरं हृद्रोगं चाशु नाशयेत् ॥ ५६ ॥
मण्डूरवटका ह्येते रोगानीकप्रणाशनाः ।

पाण्डुरोग में मण्डूर वटक—मरिच, पञ्चकोल ( पीपर, पिपरामूल, चव्य, चित्रक, सोंठ ), देवदारु, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), विडंग, मोथा—समभाग एक २ पल—इन द्रव्यों को चूर्ण बनावे। और इस चूर्ण के दुगुना मण्डूर भस्म लेकर—इन सभी चूर्णों को अठगुना गोमूत्र मे पकावे। गाढा हो जाने पर, एक २ अक्ष परिमाण का वटक बनावे और तक्र के साथ भक्षण करे एवं तक्र के ही साथ भोजन करे। यह वटक, पाण्डुरोग को जीत लेता है, मन्दाग्नि, अरोचक, अर्शरोग, ग्रहणीदोष, शोथ, मूत्ररोग, हलीमक, कृमिरोग, प्लीहावृद्धि, उदररोग तथा हृदय-रोग को शीघ्र ही नाश करता है। ये मण्डूर-वटक रोगसमूहों को नाश करने वाले हैं ॥ ५३–५६ ॥

पाण्डुरोगे द्वितीयो मण्डूरवटकः—

त्र्यूषणं त्रिफला मुस्तं विडङ्गं चव्यचित्रकौ ॥ ५७ ॥
दार्वीत्वङ्माक्षिको धातुर्ग्रन्थिकं देवदारु च ।
एषां द्विपलिकान् भागांश्चूर्णं कृत्वा पृथक् पृथक् ॥ ५८ ॥
मण्डूरं द्विगुणं चूर्णाच्छुद्धमञ्जनसन्निभम् ।
मूत्रमष्टगुणं कृत्वा तस्मिंश्च प्रक्षिपेत्ततः ॥ ५९ ॥
शनैः सिद्धं ततः शीताः कार्याः कर्षसमा गुडाः ।
यथाग्नि भक्षणीयास्ते प्लीहपाण्ड्वामयापहाः ॥ ६० ॥
ग्रहण्यर्शोनुदश्चैव तक्रवाट्याशिनः स्मृताः ।

पाण्डुरोग में द्वितीय मण्डूर वटक—त्र्यूषण ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), मोथा, विडंग, चव्य, चित्रक, दारुहल्दी, दालचीनी, स्वर्णमाक्षिक, धातु ( रौप्यमाक्षिक ), पिपरामूल, देवदारु—दो २ पल—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे। चूर्ण के दुगुना मण्डूर भस्म शुद्ध अञ्जन समान भाग ले ले और दोनों को अठगुने गोमूत्र में मिलाकर धीरे २ मन्द आंच से पकावे। गाढ़ा एवं ठण्ढा होने पर एक २ कर्ष के बराबर गुटिका बनाये। उदराग्नि के अनुसार मात्रापूर्वक भक्षण करे। ये वटक प्लीहावृद्धि तथा पाण्डुरोग को नाश करने वाले हैं और ग्रहणी एवं अर्शरोग को दूर करने वाले हैं। इस वटक के सेवन-काल में जव की गूढ़ी की रोटी को मट्ठा के साथ खाना चाहिए ॥

शोषे क्षारगुटिका—

क्षारद्वयं स्याल्लवणानि चत्वार्ययोरजो व्योषफलत्रिके च ।
सपिप्पलीमूलविडङ्गसारं मुस्ताजमोदामरदारुबिल्वम् ॥ ६१ ॥
कलिङ्गजं चित्रकमूलपाठे यष्ट्याह्वयं सातिविषं पलांशम् ।
सहिङ्गुकर्षं त्वणु शुष्कचूर्णं द्रोणं तथा मूलकशुण्ठिकानाम् ॥ ६२ ॥
स्याद्भस्मनस्तत् सलिलेन साध्यमालोड्य यावद्घनमप्रदग्धम् ।
वटीं ततः कोलसमानमात्रां कृत्वा सुशुष्कां विधिना तु युञ्ज्यात् ॥६३॥
प्लीहोदरश्वित्रहलीमकार्शःपाण्ड्वामयारोचकशोषशोफान् ।
विसूचिकागुल्मगराश्मरीश्च सश्वासकासाः प्रणुदेत्सकुष्ठाः ॥ ६४ ॥

शोष रोग में क्षारगुटिका—सज्जीक्षार, यवक्षार, चारोनमक ( सेन्धा, सौवर्चल, विड, सामुद्र ), लोहभस्म, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), फलत्रिक ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), पीपर, पिपरामूल, विडंग, विजयसार, मोथा, अजमोदा, देवदारु, बेल की छाल, कलिंगज ( इन्द्रयव ), चित्रकमूल, पाठा, जेठीमधु, अतीस—एक २ पल—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे, और उसमें हिंगु एक कर्ष घी में भूनकर मिला दे। इसके बाद सूखी मूली एक द्रोण लेकर भस्म बनायें। उस भस्म को चौगुने जल में घोलकर छान ले और कलईदार बर्तन में रख कर उपर्युक्त चूर्ण मिलाकर तब तक पकावे जब तक गाढ़ा न हो जाय किन्तु जलने न पाये। इसके बाद गाढ़ा हो जाने पर बेर के बराबर २ वटी बनावे और सुखा कर रख लें। इस वटी को विधिपूर्वक प्रयोग करे। यह वटी प्लीहोदर (पुराना प्लीहावृद्धि), श्वित्र (सफेद कोढ़), हलीमक, अर्शरोग, पाण्डुरोग, अरोचक, सूखारोग, शोथ, विसूचिका ( हैजा ), गुल्मरोग, मूत्र का पथरी रोग, श्वास-कास तथा कुष्ठ को नाश करती है ॥ ६१–६४ ॥

कुष्ठे माणिभद्रवटकः—

विडङ्गसारामलकाभयानां पलं पलं स्यात्त्रिवृतापलानि ।
गुडस्य च द्वादश एष योगो मासेन त्रिंशद्गुटिकोपयोगः ॥ ६५ ॥
इयं हि कुष्ठज्वरगुल्मपाण्डुताभगन्दरश्वासगरोदरार्शसाम् ।
प्रणाशनी यक्षपतिः स्वयं ददौ स माणिभद्रः किल शाक्यभिक्षवे ॥६६॥

कुष्ठरोग में माणिभद्र वटक—विडंग, विजयसार, आंवला, हर्रे—एक २ पल, निशोथ ४ पल—इन द्रव्यों को सूक्ष्म चूर्ण बनावे। गुड बारह पल लेकर चासनी बनावे और चूर्ण को मिलाकर तीस गुटिका बनावे तथा एक मास तक सेवन करे। यह वटिका कुष्ठ रोग, ज्वर, गुल्मरोग, पाण्डुरोग, भगन्दर, श्वासरोग, गर (संयोगज विष), उदररोग तथा अर्शरोग को नाश करनेवाली है। इस माणिभद्र वटकको शाक्यभिक्षु के लिये यक्षपति ने स्वयं दिया था ॥ ६५–६६ ॥

कुष्ठे माणिभद्रवटकः—

विडङ्गामलक पथ्या पलांशा त्रिवृता त्रिपलम् ।
गुडं तु द्विगुणं दत्त्वा वटकांस्त्रिंशदाचरेत् ॥ ६७ ॥
कुष्ठानि पिडकार्शांसि कृमिगुल्मोदराणि च ।
कासं श्वासं च शमयेद्विशेषान्माणिभद्रकः ॥ ६८ ॥

कुष्ठरोग में माणिभद्र वटक—विडङ्ग, आंवला, हरें—एक १ पल, निशोथ तीन पल—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण के दुगुना गुड़ की चासनी बनाकर तीस वटक बनावे। यह माणिभद्रक वटक कुष्ठरोग, पिडका ( फिन्सी ) अर्शरोग, कृमिरोग, गुल्मरोग, उदररोग, विशेष प्रकार से श्वास तथा कासरोग को शान्त करता है ॥ ६७–६८ ॥

अर्शसि सूरणवटकः—

षोडश सूरणभागा वह्नेरष्टौ महौषधस्यापि ।
अर्धेन भागयुक्तिर्मरिचस्य ततोऽपि चार्धेन ॥ ६९ ॥
त्रिफला कणा समूला तालीसारुष्करक्रिमिघ्नानाम् ।
भागा महौषधसमा दहनांशा तालमूली च ॥ ७० ॥
भागः सूरणतुल्यो दातव्यो वृद्धदारकस्यापि ।
भृङ्गैले मरिचांशे चूर्णेऽस्मिन्योजयेन्मतिमान् ॥ ७१ ॥
द्विगुणेन गुडेन युतः सेव्योऽय मोदकः प्रकामघनैः ।
गुरुवृष्यभोज्यरहितैस्त्वितरैपूपद्रवान्कुरुते ॥ ७२ ॥
भस्मकमनेन जनितं पूर्वमगस्त्यस्य योगराजेन ।
भीमस्य मारुतेरपि येन हि ते महाशना जाताः ॥ ७३ ॥
अग्निबलवृद्धिहेतुर्न केवलं सूरणो महावीर्यः ।
प्रभवति शस्त्रक्षाराग्निभिर्विनाऽप्यर्शसामेष ॥ ७४ ॥
श्वयथुश्लीपदगरजिद्दुग्रहणीं च कफानिलाज्जाताम् ।
नाशयति वलीपलितं मेधां कुरुते वृषत्वं च ॥ ७५ ॥
हिक्कां कासं श्वासं सराजयक्ष्मप्रमेहं च ।
प्लीहानमप्यथोग्रं हन्ति च रसायनं पुंसाम् ॥ ७६ ॥

अर्शरोग मे सूरण वटक—सूरन ( जिमीकन्द ) सोलह भाग, चित्रक आठ भाग, सोंठ चारभाग, मरिच दो भाग, त्रिफला ( हरें, वहेडा. आंवला ), पीपर, पिपरामूल, तालीसपत्र, अरुष्क ( शु० भल्लातक ), विडग—दो २ भाग, तालमूली ( मुसलीकन्द ) आठ भाग, वृद्धदारु ( विधारा ) सोरह भाग, भृङ्गराज तथा इलायची—दो २ भाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर सूक्ष्म चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को चूर्ण के दुगुना गुड़ की चासनी में मिलाकर पकावे

गाढ़ा होने पर मोदक बना ले। इस मोदक को अधिक धनी व्यक्ति सेवन करे। मोदक-सेवनकाल में गुरु, वृष्य, ( शक्तिवर्द्धक ) पदार्थों को भोजन करना चाहिए अन्यथा यह मोदक अनेक प्रकार के उपद्रवों को करता है। पहले इस योगराज के प्रयोग से अगस्त्य को भस्मक ( अधिक पचाने का सामर्थ्य ) प्राप्त हुआ था। इसी योग से भीम तथा मारुति को अधिक खाने का सामर्थ्य प्राप्त हुआ था। यह महान वीर्यवाला सूरन, केवल एक अग्निबल को ही बढ़ानेवाला नहीं है बल्कि यह शस्त्रकर्म, क्षारकर्म तथा अग्निकर्म के बिना भी अर्शरोग को नष्ट करनेवाला है। यह मोदक शोथ, श्लीपद ( फीलपांव ), गर ( संयोगजविष ) को जीत लेता है और ग्रहणी दोष एवं कफ-वातजन्य रोगों को नाश करता है। वली ( मुख में झुरी पड़ना ), पलित ( असमय मे बाल पकने ) से बचाता है और धारणाशक्ति तथा बल को बढ़ाता है। यह रसायन पुरुषों के हिक्का, कास, श्वास, राजयक्ष्मा, प्रमेह भयंकर प्लीहावृद्धि, को भी नाश करता है। ( सूरन को टुकडा २ कर सुखाले इसके बाद सूक्ष्म चूर्ण बनावे ) ॥ ६९-७६ ॥

अर्शसि लघुसूरणवटिका—

चूर्णीकृताः षोडश सूरणस्य भागास्ततोऽर्धा नवचित्रकस्य।
महौषधाद् द्वौ मरिचस्य चैको गुडेन दुर्नामजयाय पिण्डी॥ ७७॥

अर्शरोग में लघु सूरण वटक—( सूरन कन्द को छोटा २ टुकड़ा बनाकर सुखा ले और महीन चूर्ण बनाये ) सूरन चूर्ण सोरह भाग, ताजा चित्रक का चूर्ण आठ भाग, सोंठ का चूर्ण दो भाग, मरिच का चूर्ण एक भाग—इन चूर्णों को दुगुने गुड की चासनी मे मिलाकर गुटिका बना ले। इस वटी को दुर्नाम ( अर्श ) रोग नाश करने के लिये प्रयोग करे। ( सूरन के चूर्ण को घृत में भून लेना चाहिए ) ॥ ७७ ॥

अर्शोरोगे मरिचाद्या गुटिका—

मरिचपिप्पलिनागरचित्रकान् क्रमविवर्धितभागसुचूर्णितान्।
शिखिचतुर्गुणसूरणयोजितान् कुरु गुडेन गुडान् गुदजच्छिदे ॥७८॥

अर्शरोग में मरिचाद्या गुटिका—मरिच एक भाग, पीपर दो भाग, सोंठ तीन भाग, चित्रक चार भाग, अपामार्ग पाच भाग, सूरन चतुर्गुण ( बीस भाग )—इन सभी द्रव्यों को लेकर चूर्ण बना ले। चूर्ण के दुगुना गुड़ की चासनी मिलाकर गुटिका बना ले। इस गुटिका को अर्शरोग को नाश करने के लिये प्रयोग करे। ( इसकी मात्रा डेढ तोला से दो तोला तक बल एवं अग्नि के अनुसार कल्पित करना चाहिए )॥ ७८ ॥

अर्शसि कलिङ्गाद्या गुटिका—

कलिङ्गलाङ्गलीकृष्णायष्ट्यपामार्गपिप्पली ।
भूनिम्बसैन्धवगुडैर्गुडा गुदजनाशनाः ॥ ७९ ॥

अर्शरोग मे कलिगाद्या गुटिका—कलिग (इन्द्रयव), लांगली (कलिहारी), मरिच, जेठी मधु, पीपर, चिरायता, सेन्धानमक—समभाग—इन द्रव्यों के चूर्ण को चूर्ण के दुगुना गुड की चासनी मे मिलाकर वटक वनाये । ये वटक अर्शरोग को नाश करनेवाले है ॥ ७९ ॥

गुल्मे गुडवटकाः—

गुडविश्वौषधपथ्यामागधिकादाडिमैः कृता गुटिका ।
विनिहन्ति भक्ष्यमाणा गुल्मार्शोवह्निसादगदान् ॥ ८० ॥

गुल्मरोग में गुड वटक—सोंठ, हर्रे, पीपर, अनारदाना—समभाग—इन द्रव्यों के चूर्ण को ( चूर्ण से दुगुना ) गुड की चासनी मे मिलाकर बनाई हुई गुटिका गुल्मरोग, अर्शरोग तथा मन्दाग्निरोग को नाश करती है ॥ ८० ॥

अतिसारेऽभयाद्या वटकाः—

अभयागुडपिप्पल्यः समांशा वटकीकृताः ।
भक्षिता घ्नन्त्यतीसारमर्शःपाण्ड्वामयज्वरान् ॥ ८१ ॥

अतिसार रोग मे अभयाद्य वटक—हर्रे चूर्ण, पीपर चूर्ण, तथा समभाग गुड लेकर ( गुड की चासनी वना ले ) वटक वनावे । यह अतिसार, अर्शरोग, पाण्डुरोग तथा ज्वरों को नाश करता है ॥ ८१ ॥

सर्वातिसारेऽङ्कोलवटिका—

पलमङ्कोलमूलस्य पाठां दार्वीं च तत्समाम् ।
पिष्ट्वा तण्डुलतोयेन वटिकामक्षसंमिताम् ॥ ८२ ॥
छायाशुष्कां पिबेत्क्षिप्रं पिष्ट्वा तण्डुलवारिणा ।
वातपित्तकफप्रायान् द्वन्द्वजान् सान्निपातिकान् ॥ ८३ ॥
हन्यात्सर्वातिसारांस्तु वटिकेयं प्रयोजिता ।

सभी अतिसार रोगों मे अकोल वटिका—अंकोलमूल ( अंकोट-ढेरा की जड ), पाठा, दारुहल्दी—एक २ पल, चावल के पानी के साथ पीस कर एक २ अक्ष की वटिका वनावे, और छाया में सुखा ले तथा तण्डुलोदक के साथ पान करें या तुरन्त तण्डुलोदक से पीसकर पान करे । यह वटिका सेवन करने से वात, पित्त तथा कफजन्य, द्वन्द्वज, ( कफ-वातजन्य, वातपित्तजन्य, कफ-पित्तजन्य ), सान्निपातिक ( त्रिदोषजन्य ) सभी प्रकार के अतिसारों नाश करती है ॥ ८२–८३ ॥

सर्वातिसारे बृहदङ्कोलवटिका—

सदार्व्यङ्कोलपाठानां मूलं तु कुटजस्य च ।
शाल्मलेरथ निर्यासो धातकीरोध्रदाडिमम् ॥ ८४ ॥
पिष्ट्वाऽक्षसंमितान् कृत्वा वटकांस्तण्डुलाम्भसा ।
ततस्तु मधुसंयुक्तमेकैकं प्रातरुत्थितः ॥ ८५ ॥
पिबेदत्यन्तमापन्नो विधिसर्गेण मानवः ।
अङ्कोलवटका नाम्ना सर्वातीसारनाशनाः ॥ ८६ ॥

सभी प्रकार के अतिसाररोग में बृहत्—अंकोल वटिका—दारुहल्दी का मूल, अंकोल ( अंकोट "ढेरा" ) का मूल, पाठामूल, कोरैया का मूल, सेमर का गोंद, धाय का फूल, लोध्र, अनार—समभाग—इन द्रव्यों को तण्डुलोदक ( चावल के पानी ) से पीसकर एक २ अक्ष का वटक बनावे । इन वटकों में से एक २ वटक प्रातःकाल मधु के साथ दुर्भाग्यवश अत्यन्त संकटापन्न अतिसार रोग से पीडित व्यक्ति पान करे । अंकोल वटक, सभी प्रकार के अतिसार रोग को नाश करता है ॥ ८४–८६ ॥

अतिसारे कट्वङ्गाद्या गुटिका—

पलानि दश कट्वङ्गाद् द्वे पले पद्मकत्वचः ।
स्थिराया बिल्वपेश्याश्च पलान्यष्टौ पृथक् पृथक् ॥ ८७ ॥
कटुकाह्वाञ्जनोशीररोध्रयष्ट्याह्वमुस्तकान् ।
कालीयकं नखं चैव हरिद्रारक्तचन्दनम् ॥ ८८ ॥
करञ्जफलचूतास्थिदाडिमत्वग्वितुन्नकाः ।
केतक्यर्जुनपुष्पाणि वल्कान्यक्षप्रियालयोः ॥ ८९ ॥
समङ्गा शालबीजानि ग्रन्थि चाप्यरिमेदतः ।
फलस्य, वत्सकफलं सक्षुद्य पलसंमितम् ॥ ९० ॥
द्विद्रोणं विपचेदम्भः पूत्वा क्वाथ पचेदनु ।
पिण्डमक्षसमं तस्माद्घृतमादाय बुद्धिमान् ॥ ९१ ॥
कारयेद् गुटिकां श्लक्ष्णां प्रसतोऽर्धां सुखाम्बुना ।
अवृक्षतैलसंयुक्तां कफपित्तानिलार्तिषु ॥ ९२ ॥
केवले सन्निपाते च ततस्तक्र पिबेदनु ।
तक्रेणैवानुभुञ्जीत नरोऽतीसारपीडितः ॥ ९३ ॥
मृत्युपाशान् जयेच्छीघ्रमियं सम्यक् प्रयोजिता ।
अतिसारसमुत्थानं मृत्युमप्यागतं जयेत् ॥ ९४ ॥

अतिसार रोग में कट्वंगाद्या गुटिका—अरलू दशपल, पद्मकाठ की छाल

दो पल, शालपर्णी आठ पल. बेल की छाल आठ पल, कुटकी, अंजन (रसांजन), खस, लोध्र, मुलेठी, मोथा, कालीयक ( दारुहल्दी ), व्याघ्रनख, आमाहल्दी, रक्तचन्दन, करंज फल, आम की गुठली, अनार का छिलका, वितुन्नक ( धनियां ), केतकी का फूल, अर्जुन का फूल, बहेड़ा का छिलका, पियाल ( चीरिका "खिरिणी" ) की छाल, संजीठ, शाल्वृक्ष का बीज, इरिमेद ( दुर्गन्ध खदिर ) की गांठ, मदनफल, इन्द्रयव—इन द्रव्यों को एक २ पल लेकर सभी द्रव्यों को मिलाकर दो द्रोण मे पकावे, इस क्वाथ को छान कर पुनः पकावे गाढ़ा होने पर एक २ अक्ष की मात्रा मे चिकनी गुटिका बनावे। इस गुटिका में से आधी गुटिका को अवृक्ष तैल ( तूनीवृक्ष का तैल ) मे मिलाकर थोड़े गरम जल से कफ, पित्त तथा वातजन्य अतिसार एवं सान्निपातिक अतिसार में सेवन करे और ऊपर से तक्र पीवे। अतिसार से पीडित मनुष्य तक्र के ही साथ भोजन करे। यह वटी अच्छी तरह प्रयोग करने से मृत्युपाश से शीघ्र ही छुडा देती है। अतिसार से उत्पन्न मृत्यु को भी जीत लेती है ॥ ८७–९४ ॥

ग्रहण्यां चित्रकाद्या गुटिका—

चित्रकं पिप्पलीमूलं द्वौ क्षारौ लवणानि च ।
व्योषं हिङ्ग्वजमोदं च चव्यं चकत्र चूर्णयेत् ॥ ९५ ॥
गुटिका मातुलुङ्गस्य दाडिमस्य रसेन वा ।
कृता विपाचयत्यामं दीपयत्याशु चानलम् ॥ ९६ ॥

ग्रहणीरोग में चित्रकाद्या गुटिका—चित्रकमूल, पिपरामूल, सज्जीखार, यवक्षार, सेन्धानमक, सौवर्चलनमक, विडनमक, साभरनमक, सामुद्रनमक, व्योष (सोंठ, पीपर, मरिच), शु० हिंगु, अजमोदा, चव्य—समभाग—इन द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे, इस चूर्ण को विजौरा नीबू के रस मे या अनार के रस से भावित कर गुटिका बनावे। यह गुटिका आमदोष को पचाती है तथा जाठराग्नि को प्रदीप्त करती है ॥ ९५–९६ ॥

ग्रहण्यां क्षारगुटिका—

द्वे पञ्चमूल्यौ त्रिवृता निकुम्भा पाठा वचास्फोटबलाश्च रास्ना ।
सकारवीचित्रकमर्कमूलं पृथक् पृथक् तानि पलैर्दशाख्यैः ॥ ९७ ॥
भस्मीकृतान्यम्भसि गालयित्वा पचेत्तुलां जीर्णगुडस्य सम्यक् ।
द्वे पञ्चमूल्यौ यवशूकजं च क्षार तथा स्वर्जिकसंज्ञिकं च ॥ ९८ ॥
व्योषं वचां चैव हरीतकीं च पृथक पलानां सह चित्रकेण ।
हिङ्ग्वम्लभल्लातकमक्षतुल्यं विपाचयेत्क्षारगुड यथावत् ॥ ९९ ॥
ततोऽक्षमात्रा गुटिका प्रयोज्या कायाग्निहीनैरबलैर्नरैश्च ।

सश्लेष्मकासारुचिगुल्मवृद्धौ कफश्च कण्ठोरसि यस्य तिष्ठेत् ॥१००॥
कुष्ठप्रमेहान् श्वयथुं च हन्याद्वातामयप्लीहयकृद्भवांश्च ।
अन्नं हि भुक्तं जरयेच्च शीघ्रं युक्तो रसैः क्षारगुडप्रयोगः ॥ १०१ ॥

ग्रहणीरोग में क्षारगुटिका—दोनों पञ्चमूल (बिल्व, गम्भारी, अरलू, पाटला, अरणी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, वनभंटा, भटकटैया, गोखरू ), निशोथ, दन्तीवृक्ष, पाठा, वच, मदार, वरियार, रास्ना, मगरैल, चित्रक, रक्तमदार का मूल—इन द्रव्यों को दश २ पल लेकर हाड़ी में भरकर जलाये और चौगुना पानी में घोल कर छान लें, पुनः उसमें गुड पाँच तुला तथा दोनों पंचमूल, यवक्षार, सज्जीक्षार, व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ) वच, हर्रे, चित्रक—एक २ पल, शु० हिंगु, अम्लवेत, शु० भल्लातक—एक २ अक्ष—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे तथा इस चूर्ण को पूर्वोक्त द्रवद्रव्य में मिलाकर पकावे, गुडपाक हो जाने पर एक अक्ष प्रमाण की गुटिका बनावे और मन्दाग्नि एवं दुर्बल मनुष्यों के लिये, कफजन्य कास, अरुचि, गुल्म, वृद्धि रोग तथा जिसके कण्ठ एवं छाती में कफ रुकता हो उसमें प्रयोग करे। यह गुटिका कुष्ठरोग, प्रमेह, शोथ, वातरोग, प्लीहावृद्धि तथा यकृद् रोग को नाश करती है। यह क्षार गुड़ मांसरस के साथ प्रयोग करने से भुक्त अन्न को शीघ्र ही पचा देता है ॥ ९७–१०१ ॥

### तालीसाद्या गुटिका—

मरिचं चव्यतालीसं पलार्धांशानि नागरात् ।
अध्यर्धं पिप्पलीमूलात्पिप्पल्याश्च पलं पलम् ॥ १०२ ॥
कर्षं तु नागपुष्पस्य त्रुटीकर्षार्धमेव च ।
त्वक्पत्रोशीरकर्षस्तु चूर्णात्त्रिगुणितो गुडः ॥ १०३ ॥
गुटिका ह्यक्षमात्रा च मद्ययूषपयोरसैः ।
पीताम्भसाऽथवा प्रातः सर्वान् हन्याद् गुदोद्भवान् ॥ १०४ ॥
शूलं पानात्ययं छर्दिं प्रमेहं विषमज्वरान् ।
गुल्मं पाण्डुरुजं शोफं हृद्रोगं ग्रहणीगदान् ॥ १०५ ॥
कासहिक्कारुचिश्वासक्रम्यतीसारकामलाः ।
मूत्रकृच्छ्रं च मन्दाग्निं हन्याच्छोफं च सा भृशम् ॥ १०६ ॥
एतदेव भवेच्चूर्णं सिताचूर्णचतुर्गुणम् ।
सपित्तेषु विकारेषु विशेषेणामृतोपमम् ॥ १०७ ॥
सा चैव गुटिका पथ्याफलत्रयविशेषिता ।
शोफार्शोग्रहणीशोषपाण्डुशूलापहारिणी ॥ १०८ ॥

तालीसाद्या गुटिका—मरिच, चव्य, तालीसपत्र—आधा २ पल, सोंठ एक

कर्ष, पिपरामूल एक पल, पीपर एक पल, नागकेशर एककर्ष, इलायची आधा कर्ष, दालचीनी, तेजपत्र, खस—एक २ कर्ष—इन द्रव्यों को चूर्ण बनाये। चूर्ण के तीनगुना गुड लेकर चासनी बनाकर उसमे चूर्ण मिलाकर एक २ अक्ष प्रमाण की गुटिका बनावे और मद्य, यूप, दूध, मांसरस या जल से प्रातःकाल पान करे। यह गुटिका सभी गुदोद्भव ( अर्श ) रोगों को नाश करती है। शूल, पानात्यय, छर्दि, प्रमेह, विषमज्वर, गुल्म, पाण्डुरोग, शोथ, हृदयरोग, ग्रहणीरोग, कास, हिचकी, अरुचि, श्वास, कृमि, अतिसार, कामला, मूत्रकृच्छ्र, मन्दाग्नि तथा सूखा रोग को नाश करती है। इसी पूर्वोक्त चूर्ण को चौगुना मिश्री मिलाकर सेवन करने से पित्तजन्य विकारों में अमृत के समान लाभकारक होता है। इसी गुटिका मे हर्रे आदि त्रिफला मिला देने से शोथ, अर्श, ग्रहणी दोष, पाण्डुरोग तथा शूलरोग को नाश करनेवाली है ॥ १०२–१०८ ॥

क्षयरोगे मरीचादिवटिका—

मरीचपत्रतालीसचविकानां पलं पलम् ।
कृष्णातन्मूलयोर्द्वे द्वे पले शुण्ठीपलत्रयम् ॥ १०९ ॥
चातुर्जातमुशीरं च कर्षांश श्लक्ष्णचूर्णितम् ।
तत्र त्रिंशत्पलं दद्यात्क्वथितादमलाद्गुडात् ॥ ११० ॥
मरीचवटका ह्येते क्षयघ्ना दीपनाः परम् ।

क्षयरोग में मरिचादि वटिका—मरिच, तालीसपत्र, चव्य—एक २ पल, पीपर, पिपरामूल—दो २ पल, सोंठ तीन पल, चातुर्जात ( दालचीनी, इलायची, तेजपत्र, नागकेशर ), खस—एक २ कर्ष, इन सभी द्रव्यों को महीन चूर्ण बनावे और तीस पल गुड़ की चासनी में मिलाकर वटक बनावे। ये मरिच वटक, क्षयरोग को नाश करनेवाले हैं तथा उत्तम अग्निदीपक है ॥

लवङ्गाद्या गुटिका—

पलार्धं तु लवङ्गस्य तालीसत्रुटिवल्कलम् ॥ १११ ॥
यवानीचव्यकाजाजीधान्यकं च पलोन्मितम् ।
द्विपलं मरिच कृष्णा वृक्षाम्ल साम्लवेतसम् ॥ ११२ ॥
कृष्णायाश्च जटा शुण्ठी पथ्या च कुडवोन्मिता ।
एतत्सर्वं समाहृत्य त्रिगुणेन गुडेन तु ॥ ११३ ॥
ततोऽर्धपलिकाः कार्या गुटिकास्तु भिषग्वरैः ।
वटीमेकां ततः खादेन्मद्यतक्ररसासवैः ॥ ११४ ॥
भक्षिता येन तस्यार्शःपाण्डुहृत्पार्श्वशूलनुत् ।
कासगुल्मारुचिश्वासहिक्कामयगलग्रहान् ॥ ११५ ॥
ज्वरातिसार तन्द्रां च सेविता हन्ति वेगतः ।

लवंगाद्या गुटिका—लवंग आधा पल, तालीसपत्र, इलायची, दालचीनी, अजवायन, चव्य, स्याहजीरा, धनिया—एक २ पल, मरिच, पीपर, कोकमवृक्ष, अम्लवेंत—दो २ पल, कृष्णा की जटा ( पिपरामूल ), सोंठ, हर्रे—एक २ कुडव—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर चूर्ण बनावे और चूर्ण के तीन गुना गुड़ लेकर चासनी बनाकर चूर्ण मिला दे और वैद्यराज, आधा २ पल की गुटिका बना ले। इस वटी को मद्य, तक्र, मांसरस तथा आसव के साथ भक्षण करे। जो व्यक्ति इस वटी को भक्षण करता है उसके अर्शरोग, पाण्डुरोग हृदयरोग तथा पार्श्वशूल को दूर करती है। यह वटी सेवन करने से कास, गुल्म, अरुचि, श्वास, हिक्का ( हिचकी ), गलग्रह, ज्वरातिसार तथा तन्द्रा को शीघ्र ही नाश करती है॥

कुष्ठे तुवरास्थिवटकाः—

हरीतकी कलिङ्गानि पटोलफलपुष्करम्॥ ११६॥
बाकुची राजवृक्षश्च वह्न्यर्कमूलमेव च।
आवर्तकीफलं चैव भागवृद्ध्या यथोत्तरम्॥ ११७॥
यावन्त्यमूनि तुल्यानि तुवरास्थ्नां च संभवा।
मज्जा खदिरसंसिद्धा गोमूत्रकथिता पुनः॥ ११८॥
एभिः कर्षमितां सर्वैर्गुटिकां कारयेद्भिषक्।
प्राश्यैनामनु गोमूत्र पिबेच्चापि पलद्वयम्॥ ११९॥
जीर्णज्वरे ज्वरक्षीणे घृतमुष्णोदनं भजेत्।
सप्ताह तिलतैलेन निष्पावकङ्गुसेवनम्॥ १२०॥
तक्रानुपानं मासं च तत्परं सर्वभुग्भवेत्।
जयेत्क्षाराम्लवर्जी च सर्वकुष्ठानि मानवः॥ १२१॥

कुष्ठरोग में तुवरास्थि वटक—हर्रे एक भाग, कलिंग ( इन्द्रयव ) दो भाग, परोरा का पत्ता तीन भाग, फल ( मदनफल ) चार भाग, पुष्करमूल पांच भाग, शु० वाकुची छः भाग, अमलतास सात भाग, चित्रक आठ भाग, मदार की जड़ नव भाग, आवर्तिकी फल ( लता विशेष का फल ) दश भाग ( उत्तरोत्तर वृद्धि मात्रा में ) तथा इन सभी द्रव्यों के बराबर तुवरक की गुठली से मज्जा निकाल कर खैर के क्वाथ में पकावे और सुखा ले, इसके बाद पुनः गाय के मूत्र में पकावे, तथा सुखा लें, इस प्रकार इन सभी द्रव्यों को चूर्ण बनाकर गोमूत्र से भावित कर वैद्य एक २ कर्ष की गुटिका बनावे। इस वटी को खाकर दो पल गाय का मूत्र पान करे। जीर्ण ज्वर में तथा ज्वर से क्षीण होने पर घृत तथा गरम २ भात भक्षण करे। एक सप्ताह तक तिल तैल के साथ निष्पाव ( भटवांसु ) तथा कङ्गु ( कौंगुनी "टंगुनी" ) को सेवन

करे और तक्र का अनुपान रक्खे ( अर्थात् तक्र—मठा ऊपर से पान करे ) इसके बाद सभी चीजों को भक्षण करे। और अम्ल तथा क्षारीय चीजों को छोड़ दे। मनुष्य इस वटी को सेवन कर सभी प्रकार के कुष्ठों को जीत लेता है ॥ ११६–१२१ ॥

कुष्ठे खदिरादिवटिका—

खदिराद्बीजकान्निम्बात्कुटजाच्छालसारतः।
पञ्चाशत्पलिकान् भागान् गोमूत्रस्याढकद्वयम् ॥ १२२ ॥
जलद्रोणद्वये चापि सुगुप्तं दिवसान् दश।
दशरात्रस्थितं तत्तु कषायमनुसाधयेत् ॥ १२३ ॥
अध्यर्धाढकशेषं तु पुनरग्नावधिश्रयेत्।
चूर्णीकृतान्यथेमानि भेषजान्यत्र दापयेत् ॥ १२४ ॥
वरां भल्लातकं चैव विडङ्गानि वचां तथा।
चित्रकावल्गुजौ चैव भागान् दशपलांशकान् ॥ १२५ ॥
काकमाच्यास्तु मूलानि पलानां पञ्चविंशतिम्।
घनीभूतं तु तं ज्ञात्वा गुटिकां कारयेद्भिषक् ॥ १२६ ॥
तां भक्षयेत कुष्ठार्तः पथ्यभोजी जितेन्द्रियः।
कुष्ठानि नाशयत्येषा छिन्नाभ्राणीव मारुतः ॥ १२७ ॥

कुष्ठरोग में खदिरादि वटिका—खैर, बीजक ( विजयसार ), नीम की छाल, कोरैया की छाल, शाल की लकड़ी—इन द्रव्यों को पचास पल लेकर गोमूत्र दो आढक तथा जल दो द्रोण में मिलाकर, मुंहबन्द कर दश दिन तक गुप्त स्थान में रक्खे, इसके बाद क्वाथ सिद्ध करे। आधा आढक शेष क्वाथ को पुनः आग पर चढ़ा कर पकावे और उसमें वरा ( त्रिफला "हर्रे, बहेड़ा, आंवला" ), शु० भल्लातक, विडंग, वच, चित्रक, अवल्गुजा ( बाकुची )—इन द्रव्यों को दश २ पल तथा मकोय की जड़ को पच्चीस पल लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे तथा मिला दे। गाढ़ा हो जाने पर उतार कर वटी बनाले। जितेन्द्रिय होकर पथ्यपूर्वक भोजन करनेवाला, कुष्ठ रोग से पीडित व्यक्ति इस वटी को भक्षण करे। यह वटी कुष्ठ रोगों को नाश करती है। जैसे वायु मेघ को छिन्न-भिन्न कर देती है ॥ १२२–१२७ ॥

कुष्ठे विषगुटिकाः—

त्रिफलाव्योषयष्ट्याह्वविषं तुल्यानि पेषयेत्।
भृङ्गाम्बुना वटी कार्या श्लक्ष्णा चणकसम्मिता ॥ १२८ ॥
एकैकां वर्धयेद्यावदष्टावस्मान्न वर्धयेत्।
आस्तिकेन कृतो योगो विजयेद्वातजान् गदान् ॥ १२९ ॥

अशीतिं विंशति श्लेष्मभवान्सप्त महाक्षयान् ।
अष्टादशैव कुष्ठानि सन्नमग्निं च दीपयेत् ॥ १३० ॥

कुष्ठरोग में विष गुटिका—त्रिफला ( हर्रे, बहेडा, आंवला ), त्र्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच ), मुलेठी, शु० विष (वत्सनाभ)—समभाग—लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और भृङ्गराज के रस से भावित कर चना के बराबर चिकनी २ वटी बनावे । इस वटी को एक २ वटी प्रतिदिन के हिसाब से बढ़ा कर आठ वटी तक सेवन करे । आठ वटी से अधिक वटी न भक्षण करे । आस्तिक ( देवता गुरु, ईश्वर एवं औषधि में विश्वास कर ) सेवन करने से यह योग अस्सी प्रकार के वातरोग, बीस प्रकार के कफरोग, सात प्रकार के यक्ष्मारोग, तथा अठारह प्रकार के कुष्ठ रोगों को जीत लेता है और नष्ट जाठराग्नि को प्रदीप्त करता है ॥ १२८–१३० ॥

कुष्ठे लाङ्गलीगुटिका—

लाङ्गलीत्रिवृतालोहचूर्णं दत्त्वाऽपलं पृथक् ।
त्रिंशत्तु गुटिकाः पथ्याः कार्या भृङ्गरसप्लुताः ॥ १३१ ॥
छायाशुष्कां च तत्रार्धां गुटिकां भक्षयेत्ततः ।
जीर्णे रसेन रूक्षेण पेया पूर्वं न भोजयेत् ॥ १३२ ॥
यन्त्रितो ब्रह्मचर्याद्यैः क्रमेण गुटिकामपि ।
खादेत्प्रातस्तु मासैकं भवेत्कामचरः क्रमात् ॥ १३३ ॥
एवं सर्वाणि कुष्ठानि जयत्यतिबलान्यपि ।
धीमेधास्मृतियुक्तस्तु नित्यं जीवेत्समाः शतम् ॥ १३४ ॥

कुष्ठरोग में लांगली गुटिका—लांगली ( कलिहारी ), निशोथ तथा लौह चूर्ण को एक पल लेकर भृङ्गराज के रस में भावित कर एवं अच्छी तरह घोट कर तीस गुटिका बनाये और छाया में सुखाकर आधा २ गुटिका भक्षण करे । भोजन के पच जाने पर रूक्ष पदार्थों के रस के साथ पान करना चाहिए, भोजन के पहले नहीं भक्षण करना चाहिए । ब्रह्मचर्यादि व्रत को पालन करते हुए, क्रमशः एक मास तक प्रातःकाल इस वटिका को भक्षण करे, और धीरे २ दवा सेवन के पश्चात् अपने इच्छानुकूल आचरण करे । इस प्रकार सेवन करने से सभी प्रकार के प्रबल कुष्ठ रोगों को जीत लेता है और धी ( बुद्धि ), मेधा ( धारणाशक्ति ) तथा स्मरण शक्ति से युक्त होकर सैकड़ों वर्ष तक जीवित रहता है ॥

कण्ड्वां त्रिजातगुटिका—

त्रिजातत्रिफलाव्योषं सूक्ष्मचूर्णं तु कारयेत् ।
तत्तुल्यं त्रिवृताचूर्णं शर्कराक्षौद्रमेव च ॥ १३५ ॥

बद्ध्वाऽत्र मोदकानेषां भक्षयेद्ध यथाबलम् ।
विरेकः प्रबले ह्येष तथा कण्डूविनाशनः ॥ १३६ ॥

कण्डूरोग में त्रिजात गुटिका—त्रिजात ( इलायची, दालचीनी, तेजपत्र ), त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), व्योष ( सोंठ, पीपर, मरिच )—समभाग—इन द्रव्यों को सूक्ष्म चूर्ण बनावे और चूर्ण के बराबर निशोथ का सूक्ष्म चूर्ण मिलाकर शक्कर की चासनी में छोड़कर गाढ़ा हो जाने पर उतार ले, ठंढा होने-पर मधु मिलाकर मोदक बना ले। इस मोदक को बल के अनुसार मात्रा में भक्षण करे। यह मोदक प्रबल ( बलवान् ) कोष्ठवालों के लिये विरेचक है तथा कण्डू ( खुजली ) को नाश करता है। ( शक्कर चूर्ण के चौगुना तथा मधु आधा लेना चाहिये ) ॥ १३५-१३६ ॥

मुखरोगे खदिरगुटिका—

तुलां खदिरसारस्य द्विगुणां त्वरिमेदतः
प्रक्षाल्य जर्जरीकृत्य चतुर्द्रोणेऽम्भसः पचेत् ॥ १३७ ॥
द्रोणशेषं कषायं तु पूत्वा भूयः पचेच्छनैः ।
ततस्तस्मिन्घनीभूते चूर्णं कृत्वाऽक्षभागिकम् ॥ १३८ ॥
चन्दनं पद्मकोशीरं मञ्जिष्ठाधातकीघनम् ।
प्रपौण्डरीकयष्ट्याह्वत्वगेलापत्रकेसरम् ॥ १३९ ॥
लाक्षां रसाञ्जनं मांसीत्रिफलारोध्रवालुकम् ।
रजन्यौ फलिनीमेलां समङ्गां कट्फलं वटम् ॥ १४० ॥
यवासागरुपत्तङ्गगैरिकाञ्जनमावपेत् ।
लवङ्गजातिकक्कोलजातीकोशान् पलोन्मितान् ॥ १४१ ॥
कर्पूरकुडवं चापि पुनः शीतेऽवतारयेत् ।
ततस्तु गुटिकाः कार्याः शुष्कास्त्वास्ये निधापयेत् ॥ १४२ ॥
तैलमेतेन कल्केन कषायेण विपाचयेत् ।
शूलप्रबलविभ्रंशशौषिर्यकृमिदन्तनुत् ॥ १४३ ॥
जाड्यदौर्गन्ध्यतिक्तत्वमुखप्रक्लेदपाकजित् ।
गलशोषपरीदाहसादसदोहलेपहृत् ॥ १४४ ॥
दन्तास्यगलपाकेषु सर्वेष्वेतत्परायणम् ।

मुखरोग में खदिरगुटिका—खदिरसार ( खैर की लकड़ी, एक तुला, इरिमेद ( दुर्गन्ध खैर ) की लकडी दो तुला ले ले और साफ तथा कूटकर चार द्रोण जल में पकावे। एक द्रोण शेष रहने पर छानकर पुनः धीरे-धीरे आंच से पकावे और गाढ़ा होने पर, चन्दन, पद्मकाठ, खस, मंजीठ, धाय का फूल, मोथा, प्रपौण्डरीक, मुलेठी, दालचीनी, इलायची, तेजपत्र, नागकेशर,

लाचा। (लाख), रसौत, जटामांसी, त्रिफला ( हरें, बहेडा, आंवला ), लोध, एलवालु, आमाहल्दी, दारुहल्दी, प्रियंगु, बड़ी इलायची, समंगा ( वरियार ), कायफर, वट ( वरोही ), यवासा, अगर, पतङ्ग, गेरु, अञ्जन—एक २ अक्ष— इन द्रव्यों को चूर्ण बनाकर तथा लवंग, जायफर, कङ्कोल ( कवाबचीनी ), जातीकोष, (जावित्री) एक २ पल—इन द्रव्यों के चूर्ण को मिला दे। ठंढा होने पर कर्पूर एक कुडव ( चार पल ) मिलाकर गुटिका बनाये, तथा मुख में धारण करे। इन्हीं द्रव्यों के कल्क तथा कषाय के साथ तैल भी सिद्ध करें ( और मुख में रखे )। यह गुटिका तथा तैल प्रबल शूल, विश्लथ (दांत हिलना), शौषिर्य ( दन्तमूलगतशोथ ), कृमिदन्त को दूर करता है। जड़ता, दुर्गन्ध, मुख की तिक्तता, मुख से पानी आना, मुख का पकना—आदि को जीत लेता है। गलारोग, गले का सूखना, जलन, दन्तशूल, संरोह तथा चिपचिपाहट को दूर करता है और सभी प्रकार के दांत, मुख तथा गले के पाक ( पकने पर ) होने पर यह गुटिका तथा तैल, लाभप्रद हैं॥

मुखरोगे द्वितीया खदिरगुटिका—

खदिरस्य तुलां शुद्धां जलद्रोणे विपाचयेत्॥ १४५॥
अष्टभागेऽवशिष्टे तु पुनः कल्कं प्रदापयेत्।
जातीकर्पूरपूगानि सकङ्कोलफलानि च॥ १४६॥
इत्येषां गुटिका कार्या मुखसौभाग्यवर्धनी।
दन्तोष्ठमुखरोगेषु जिह्वाताल्वामयेषु च॥ १४७॥

मुखरोग में द्वितीय खदिरगुटिका—स्वच्छ खैरसार एक तुला लेकर एक द्रोण जल मे पकावे। अष्टमांशशेष क्वाथ को छानकर पुनः आग पर पकावे और उसमें जायफर, सुपारी, कवाबचीनी, मदनफल—समभाग ( एक २ पल )—इन द्रव्यों का कल्क मिला दे। गाढ़ा हो जाने पर उतार ले और ठंढाकर कर्पूर ( एक तो० ) मिला दे। इसके बाद गुटिका बना ले। यह गुटिका मुख के स्वाद को बढ़ाने वाली है। तथा इस वटी को दाँत, ओंठ, मुखरोग, जिह्वा रोग एवं तालुरोग में प्रयोग करे॥ १४५-१४७॥

मुखरोगे तृतीया खदिरगुटिका—

कुङ्कुमलवङ्गपत्रत्वक्त्रुटिशङ्खाम्बुजानि तुल्यानि।
कङ्कोलजातिमृगमदभागैर्द्विगुणीकृतैः सम्यक्॥ १४८॥
पञ्चाशत्खदिरस्य भागाः सप्तैव शशधरस्यापि।
सहकारतैलयुक्ता खदिरगुटिकाऽऽस्यरोगघ्नी॥ १४९॥

मुखरोग में तृतीय खदिरगुटिका—कुंकुम (केशर), लवंग, तेजपत्र, दालचीनी, इलायची, शंखभस्म, कमलगट्टा—समभाग, कवाबचीनी, जायफर,

कस्तूरी—तीन तीन भाग, खैर पचासभाग, शशधर ( कर्पूर ) सात भाग—इन द्रव्यों को लेकर कूटने-पीसने योग्य द्रव्यों को कूट-पीस छानकर रख ले, कर्पूर तथा कस्तूरी महीन कर मिला दे और आम की गुठली के तैल में मिलाकर गुटिका बना ले। यह गुटिका—मुख रोग को नाश करने वाली है ॥१४८-१४९॥

गलरोगे मरिचाद्या गुटिका—

मरिचं पिप्पली पाठा यवक्षारः सनागरः।
एलापत्रत्वचं पथ्या सैन्धवं चाम्लवेतसः ॥ १५० ॥
मधुना गुटिका छेया कण्ठरोगविनाशिनी।

गलरोग में मरिचाद्या गुटिका—मरिच, पीपर, पाढी, यवखार, सोंठ, इलायची, तेजपत्र, दालचीनी, हर्रे, सेन्धानमक, अम्लवेत—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे और मधु में मिलाकर गुटिका बना ले। यह गुटिका कण्ठरोग को नाश करती है ॥

गलरोगे पिप्पल्यादिक्षारगुटिका—

कर्षमेकं तु पिप्पल्या मरिचानां तथैव च।
दाडिमस्य पलार्धं च गुडस्य च पलद्वयम् ॥ १५१ ॥
यवक्षारार्धकर्षं च गुटिकां कारयेद्भिषक्।
मुखेन धारिता हन्ति कासश्वासगलामयान् ॥ १५२ ॥

गलरोग में पिप्पल्यादिक्षारगुटिका—पीपर का चूर्ण एक कर्ष, मरिच चूर्ण एक कर्ष, अनार का चूर्ण आधा पल ( दो कर्ष ), गुड़ दो पल, यवखार आधा कर्ष—इन सभी द्रव्यों को मिलाकर गुटिका बनावे ( गुड़ की चासनी बना लेनी चाहिए )। यह गुटिका मुख में रखने से कास, श्वास तथा गले के रोगों को नाश करती है ॥ १५१-१५२ ॥

कफरोगे वत्सनाभाद्या गुटिका—

वत्सनाभवल्लयुगं षड्वल्लास्त्रिकटुकचूर्णस्य।
चित्रकवल्लद्वितयं पिप्पलिमूलस्य वल्लयुगम् ॥ १५३ ॥
अभया द्वादशवल्ला द्वादशद्विगुणा च गुग्गुलोर्वल्लाः।
गुटिका धार्या वदने क्षणदायां कफविनाशार्थम् ॥ १५४ ॥

कफरोग में वत्सनाभाद्या गुटिका—शु० वत्सनाभ चार वल्ल (एक मासा), त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ) का चूर्ण छः वल्ल ( बारहगुञ्जा ), चित्रक चूर्ण दो वल्ल ( चार गुंजा ), पिपरामूल का चूर्ण दो वल्ल, हर्रे चूर्ण बारहवल्ल ( तीन मासा ), शु० गुग्गुलु चौबीसवल्ल ( छः मासा )—इन सभी द्रव्यों को एकत्र कर जल के साथ गुटिका बनाये और मुख में रात्रि के समय कफ को नाश करने के लिये धारण करे।

त्रिकट्वाद्या गुटिका—

त्रिकटुत्रिफलादुरालभाद्विनिशादारुवचाः सचित्रकाः ।
रसगन्धककर्कटाह्वया रुचककट्फलहिङ्गुपत्रिकाः ॥ १५५ ॥
इति दर्शितभेषजैर्गुटी मधुना कर्षमिता कृता नृणाम् ।
प्रणिहन्ति निषेविता प्रगे पवनासृक्कफकोपजामयान् ॥ १५६ ॥

त्रिकट्वाद्या गुटिका—त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मरिच ), त्रिफला ( हर्रे, वहेड़ा, आंवला ), दुरालभा ( यवासा ), आमाहल्दी, दारुहल्दी, देवदारु, वच, चित्रक, रस ( पारा ), गन्धक, काकड़ासिंघी, रुचक ( सौवर्चलनमक, कायफर, हिंगुपत्री—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बना लें और शुद्ध पारा तथा शु० गन्धक की कज्जली बनाकर मिला दे । पुनः इस चूर्ण को मधु में मिलाकर, एक २ कर्ष की गुटिका बनावे । यह गुटिका प्रातः काल सेवन करने से वातरक्त, तथा कफजन्य रोगों को नाश करती है । ( शु० पारा तथा शु० गन्धक की कज्जली बना लेनी चाहिए ) १५५–१५६ ॥

भार्ग्यादिगुटिका—

भार्गी सकृष्णा द्विनिशेन्दुकान्तापथ्याविभीतत्वचकुष्ठविश्वाः ॥
कन्यारसेनापि गुटिर्विधेया सश्वासकासामरुचिं निहन्ति ॥ १५७ ॥

भार्ग्यादि गुटिका—भारंगी, पीपर, द्विनिशा (आमाहल्दी, दारुहल्दी), इन्द्रकान्ता ( मांसरोहिणी ), हर्रे, वहेड़ा, दालचीनी, कूठ, सोंठ—समभाग—इन द्रव्यों को लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनावे और घृतकुमारी ( घीकुआर ) के स्वरस के साथ मिलाकर गुटिका बनावे । यह गुटिका श्वासरोग, कास ( खांसी ) तथा अरुचि को नाश करती है ॥ १५७ ॥

ज्वरे त्रिवृताद्यो मोदकः—

त्रिवृतापिप्पलीयुक्तो गुडसर्पिर्विभावितः ।
मण्डानुपानो देयोऽयं मोदकः सन्निपातहा ॥ १५८ ॥

ज्वररोग में त्रिवृताद्य मोदक—निशोथ तथा पीपर का चूर्ण घृत में भून ले और गुड की चासनी में मिलाकर मोदक बनाये । यह मोदक मण्ड के अनुपान से सेवन करने पर सन्निपात रोग को नाश करता है ॥ १५८ ॥

कम्पिल्लकाद्यो मोदकः—

कम्पिल्लकत्रिवृत्कृष्णापथ्यानागरकैरपि ।
सितागुडयुतो ह्येष मोदको ज्वरिणां हितः ॥ १५९ ॥
शीतानुपानतश्छर्दितृष्णापित्तामयान् जयेत् ।

कम्पिल्लकाद्य मोदक—कम्पिल्लक ( कबीला ), निशोथ, पीपर, हर्रे, सोंठ—समभाग—इन द्रव्यों के चूर्ण को खाँड़ की चासनी में मिलाकर मोदक

बनावे। यह मोदक ज्वर के रोगियों के लिये हितकर है तथा शीतल जल के साथ पान करने से छर्दि, तृष्णारोग तथा पैत्तिक रोगों को जीत लेता है॥

त्रिफलाद्यो मोदकः—

त्रिवृतार्धवराव्योषशर्करागुडसंयुतम्॥ १६०॥
मोदकं भक्षयित्वा तु पिबेच्चोष्णं जलं पुनः।
पार्श्वशूलेऽरुचौ कासे ज्वरे चानिलसंभवे॥ १६१॥

त्रिफलाद्य मोदक—वरा (त्रिफला—हर्रे, बहेड़ा, आंवला), व्योष (सोंठ, पीपर, मरिच)—समभाग—तथा इन सभी द्रव्यों के बराबर निशोथ लेकर चूर्ण बनावे और शर्करा या गुड़ के दुगुनी चासनी में मिलाकर मोदक बनावे। इस मोदक को पार्श्वशूल, अरुचि, कास तथा वातजन्य ज्वर में भक्षण कर गरम जल पान करे॥ १६०-१६१॥

ज्वरे सप्तलाद्यो मोदकः—

सप्तला पिप्पलीमूलं श्यामा दन्ती पृथक्-पृथक्।
एषां दशपलान् भागान् दशमूल्यास्तुलां तथा॥ १६२॥
हरीतक्यक्षधात्रीणां प्रस्थं प्रस्थं समावपेत्।
जलद्रोणद्वये पक्वं पूतं पादावशेषितम्॥ १६३॥
विडङ्गं मुस्तकं श्यामां शङ्खिनीं मालतीमपि।
त्रिवृद्व्योषयुतं ह्येतत्कृत्वा चूर्णं रसे क्षिपेत्॥ १६४॥
वटकानक्षमात्रांस्तु वातश्लेष्मकृते ज्वरे।
शूले पक्वाशयस्थे च शुद्ध्यर्थं भक्षयेदिमान्॥ १६५॥

ज्वर में सप्तलाद्य मोदक—सातला, पिपरामूल, कालानिशोथ, दन्तीमूल—दश २ पल, दशमूल (बेल की छाल, गम्भारी, पाढ़ल, अरलु, अरणी, शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बनभंटा, भटकटैया, गोखरू), एक तुला, हर्रे, बहेड़ा, आंवला एक प्रस्थ—इन सभी द्रव्यों को लेकर दो द्रोण जल में पकावे, चौथाई शेष क्वाथ को छान कर उस में विडंग, मोथा, काला निशोथ, अपामार्ग, मालती, श्वेत निशोथ, सोंठ, पीपर, मरिच—(एक २ पल)—इन द्रव्यों के चूर्ण को मिलाकर पकावे। गाढ़ा हो जाने पर एक २ अक्ष परिमाण वटक बनावे और इन वटकों को कोष्ठ-संशोधन के लिये, वात-श्लेष्मजन्य ज्वर तथा पक्वाशयस्थ शूल में भक्षण करावे॥ १६२-१६५॥

भ्रमे कृष्णाद्या गुटिका—

कृष्णाशुण्ठीशताह्वानामभयानां पलं पलम्।
गुडस्य षट्पलान्येषां गुटिका भ्रमनाशिनी॥ १६६॥

भ्रमरोग में कृष्णाद्य गुटिका—पीपर, सोंठ, सौंफ, हर्रे—एक पल—इन

द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे और गुड़ छः पल की चासनी बनाकर मिला दे और गुटिका बना ले। यह गुटिका श्रम को नाश करने वाली है ॥ १६६ ॥

ज्वरातिसारे कट्वङ्गाद्या वटकाः—

कट्वङ्गबिल्वजम्ब्वाम्रकपित्थं सरसाञ्जनम् ।
ह्रीवेरं च निशे लाक्षां कट्फलं शुकनासिकाम् ॥ १६७ ॥
रोध्रं मोचरसं शङ्खं धातकीं वटशुङ्गकान् ।
पिष्ट्वा तण्डुलतोयेन वटकानक्षसंमितान् ॥ १६८ ॥
छायाशुष्कान्पिबेत्क्षिप्रं ज्वरातीसारशान्तये ।
शमनान् रक्तपित्तस्य शूलातीसारनाशनान् ॥ १६९ ॥

ज्वरातिसार में कट्वङ्गाद्य वटक—कट्वङ्ग ( अरलू ), बेल की छाल, जामुन की गुठली, आम की गुठली, कैथ, रसाञ्जन, हाऊबेर, आमाहल्दी, दारुहल्दी, लाख, कायफर, शुकनासिका ( मिरिचियाकन्द ), लोध, मोचरस ( सेमर का गोंद ), शंखभस्म, धाय का फूल, वटशुङ्ग ( वटांकुर )—समभाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनाये और चावल के धोवन ( एक तोला चावल एक पाव पानी में भिगोकर एक घण्टा बाद छान ले, इसी को तण्डुलोदक कहते हैं ) के साथ पीसकर एक २ अक्ष परिमाण का वटक बनावे और छाया में सुखा ले। इन रक्तपित्तशामक, शूल तथा अतिसारनाशक वटकों को ज्वरातिसार की शान्ति ( नाश ) के लिये शीघ्र ही पान करे। ( इस वटक को तण्डुलोदक से ही पान करना लाभदायक है ) ॥ १६७–१६९ ॥

प्लीहोदरे रोहितकवटकाः—

भागाः पञ्चदशाथ कोलकभवा रोहीतकस्य त्रयः
पथ्यायास्त्रय एव तद्द्विगुणितं संयोज्य सिद्धं गुडम् ।
चातुर्जातकभागसंगसुरभीनश्नन्नरो मोदकान्
प्लीहार्शःश्वयथूदरज्वरवमीन् गुल्माग्निसादाञ्जयेत् ॥१७०॥

प्लीहोदर में रोहितक वटक—कोलकभव ( कबाबचीनी ) पन्द्रह भाग, रोहीतक ( रोहेडा ) तीन भाग, हर्रे तीन भाग—इन द्रव्यों को चूर्ण बनाकर चूर्ण के दुगुना स्वच्छ गुड़ की चासनी बनाकर मिला दे और चातुर्जात ( इलायची, दालचीनी, तेजपत्र, नागकेशर )—इन द्रव्यों के चूर्ण को सुगन्धित करने के लिये डाल दे तथा मोदक बना ले। मनुष्य इस मोदक को खाकर प्लीहावृद्धि, अर्शरोग, शोथ, उदररोग, ज्वर, वमन, गुल्मरोग तथा अग्निसाद ( मन्दाग्नि ) को जीत लेता है अर्थात् इन रोगों को दूर करता है ॥ १७० ॥

गुडपाकविधिः—

मृद्वा दर्वीप्रलेपः स्याद्यावद्वा तन्तुली भवेत् ।

तोयपूर्णे यदा पात्रे क्षिप्तो न प्लवते गुडः ॥ १७१ ॥
क्षिप्तोऽप्सु निश्चलस्तिष्ठेत्पतितश्च न शीर्यति ।
एष पाको गुडादीनां सर्वेषां परिकीर्तितः ॥ १७२ ॥
सुखमर्द्यः सुखस्पर्शो गन्धवर्णरसान्वितः ।
पीडितो भजते मुद्रां गुडः पाकमुपागतः ॥ १७३ ॥

गुडपाक विधि—जब गुड की चासनी, कलछुल में चिपकने लगे या जब तार बनने लगे और जलसे पूर्ण पात्र में छोड़ने पर न तैरे तथा जल के नीचे जाकर बैठ जाय एवं जल में गिरने पर न बिखरे, यह सभी गुड़ आदि के पाक की विधि कही गयी है। आसानी से मसला जा सके, स्पर्श करने में चिकना हो, गन्ध, वर्ण तथा रस से युक्त हो, बांधने से पीढी बन जाय तब समझना चाहिए की गुड़ का पाक तैयार हो गया है ॥ १७१–१७३ ॥

धातुक्षये महाकल्याणको गुडः—

पिप्पलीं पिप्पलीमूलं चित्रकं हस्तिपिप्पलीम् ।
धान्यकं च विडङ्गानि यवानी मरिचानि च ॥ १७४ ॥
त्रिफलां चाजमोदां च नीलिनीं जीवकं तथा ।
सौवर्चलं ससिन्धूत्थं सामुद्रं चौद्भिदं वचाम् ॥ १७५ ॥
आरग्वध त्वचं पत्रं सूक्ष्मैलामुपकुञ्चिकाम् ।
नागरेन्द्रयवांश्चैव गृह्णीयात् कर्षभागिकान् ॥ १७६ ॥
मृद्वीकायाः प्रधानाया दद्यात्पलचतुष्टयम् ।
त्रिवृतायाः पलान्यष्टौ रसमामलकस्य च ॥ १७७ ॥
प्रस्थं द्विगुणितं कृत्वा शनैर्मृद्वग्निना पचेत् ।
यदा पक्वं विजानीयात्तदैनमवतारयेत् ॥ १७८ ॥
उदुम्बरेण धात्र्या वा बदरेणाथ वा समम् ।
यथाबलं प्रयुञ्जीत समीक्ष्य मतिमान् भिषक् ॥ १७९ ॥
सर्वांश्च ग्रहणीदोषान्प्रमेहांश्चैव विंशतिम् ।
अर्शांसि वातगुल्मांश्च कुष्ठानाहभगन्दरम् ॥ १८० ॥
उरोघातं प्रतिश्यायं हृद्रोगं चैव नाशयेत् ।
धातुक्षीणे बलक्षीणे स्त्रीभिः क्षीणे क्षये तथा ॥ १८१ ॥
ज्वराणां चैव सर्वेषां वन्ध्यानां चापि पुत्रदम् ।
रूपौदार्यं स्वरौदार्यं मेधामाविन्दते स्थिराम् ॥ १८२ ॥
महाकल्याणको ह्येष रसायनमनुत्तमम् ।

धातुक्षय में महाकल्याणक गुड—पीपर, पिपरामूल, चित्रक, गजपीपर, धनियां, विडंग, अजवायन, मरिच, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला, )

अजमोदा, नीलवृक्ष, जीवक, सौवर्चल नमक, सेन्धानमक, सामुद्रनमक, औद्भिद-नमक ( रेह का नमक ), वच, अमलतास, दालचीनी, तेजपत्र, छोटी इलायची, उपकुञ्चिका ( मंगरैल ), सोंठ, इन्द्रयव—एक २ कर्ष—इन द्रव्यों को लेकर चूर्ण बनावे और इस चूर्ण को तथा मुनक्का चार पल, निशोथ चूर्ण आठ पल, आंवला का रस दो प्रस्थ में मिला कर मन्द आंच से धीरे २ पकावे और पक जाने पर उतार ले। बुद्धिमान वैद्य इसको बल के अनुसार, गूलर फल, आंवला या बैर के बराबर वटी बना कर प्रयोग करे। यह वटी सभी प्रकार के ग्रहणी रोग, बीस प्रकार के प्रमेह, अर्शरोग, वातगुल्म, कुष्ठरोग, आनाह, भगन्दर, उरोघात, प्रतिश्याय ( जुकाम ) तथा हृदय के रोग को नाश करती है। धातुक्षीण, बलक्षीण, स्त्रियों के द्वारा क्षीण तथा क्षय रोग में यह लाभप्रद है। सभी ज्वरों को नाश करने वाला तथा वांझ स्त्रियों को पुत्र देने वाला यह महा कल्याणक नामक वटक उत्तम रसायन है और सुन्दरता, अच्छा स्वर तथा स्थिर धारणाशक्ति को देने वाला है॥

ग्रहण्यां कल्याणको गुडः—

कृष्णात्वग्ग्रन्थिकं वह्निं दीप्यकोपणसैन्धवम्।
कृमिघ्नत्रिफलाधान्यकोलाजाव्यजमोदकाः। १८३॥
पलिकानि त्रिवृच्चूर्णतैलयोश्च पलाष्टकम्।
रसप्रस्थत्रयं धात्र्या गुडस्यार्धशतं क्षिपेत्॥ १८४॥
एतत्कल्याणको नाम ग्रहणीपाण्डुजित्परम्।

ग्रहणीरोग में कल्याणक गुड—पीपर, दालचीनी, पिपरामूल, चित्रक, अजवायन, मरिच, सेन्धानमक, विडंग, त्रिफला ( हर्रे, बहेड़ा, आंवला ), धनिया, कोल ( बैर ), स्याहजीरा, अजमोदा—एक २ पल—इन द्रव्यों का चूर्ण, निशोथ चूर्ण आठ पल, तैल आठ पल, आंवला स्वरस तीन प्रस्थ, गुड़ पचास पल—इन सभी द्रव्यों को एकत्रकर मन्द आंच से पकावे, गाढ़ा हो जाने पर उतार वटक बना ले। यह कल्याणक नामक वटक ग्रहणी रोग तथा पाण्डुरोग को अच्छी तरह जीत लेता है॥

ग्रहण्यां यवान्याद्या गुटिका—

यवानी धान्यकं बिल्वं चविकात्रुटिवल्कलम्।
अम्लवेतसवृक्षाम्लं त्रिफला शिखिग्रन्थिकम्॥ १८५॥
सौवर्चलं सैन्धवं च हपुषा च हरीतकी।
यष्टिका सातला स्पृक्का पलमानानि चूर्णयेत्॥ १८६॥
गुडस्य तु पलान्यत्र दापयेद् द्विगुणानि तु।
यवानीगुटिका ह्येषा ग्रहणीनाशनी परा॥ १८७॥

स्नेह के चतुर्थांश औषध कल्क का निर्देश है किन्तु जहाँ अडूसा आदि के पुष्प के कल्क के साथ स्नेह-साधन का विधान है वहा कल्क के अधिक होने के कारण औषध कल्क अष्टमाश ग्रहण करना चाहिए। 'सौम्य एवं सुगन्धित पदार्थों का जैसे केशर नागकेशर, लौंग चम्पा, कमल-आदि पुष्पों का भी कल्कअष्ट मांश ही ग्रहण करे जहा केवल जल से स्नेह सिद्ध करना हो वहा चतुर्थांश कल्क, क्वाथ से सिद्ध करने पर षष्ठांश तथा स्वरस से सिद्ध करने पर अष्टमाश कल्क ग्रहण करे। जिस स्नेह में कल्क का निर्देश नही किया गया है वहा केवल द्रव के साथ ही स्नेहपाक करना अभीष्ट है।

जिस योग मे द्रव्य का निर्देश होने पर भी कल्क या क्वाथ का निर्देश नहीं है वहां पर उसी द्रव्य का चतुर्थांश कल्क तथा चौगुना क्वाथ द्रव ग्रहण किया जाता है। जहा एक या दो द्रव्य का निर्देश है वहा केवल कल्क के साथ स्नेह-साधन करे। यदि तीन द्रव्यों से अधिक द्रव्य का निर्देश हो तो उन्हीं द्रव्यों के कल्क एव क्वाथ से स्नेह सिद्ध करे। क्वाथ कल्पना के लिये सुश्रुत का कथन है कि—त्वक् पत्र, फल, मूलादिक द्रव्यों को लेकर काटने योग्य द्रव्यों को काट कर, भेदन करने योग्य द्रव्यों को भेदन कर, एवं कूट कर अठगुना या सोलह गुना जल में पकाकर चतुर्थांश शेष क्वाथ को ग्रहण करे। आठगुना या सोलह गुना का अभिप्राय यह है कि अति कठिन द्रव्यों को सोलह गुना जल और कठिन द्रव्यों को अठगुना जल मे क्वाथ करे क्यों कि अधिक जल में क्वाथ करने से द्रव्यांश परिपक्व होकर द्रव में आ जाता है। मृदु द्रव्यों को अन्य आचार्यो ने चौगुने जल में ही पाक करने का निर्देश किया है।

जिस योग में क्वाथ द्रव्य अल्प मात्रा में है वहां चतुर्थांश शेष क्वाथ, स्नेह मे चौगुना द्रव पदार्थ सम्भव नहीं है अत. सोलह गुने जल में क्वाथ करे और चतुर्थांश क्वाथ स्नेह का चौगुना ग्रहण करे।

जहा 'एक तुला द्रव्य जल में पकाये, ऐसा निर्देश मिले वहा जल एक द्रोण ग्रहण करे, जहा एक द्रोण जल का निर्देश हो किन्तु द्रव्य के मान का निरूपण न हो वहा एक तुला द्रव्य ग्रहण करे। इसी प्रकार जहां सौ पल द्रव्य का निर्देश हो जल के मान का निर्देश न किया गया हो वहा भी एक द्रोण जल ग्रहण करना चाहिए। जहा स्नेह का परिमाण नहीं कहा गया हो, वहा स्नेह एक प्रस्थ ग्राह्य है।

## स्नेहपाकविवेचन

स्नेह सिद्ध होने पर जहा क्षीर, कल्क तथा कषाय के साथ स्नेह सिद्ध किया गया है वहाँ दो रात्रि रखना चाहिए, जहा स्वरस क्वाथ एव कल्क के साथ स्नेह सिद्ध किया गया हो वहां तीन रात्रि, कल्क एव कषाय के साथ स्नेह सिद्ध किया गया हो तो पाच रात्रि रखना चाहिए। दधि, आरनाल, मूत्र आदि, एवं कल्क के साथ स्नेह सिद्ध होने पर एक रात्रि रखना चाहिए क्योंकि इतने समय तक रखने से स्नेह में विशेष गुण का आधान होता है।

सिद्ध स्नेह को वस्त्र से छान कर उपयोग करे। मृदु पाक स्नेह में द्रव्य किट्ट आने की सम्भावना रहती है अत. निचोड कर नहीं छानना चाहिए। मध्य पाक में साधारणत

छान कर निचोड लेना चाहिए। खर पाक में अच्छी तरह स्नेह को निचोड कर छान लेना चाहिए। सर्वत्र मध्यम पाक उत्तम होता है। मृदु एव मध्य पाक में सम्पूर्ण वीर्य का आधान हो जाता है। तीनो प्रकार के पाक अपने अपने विशेष कर्म में उपयोगी है।

## स्नेहपाक विज्ञान

स्नेह पाक तीन प्रकार का होता है। मृदु, मध्यम तथा खर। जिस सिद्ध स्नेह में स्नेह तथा औषधि कल्क रसयुक्त अलग अलग प्रतीत हो वह मृदु पाक है, जिसमे मोम की तरह स्वच्छ एव अविलेपि ओषध कल्क प्रतीत हो वह मध्यम पाक, तथा जिस में कृष्ण वर्ण का शुष्क थोडा स्वच्छ एवं चिकना औषध कल्क हो जाय वह खर पाक होता है। इसके वाद दग्ध स्नेह होता है अत. स्नेह को अच्छी तरह सिद्ध करे। मृदु पाकी स्नेह का प्रयोग पीने एवं मर्दन के लिये किया जाता है मध्यपाकी, नस्य एवं अजन के लिये तथा खर पाकी का वस्ति कर्म एवं कान में छोडने के लिये प्रयुक्त होता है। जव स्नेह में आवाज न हो, फेन समाप्त हो जाय, गन्ध, वर्ण तथा रस आदि की उपलब्धि हो जाय तव स्नेह को सिद्ध जानना चाहिए। कुशल वैद्य इस प्रकार परिपक घृत को सिद्ध घृत समझे। तैल के सिद्ध होने पर अत्यन्त फेन प्रतीत होता है। दूसरी परीक्षा यह है कि तैल या घृत सिद्ध होने पर कल्क निकाल कर आग में जलाये यदि किसी प्रकार का शब्द न हो और जल जाय तो स्नेह सिद्ध समझना चाहिए।



# परिशिष्ट ३

## व्याधि-नामावली

**अ**

अर्बुद ( Tumour )
अंकुश कृमि ( Hook-worms )
अग्निमांद्य ( Dyspepsia )
अग्निरोहिणी ( Plague )
अजकाजात ( Staphyloma )
अजीर्ण ( Gastritis )
अतिसार ( Dysentery )
अपची ( Scrofula )
अपस्मार ( Epilepsy )
अभिष्यन्द ( Conjunctivitis )
अम्लपित्त ( Acidosis )
अरुंषिका ( Eczema of Face or Scalp )
अरोचक ( Anoraxia )
अर्श ( Haemorrhoid )
अलस ( Chilblain )
अव्रणशुक्र ( Corneal opacity )
अश्मरी ( Stone )

**आ**

आक्षेप ( Convulsion, Tetany )
आघात (Injury )
आतप-व्यापद ( Sun-Stroke )
आध्मान ( Tympanitis )
आंत्रवृद्धि ( Hernia )
आंत्रिक ज्वर ( Typhoid Fever )
आमवात ज्वर ( Rheumatic Fever )
आमाशयिकव्रण ( Gastric ulcer )

**इ**

इन्द्रलुप्त ( Alopasia )

**उ**

उत्कोठ ( Allergy )
उदकमेह ( Diabetes Insipidus )
उदावर्त (Intestinal obstruction)
उन्माद ( Paralysis of Insane )
उपदंश ( Soft chancre )
उरुस्तम्भ ( Paraplegia )

**क**

कक्षा ( Herpes Zoster )
कटिशूल ( Backache )
कण्डू ( Itch )
कामला ( Jaundice )
कालाजार ( Kala-azar )
कालीकास ( Whooping Cough )
कास ( Bronchitis )
किलास ( Leuco-derma )
कृमिरोग ( Worms )
कोष्ठबद्धता ( Constipation )
क्षत ( Wound )
क्षवथु ( Sneezing )
क्षय ( Tuberculosis )

**ग**

गञ्जत्व ( Baldness )
गण्डमाला ( Scrofula )
गर्भपात ( Abortion )
गर्भस्राव ( Miscarriage )
गुदकण्डू ( Pruritus Ani )
गुदपाक ( Proctitis )
गुदभ्रंश ( Prolapse Ani )
गुदशोथ ( Proctitis )
गुल्मरोग ( Abdominal tumours )
गृध्रसी ( Sciatica )

**घ**

घात ( Paralysis )

च

चिप्प ( Onychia )

ज

जतुमणि ( Molluscum )
जलोदर ( Ascites )
जीवाणुमयता ( Septicaemia )
ज्वर ( Fever )

त

तिल ( Mole )
तुण्डिकेरी ( Tonsilitis, Quinsy )
तृषा ( Thirst )
तृष्णा ( Thirst )
त्वगार्बुद ( Wart )

द

दन्तपुप्पुटक ( Gum Boils )
दन्तवेष्ठक (Pyorrhoea Alveolaris)
दग्ध ( Burn )
दण्डक ज्वर ( Dengue Fever )
दद्रु ( Ring worm )
दारुणक ( Pityriasis Capitis )
दाह ( Irritation )
दीप्ति ( Rhinitis )
दुर्जलज्वर ( Black water Fever )

न

नष्टार्तव ( Amenorrhoea )
नाडीव्रण ( Fistula )
नाडीशोथ ( Neuritis )
नाभिपाक ( Omphitis )
नालभ्रंश ( Prolapse of Cord )
नासारक्तस्राव ( Epistaxis )
नासार्श ( Nasal Polypus )
नासास्राव ( Rhinitis )
नाशापाक (Suppurative Rhinitis)
न्यच्छ ( Navi )

प

पाण्डु ( Anaemia )
पाददरी ( Phagades )
पामा ( Eczema )
पद्मिनीकण्टक ( Papillomata )
पाषाण गर्दभ ( Mumps )
पीतज्वर ( Yellow Fever )
पीनस ( Atrophic Rhinitis )
पुनरावर्तक ज्वर (Relapsing Fever)
पूतिनस्य ( Ozoena )
पूयमयता ( Pyaemia )
पूयमेह ( Gonorrhoea )
पेशीशूल ( Myalgia )
पोथकी ( Trauchoma )
प्रतिश्याय ( Nasal catarrh )
प्रमेह ( Diabetes )
प्रवाहिका ( Diarrhoea )

फ

फिरंग ( Syphilis )
फुफ्फुसप्रदाह (Broncho Pneumonia)
फुफ्फुसावरणशोथ ( Pleurysi )

ब

वन्ध्यत्व ( Sterility )
वल्मिकी ( Actynomycosis )
बाघी ( Bubo )
बालशोष ( Ricket, marasmus )
बेरी बेरी ( Beri Beri )

भ

भग-कण्डू ( Pruritus Vulva )
भगन्दर ( Fistula in Ano )
भ्रम ( Vertigo )

म

मण्डल ( Wheals )
मदात्यय ( Alcoholism )
मधुमेह ( Diabetes Mellitus )
मध्यकर्णशोथ ( Otitis Media )
मन्यास्तम्भ ( Torticollis )
मसूरिका ( Variola )

माता ( Small Pox )
मुखदूषिका ( Acne Valgaris )
मुखपाक ( Thrush )
मूत्रकृच्छ्र ( Supression of urine )
मूत्राघात ( Retention of urine )
मूत्रावरोध ( Retention of urine )
मूत्राशयशोथ ( Cystitis )
मूसिकदंश ज्वर ( Rat Bite Fever )
मोच ( Sprain )
मोतियाविन्दु ( Cataract )

**य**

योषापस्मार ( Hysteria )

**र**

रक्तपित्त ( Haemalemesis and Haemop hysis )
रक्तप्रदर ( Menorrhagia and Metrorrhagia )
राजयक्ष्मा ( Phthisis )
राजिका ( Lichentropicus )
रोमान्तिका ( Measles )
रोहिणी ( Diphtheria )

**ल**

लिंगनाश ( Cataract )
लुपस ( Lupus )

**व**

वातनाडी शूल ( Neuritis )
वातरक्त ( Gout )
वाधिर्य ( Deafness )
विचर्चिका ( Phagades )
विद्रधि ( Abscess )
विषमज्वर ( Malaria )
विसर्प ( Erysipelas )
विसूचिका ( Cholera )
विस्फोट ( Pemphigus )

**श**

शिरःशूल ( Headache )
शीतपित्त ( Urticaria )
शीताद ( Spongy gums )
शुक्रमेह ( Spermatorrhoea )
शूलदोष ( Typhoidstate )
शूल ( Colic )
शोथ ( Genral Anasarca )
शौषिर ( Gingivitis )
श्लीपद ( Elephantitis, Fileria )
श्वास ( Asthma )
श्वेतपाद ( White Leg )
श्वेतप्रदर ( Leucorrhoea )
श्वेतमेह ( Albuminuria )

**स**

संग्रहणी ( Sprue, Enteritis )
सन्निपातज्वर ( Typhoid State )
सर्वसर ( Stomatitis )
सव्रणशुक्र ( Corneal Ulcer )
सहजफिरंग ( Congenital Syphilis )
सामान्य ज्वर ( Unknown Fever )
सामुद्रिक ज्वर ( Sea Sickness )
सूतिकारोग ( Puerperal Fever )
सोमरोग ( Polyurea )
सोरिएसिस ( Psoriasis )
स्कर्वी ( Scurvy )
स्वरभंग ( Hoarsness )
स्वरयन्त्र प्रदाह ( Laryngitis )

**ह**

हिक्का, हिचकी ( Hiccough )
हृच्छूल ( Angina Pectoris )

